यच्छास्त्रश्रवणाऽऽहितरसौ श्रवौ जायेते स्वत एव वाह्य-विकथा-ऽऽकर्णन-श्लथौ । अन्तर्ज्योतिरुद्योतिताक्षिगोलकौ नहीहेते द्रष्टु[1] माया-नटी-नाटक-पाटवम् । भगवद्गुणगान-रसज्ञा रसज्ञा निश्चित गौणीकरोति मिष्टाम्ललवणादिरसान् । अध्यात्मानन्दभोगतृप्तं वपुर्नहि कर्ह्यपि कामयते संस्पर्शजान् भोगान् । अथवा पीतक्षीराब्धिनीरो नहि पिपासति क्षारोदधिनीरम् । आस्वादितमधुधूलि को धीरो धूलिं कवलयति मुख मधुरयितुम्[1] । अत एव मामकी वृत्ति वैराग्यरागरक्ता विरक्तता व्यनक्ति, तेनेद स्वाभाविकं परिवर्त्तनं यत्त्वयाऽऽलोकि तद् यथार्थमेव । साम्प्रत त्वया कि करणीयमिति यदृच्छया भावनानुरूप निर्णेयम्, नहि परिणाम-दारुण किमप्यनुकरणतया साहसिक कार्यमाचरणीयम् ।"

इत्थ परिपृच्छ्य तूष्णीमाभेजाने पत्यौ प्रकृति-धर्मिष्ठा धर्मपत्नी सहर्ष सोत्प्रास वदनसरोजमुन्निद्रयामास-"आर्यपुत्र ! नोत्सूत्रमसूत्रयत् भवता भवोद्विग्ना भारती । भवानिवाहमपि प्रत्यहमिदमेव भावयामि मनोरथत्रयी भावयन्ती, यथा-कदाऽऽरम्भ-समारम्भान् प्रत्याख्याय सर्वाऽविरतित्यागमय सयममङ्गीकरिष्ये ? कदाऽदिप्त-प्रदीप्त-भवदावादात्मानमुद्धरिष्ये पुन. ? साम्प्रत पतिदेवाना चेतश्चेतति चेदिदमेव, जातस्तर्हि मे फलभारभ्राजिष्णु-र्मनोरथ-कल्पतरु ।

प्रियवर ! असकृदस्माभि भुक्ता वैषयिका भोगास्तथापि न तृप्तिरगाधायि विषय-विह्वलेनोच्चलेन[2] । हन्त ! यदस्त्येव मरुमरीचिकासम कल्पनामात्र-मनोरम तत् कथमिव सुखात्मकं सभवि ? यदि सिकतासु स्नेह, जलेषु नवनीतम्, खलेषु सौहार्द्दम्,

---

१ चेष्टते । २ चित्तेन ।

क्योंकि शास्त्र-श्रवण से सन्तृप्त कान स्वत. ही बाह्य-विकथा सुनने मे शिथिल हो जाते है। अन्तर्ज्योति से उद्दीप्त होने पर चक्षु युगल माया-रूपी-नटी का नाटक नही देखना चाहता। भगवान् के गुणगान गाने मे जिसे रस मिलता हो, वह जिह्वा मीठे, खट्टे, और चटपटे रसो को निश्चित ही गौण कर देती है। आध्यात्मिक आनन्द के भोग से तृप्त तन स्पर्श से उत्पन्न होने वाले भोगो की कामना कभी नही करता। अथवा जिसने क्षीर-समुद्र का नीर पी लिया है, वह कभी क्षार-समुद्र का पानी नही पीना चाहता। खाड (शक्कर) का स्वाद लेने वाला कौन धीर मुँह को मीठा करने के लिये धूल का ग्रास भरेगा? इसलिए ही मेरी वृत्ति वैराग्य के राग से रक्त होने के कारण विरक्त बन चुकी है, इस कारण यह स्वाभाविक परिवर्तन है। जो तुमने अनुभव किया, वह यथार्थ ही है। अब तुम्हे क्या करना है यह स्वेच्छा से अपनी भावना के अनुरूप निर्णय कर लो। जिसका परिणाम कष्टप्रद हो, ऐसा साहसिक कोई भी कार्य केवल देखादेखी से नही करना चाहिये।"

इतना कहकर पति के मौन होने पर स्वभाव से ही धर्मिष्ठ उनकी धर्मपत्नी ने मुस्कराकर अपना वदन-कमल खोला—"आर्यपुत्र! संसार से उद्विग्न आपकी वाणी ने बहुत उचित कहा है। मैं भी आपकी तरह प्रतिदिन तीन मनोरथो का चिन्तन करती हुई यही कामना करती हू कि मैं कब आरम्भ समारम्भ का प्रत्याख्यान करके सर्व अविरति त्यागमय सयम ग्रहण करूंगी? कब ज्वलित-प्रज्वलित भवदावाग्नि से आत्मा का उद्धार करूंगी? यदि आपके अन्तःकरण मे ऐसी स्फुरणा हो रही है तो मेरा मनोरथ-कल्पतरु भी फलवान् हुआ समझती हूँ।

प्रियवर! हमने अनेकबार वैषयिक भोग भोगे है। फिर भी विषय-व्याकुल मन को तृप्ति नही मिली। खेद! जो मरु-मरीचिका के समान कल्पना मात्र से ही मनोरम है, वे सुखात्मक कैसे हो सकते है? रेत मे तैल, जल मे नवनीत, दुष्टो मे सौहार्द और कचरे मे अगर सुगन्ध मिले तो विषयो

अवकरेषु सौरभं च प्राप्येत तदानीमेषु 'विषयेषु सौख्य-परम्परा सुप्रापा स्यात् । सन्ति यानि संयमिनि यमिनि बाह्यविषय-विमुखानि वास्तविक-सुखानि, न नाम तेषां तुलामधिरोढुमर्हा इन्द्राऽहमिन्द्रादीनामपि नितान्तपुष्पिता पल्लविता निर्वृतिव्रततयः[1]। इदानीमिव यदि साधना-कालेऽपि सत्यं साहचर्यं निर्वाहयिष्ये तदानीमेव पत्युः सत्या सहचरी भविष्यामि, न संशयावकाशः ।

रहस्येव द्रढिमानमाप्तौ दम्पती देवाधिदेवं साक्षीकुर्वाणौ व्यवधीरितकातर्यं वर्यं ब्रह्मचर्यं यावज्जीवं विभराञ्चक्रतुः, न प्राप्यते यावत् संयमावस्था तावदेकान्तरितं तपः कार्यमिति निश्चितं ताभ्याम् ।

चित्रम् ! यन्नाममात्रश्रवणतोऽपि प्रादुर्भवति कातराणां हृदये कम्पनम्, तद् ब्रह्मचर्यं सर्ववस्तु-सुलभायां परिस्थितौ, विकस्वरे नवयौवनवने, अनामयसंहनने[2], प्रस्फुटत्परस्पर-प्रेमसौरभे चाभ्यां जम्पतीभ्यां निर्व्याजमुररीकृतम् ।

गोपायितमपि यत् किमपि विशिष्टं कस्तूरिकाऽऽमोदवत् नहि चिरं गुप्तिमासेवते वस्तु । बृहत्पुण्यं, पापं चापि सवीतं सवेगमाविर्भावमाकाङ्क्षतीति जनश्रुतिः । यद्यपि 'चतुःकर्णो न भिद्यते मन्त्रः' इति विश्रुता लोकोक्तिः किन्तु नित्यं तातप्यमानं तपः कथमिव नोद्घाटयति किञ्चित् रहस्यं जनानामग्रतः । अपदापि सपदा, अगतिशीलापि गत्वरी शनैः शनैः कर्णाकर्णिकया प्रसारमाप्ताऽनयोर्जायापत्योः वैराग्यवती वार्त्ता ।

कैश्चित् तत् कार्यं भूरि भूरि प्राशंसि । जागर्त्ति किमप्यन्तरङ्गमितरन्निदानमित्याऽऽशङ्कि कैश्चित् बन्धुभिः । निःसत्त्वाना-

---

१. सुखलताः । २. नीरोगशरीरे ।

मे सुख मिले। संयम मे जो बाह्यविषयो से रहित वास्तविक सुख है, उसकी तुलना मे इन्द्र और अहमिन्द्रो का पल्लवित, पुष्पित सुख भी तुच्छ है। अत. अभी की भाति यदि साधना काल मे भी सच्चा साहचर्य निभाऊँगी तभी मैं आपकी सच्ची सहचरी बनूँगी, यह नि·सन्देह है।"

एकान्त मे यो सुदृढ होकर दम्पति ने देवाधिदेव को साक्षी करके मानसिक कमजोरी का सर्वथा परित्याग कर श्रेष्ठ ब्रह्मचर्य व्रत को आजीवन के लिए स्वीकार कर लिया। जब तक सयम-अवस्था न पा सके तब तक एकान्तर तप करेंगे ऐसा उन्होंने निर्णय किया।

आश्चर्य है कि जिसका नाम-मात्र सुनने से विषय-लोलुप जनो के हृदय मे कम्पन पैदा हो जाता है, उसी ब्रह्मचर्य व्रत को उन्होंने भोगानुकूल सर्व-पदार्थ सुलभ परिस्थितियो में, उभरते हुए यौवन मे, नीरोग शरीर एवं परस्पर महकते हुए प्रेम-सौरभ मे भी अत्यन्त निश्छल रूप से अङ्गीकार कर लिया।

जो वस्तु कुछ विशिष्ट होती है वह गुप्त की हुई भी कस्तूरी की सुगन्ध की तरह बहुत देर तक गुप्त नही रहती। आच्छादित महापुण्य अथवा महापाप बहुत वेग से प्रकट होना चाहता है, ऐसी जनश्रुति है। यद्यपि चार कानो वाली बात फैलती नही, यह लोकोक्ति प्रसिद्ध है, फिर भी निरन्तर की जाने वाली तप.साधना मनुष्यो से छिपी कैसे रह सकती है ? अपद और अगतिशील भी सपद और गतिशील बनकर धीरे-धीरे एक कान से दूसरे कान मे पहुचती हुई इनके वैराग्य की बात जोरो से फैल गई।

कइयो ने इस कार्य की मुक्त कण्ठ से भूरि-भूरि प्रशंसा की। 'वैराग्य के पीछे अन्तरंग कोई दूसरा कारण है' कुछ बन्धुजनो ने यह आशका की। 'नि·सत्वव्यक्तियो का यह कार्य है' कुछ धर्म-विमुखो ने यो आक्षेप किया।

कार्यमित्याक्षेपि कैश्चिद् धर्म-विमुखैः । न यूना योग्यमिति प्रत्यौहि[1] कैश्चिद् भौतिकसुखोन्मुखैः । विस्मितया दृशा व्यलोकि कैश्चिद् भावुकभावनैः । किमस्माकमित्यभावि[2] कैश्चित् सामान्य-दृष्टिभिः ।

भिक्षोः कश्चित् पांशुक्रीडासखा[3] समाकर्ण्योदन्तमिमं सखायं सम्बोधयितुमनास्तदुपकण्ठमागात्—"मित्र ! श्रुतं मया तव वैराग्य-दशा-पारवश्यम्, खलु सत्यमिदम् ! उत मुधा सीवन्येव[4] मुसल्ला-यिताऽकुशलवृत्तिना केनापि । मया तु न प्रत्यगायि[5] विचारवन्ध्या प्रवृत्तिरियम् । अतः साक्षान्निश्चेतुमना कृतागमनोऽहम् । 'आम्'[6] वा 'मा' शब्दाभ्यामेव तदुत्तरं देहि, भवत्वपरव्याख्यया ।"

"नारेकणीयं त्वया सहचर ! यच्छ्रुतं तत् सम्यगेव", निःसंकोचं भिक्षुणा प्रत्यवाचि ।

अरे ! सत्यमेतत् ! हन्त ! किं यथार्थमेतत् ! किं वच्मि ! नहि शुश्रूषते मे कर्णयुगली त्वन्मुखादीदृशं वाक्यम् । कथं त्वादृक्षश्चातुर्यचञ्चुरपि पपाताऽस्मिन् भिक्षुकाणां मायाऽऽनाये[7] ।"

भद्र ! भोगार्थमेव यौवनं सृष्टं विरञ्चिना । दम्पत्योर्गाढ-स्नेहसुरभितोऽयं सर्वसुखमयः स्वर्गलोकः । प्रोल्लसल्लावण्याः स्निग्धा मुग्धा एव प्रत्यक्षमप्सरसः । आभिः सह संलाप एव विदूरितमनः-सन्तापः, आसां दर्शनमेव साक्षादमृतवर्षणम् ।

वयस्य ! सुकरा शास्त्रज्ञैर्ब्रह्मचर्यमुपबृंहयन्तीः हृद्यपद्यावलि-सद्दृब्धा वितता कथा, परन्त्वस्या वासनाया सामस्त्येन मानसत्या-गस्तु कोशपानप्रत्यायनीय एव । के सन्ति ते विरक्ता येषां

---

१ विघ्नोऽकारि । २ भूतम् । ३ 'बचपन का साथी', इतिभाषा ।

'युवको के योग्य नही है' यो कुछ भौतिक सुख की ओर उन्मुख हृदय वालो ने विघ्न डालना चाहा। कुछ भावुक हृदयो ने इसे विस्मय की दृष्टि से देखा। कुछ सामान्य दृष्टि वाले व्यक्तियों ने 'हमे क्या' इस प्रकार उपेक्षा की।

वैराग्य की बात सुनकर भिक्षु का कोई बचपन का मित्र अपने सखा को बोध देने के लिये पास आया और बोला—"मित्र! मैंने तुम्हारे वैराग्य की बात सुनी है क्या यह सत्य है? या व्यर्थ ही किसी अकुशल-वृत्ति-वाचाल ने सुई का मूसल बना दिया? मैंने तो इस विचार-शून्य प्रवृत्ति को अच्छा नही माना। इसलिए साक्षात् निर्णय करने के लिए तुम्हारे पास आया हूँ। 'हाँ' या 'ना' मे उत्तर की अपेक्षा है, दूसरी व्याख्या करने की आवश्यकता नही है।"

"मित्र! तुमने जो सुना है वह बिलकुल सही है, इसमे शंका को अवकाश नही है" भिक्षु ने नि'संकोच प्रत्युत्तर दिया।

"अरे! क्या यह सत्य है? क्या यथार्थ है? क्या कहता है? तेरे मुँह से मेरा श्रोत्र-युगल यह वाक्य नही सुनना चाहता। तेरे जैसा चतुर विचक्षण भी साधुओ के मायाजाल मे कैसे फँस गया है?"

भद्र! भोग के लिये ही विधाता ने यौवन को बनाया है। दम्पति के गाढ-स्नेह से सुरभित नव सुख से परिपूर्ण यही स्वर्गलोक है। उल्लसित लावण्यवती स्नेहवती मुग्धा स्त्रियाँ ही यहाँ अप्सराएँ है। इनके साथ बात करने मात्र से मन का सन्ताप दूर हो जाता है। इनका दर्शन ही साक्षात् अमृत-वर्षण है।"

सखे! ब्रह्मचर्य का महत्व बताने वाली अनेक कथाएँ बडे मनोहर शब्दो मे सहज ही शास्त्रज्ञ पण्डित बखानते रहते है, किन्तु सम्पूर्णतया वासना का मन से त्याग तो कोशपान प्रत्यायनीय ही है। कौन वे विरक्त है, मृगनयनी को

---

४. 'सूई', इतिभाषा। ५ प्रतीतिरकारि। ६. 'हाँ या ना', इतिभाषा। ७. जाले।

नानुरक्ता भवति हरिणाक्षी प्रेक्षमाणा स्नेहसिक्ता दृष्टि ? क्व सन्ति ते योगिनो येषामाकर्णितकामिनीशिञ्जितरवौ[1] श्रवौ नहि चापल्यमाकलयतः ? कुह सन्ति ते मुनयो येषा वामाङ्गी सलापयितु न भवति लोला लोला[2] ? कुत्र सन्ति ते वराका-स्तपस्विनो येषा स्मितमुखीमालिङ्गितु न कम्पिता जायते काययष्टि ?

सखे ! किं जन्यते प्रसह्य कामावरोधेन, बोधेन यावन्नहि तन्यते स्वरूपावस्थितिः । ज्ञानिना तु गृहमपि गहनायते, गुहा-वासिनोऽपि मूढा गृहायन्ते गुहामपि । ततो गृहस्थाश्रममेवाऽऽरा-धयता भवता वासनाना सन्न्यासो विधातव्य. । इदमेव परम-कर्तव्यमस्मादृशाम्, इतरथा पश्चात् पश्चात्तापतप्त स्मरिष्यति मित्रयुमुखप्रयुक्तान्[3] शब्दान् । न जानासि भूरिशोऽस्मिन्नानाये[4] सिता[5] सन्त सफरीवत् फर्फरायमाणा उत्पिञ्जलतामनुभवन्त क्लिश्यन्ति, अपत्रपिष्णुतया[6] वहिर्निर्गन्तुमनसोऽपि न शक्नुवन्ति, वहिर्निर्गन्तु दौर्बल्यशालिन । अत पूर्वमेवायति[7]मायतदृशा[8] विभावय, राभसिकं कार्यं च माकृथा, वृथा कष्टकर्यं च ।"

हेतुदर्शन-पुरस्सर वयस्येन प्रणुन्नोऽन्यूनवैराग्यो भिक्षु. सख्यु-र्निर्भरनिपीत-मोहमद्य-पारवश्य विदन् सोत्प्रासमुत्तरयामास-"वयस्य ! सुष्ठूपदेशाय त्वयाऽऽयासो न्यधायि ! कुतस्तव मतिर्दत्त-मकार-पञ्चकदीक्षा वामपक्षीय-शिक्षा[9] कक्षीकृतवती ! नाश्चर्यम् ! अनन्ता-नान्तकाल-सखी विषयोन्मुखी दृष्टि समग्रामपि सृष्टिं तथात्वेन प्रतिपद्यते । सम्मुखीनमृत्युकष्टस्य किमु दर्वीकरदष्टस्य[10] न

---

१. आकर्णित-कामिनी-नूपुर-शब्दौ । २ जिह्वा । ३. मित्रयु०—मित्रयुर्मित्रवत्सल , इति हैमः । ४ आनाये-जाले । ५ बद्धा । ६. लज्जा

देखकर जिनकी स्नेह-स्निग्ध दृष्टि अनुरक्त नही हो जाती ? कहाँ है वे योगी जिनके कान कामिनी के नूपुरो की मधुर ध्वनि सुनकर चचल नही होते ? कहाँ है वे मुनि, जिनकी जबान ललनाओ के साथ सलाप करने के लिये लालायित नही रहती ? कहाँ है वे बेचारे तपस्वी, जिनकी काययष्टि स्मित-मुखी सुन्दरियो का आलिगन करने के लिये कम्पित नही होती ?

मित्र ! बल-पूर्वक कामावरोध से क्या सध सकता है, जब तक बोध से स्व-रूपावस्थिति को नही पहचाना जाता। ज्ञानियो को तो घर भी जगल के समान होता है। मूढ गुहावासी भी गुहा-को घर बना लेते है। इसलिए गृहस्थाश्रम की आराधना करते हुए तुम्हे वासनाओ से सन्यास लेना चाहिए। हमारे जैसो का यही परम कर्त्तव्य है। अन्यथा बाद मे पश्चात्ताप से तप्त, मित्र-वत्सल मित्र के मुख से निकले शब्दो को याद करेगा। क्या तू नही जानता बहुत से इस जाल मे फँसे हुए मछली की तरह तडफते, अत्यन्त व्याकुलता का अनुभव करते हुए सक्लेश पा रहे है। बाहर जाने के इच्छुक होते हुए भी लज्जावश आत्म-दुर्बलता के कारण बाहर नही जा पाते। इसलिए पहले ही भविष्य को दीर्घदृष्टि से देख, शीघ्रता से व्यर्थ का कोई कष्टकारी कार्य मत कर।

युक्ति-युक्त मित्र के समझाने पर उसकी मोह-मदिरा-जनित परवशता जानकर परिपूर्ण वैराग्यवाले भिक्षु ने मुस्कराते हुए उत्तर दिया—"मित्र ! तुमने उपदेश के लिए खूब आयास किया। कहाँ तेरी बुद्धि ने पाँच मकार (मद्य, मास, मत्स्य, मधु, मैथुन) वाली—यह वामपक्षीय दीक्षा अंगीकार कर ली ? कोई आश्चर्य नही, अनन्तानन्त काल से दृष्टि विषयोन्मुखी है इसलिए सारी सृष्टि को वह उसी रूप मे ग्रहण करती है। सर्प द्वारा काटे हुए व्यक्ति को, जिसकी मृत्यु सर पर नाच रही हो, क्या उसे नीम के पत्ते मधुर नही

---

शीलतया। ७ उत्तरफलम्। ८. दीर्घदृष्ट्या। ९. वाममार्गीय०। १०. सर्पदष्टस्य।

माधुर्यमावहन्ति प्रत्यक्ष कटून्यपि निम्ब-पत्राणि। भ्रमिभ्रान्तस्य किमु ज्वराक्रान्तस्य न कटुकायन्ते सुस्वादून्यपि सिताऽऽज्य-प्राज्यानि[1] भोज्यानि।

मित्र! अनन्तशो भुक्ता अपि भोगा: किमु तृप्तिमावहन्ति? करजैर्भृश कण्डूयितापि कण्डूया किं शान्तिमासादयति? यद् दृष्ट्वैव भृश म्लापयति मनुष्याणा मानसम्, तन्मूत्र-पुरीषभाजनं महेलाया कलेवर मोहमाहात्म्यादतीव मञ्जुल मन्यन्ते मूढधिय। स्रवन्ति यत्र प्रत्यह द्वादशाऽशुचिरन्ध्राणि तत्र पावित्र्य-सूत्रण न कथ मौढ्यमाविर्भावयति कामान्धानाम्। अहो! विषयवासना तिरस्कुर्वद्‌भिर्भगवद्‌भिर्गण्डवक्षा: प्रत्यक्षमियं राक्षसीति सगर्हं प्रत्यपादि वामाक्षी लक्ष्यीकुर्वाणै।

सहचर! भोगैरेव जीवनं यापनीयमिति नहि तत्त्वविदा सम्मतम्। भृश भोगासक्तास्तु रोगासक्ता नहि चिररात्राय भोगयोग्या स्थास्नव। नाऽऽश्रावि किमु पाण्डवाना पूर्वजश्चित्रवीर्यो भोगभोगि-दष्टो ह्यकालमृत्युमापन्नः। धर्मं तु यौवन एव सुख साधीय। विविधाधिव्याधिपीनैर्जीर्णैस्तु साधनीयमेव किम्? यावज्जराया न पराभव, यावन्नहि व्याधीनामुद्‌भाव, यावन्नहि करणेषु दौर्बल्यम् तावद् धर्मं समाचरेति तात्पर्यबन्धुरा भागवती वाणी।

बन्धुवर! विलसति ब्रह्मचर्य घोर महाव्रतं नेपदपि सदेह्यमत्र। पर सहस्रेषु द्वित्रा एव चारभट[2]-कोटि-कोटीरायमाणा अस्मिन् निकषे चारुचामीकरत्व[3]मञ्चन्ति। प्रोत्तुङ्गशैलावरजैर्गजैर्वोढव्यो वीवध[4] स्कन्धारोपित-गोणीपातनपरै खरैरुह्येत कथम्?

---

१. खण्डाघृतप्रचुराणि। २ वीर-कोटि शेखरायमाणा ३ स्वर्णत्वम्।

लगते ? ज्वर से आक्रान्त व्यक्ति, जिसका सिर चकरा रहा हो क्या उसे मिश्री और घी से बना सुस्वादु भोजन भी कटुक नही लगता ?"

मित्र ! अनन्त बार भोगे हुए भोग भी क्या तृप्ति दे पाते है ? नखो से खूब खुजलाने पर भी क्या खुजली शान्त हो जाती है ? जिसे देखते ही मनुष्यो का मन घृणा से भर उठता है, उस मल-मूत्र के भाजन नारी-शरीर को मूढ-बुद्धि मनुष्य मोह-महिमा से ही बहुत सुन्दर मानते है। जहां प्रतिक्षण बारह अशुचि के छिद्र बहते हैं, वहाँ कमनीयता की कल्पना करना क्या कामान्धो की मूढता नही है ? अहो ! विषय-वासना का तिरस्कार करते हुए नारी को लक्ष्य करके भगवान् ने गर्हापूर्वक उसे प्रत्यक्ष गण्डवक्षा राक्षसी कहा है। सहचर ! भोगो मे ही जीवन बिताना चाहिए, यह तत्त्व ज्ञानियो को मान्य नही है। बहुत भोगासक्त तो रोगग्रस्त हो जाते हैं। बहुत समय तक भोग के योग्य भी नही रहते। क्या तुमने नही सुना, पाण्डवो का पूर्वज चित्रवीर्य भोग के सर्प से काटा हुआ अकाल मे ही मृत्यु को प्राप्त हो गया था। धर्म की साधना तो जवानी मे ही अच्छी तरह की जा सकती है। विविध मानसिक व्यथाओ एव व्याधियो से पीडित बूढे तो कर ही क्या सकते है ? "जब तक जरा का आक्रमण न हो, रोगो का उद्भव न हो और इन्द्रियो मे दुर्बलता न आये, उससे पहले ही धर्माचरण कर लेना चाहिए" यह तात्पर्य-गम्भीर भगवान की वाणी है।

बन्धुवर ! ब्रह्मचर्य भीष्म महाव्रत है, यहाँ थोडा भी सन्देह नही करना चाहिए। हजारो शूरवीर शिरोमणियो मे इस कसौटी पर दो तीन ही असली स्वर्ण साबित होते है। उन्नत पर्वतो के सदृश हाथियो के द्वारा जो भार उठाया जाता है, उसे पीठ पर लदी हुई बोरियो को भी जो गिरा देते है, वे गदहे

---

४. भारः।

प्रालेयालयादमन्दवेग[1] नीचैरापतन्त्याः मन्दाकिन्या समुच्छलज्जल-प्रवाहं क प्रतिस्रोतस्तर्त्तु मर्त्तुकामो दुःसाहसं करोति कैवर्त्तं[2] विना। तथापि सत्त्वारोपित-मतिः कोऽपि भक्तोऽस्मिन् शक्तः स्यादेव नहीति न मन्येऽहम्। नहि जम्बू-स्थूलभद्रादीना रुचिर-चरित्राणि कथापवित्राण्येव सन्तीति मे श्रद्धा। नून तद्रूपतया जातास्ते मनस्विनो महामर्त्याः, साम्प्रतमपि तादृशाभवितुमर्हन्ति-तराम्, एष्यत्यपि भविष्यन्त्येवेति मे निर्वन्धोऽभिप्राय।"

अतोऽह मानुषी गति महती मन्वानो निकामं ध्रुवधर्मारा-धनाय योगत्रिकैरुद्युक्तोऽस्मि। नाहं हरिवदहार्ययोगैः संयममङ्गी कृत्य शृगालशैलीमनुशीलयिष्यामि, लक्ष्यं लक्ष्यीकृत्यैव पुरः पाद-न्यास च विधास्यामि।"

इत्थमागन्तुकसहचरैर्बन्धुभिश्च सार्धं विविधमुत्तर प्रत्युत्तरं विदधद् भिक्षुर्गृहस्थाश्रमेऽपि कमलवन्निर्लिप्त-चेताः सपत्नीक सुखं सानन्द समयमतिवाहयामास।

इति श्री चन्दनमुनि-विरचितेऽभिनिष्क्रमणाख्ये महाकाव्ये
गद्यप्रबन्धे चतुर्थ समुच्छ्वासः॥

---

१ हिमालयाद्। २. धीवर।

कैसे वहन कर सकते है ? हिमालय से प्रखर वेग-पूर्वक नीचे गिरती हुई गगा के उछलते हुए जल-प्रवाह के प्रति-स्रोत मे धीवर के बिना तैरने का कौन दु साहस कर सकता है ? फिर भी कोई सात्विक वृत्ति वाला भक्त इस विषय मे समर्थ हो ही नही सकता, यह मे नही मानता। जम्बूस्वामी और स्थूलभद्र आदि के चारु-चरित्र केवल कथा-सुन्दर ही है, यह मैं नही मानता। निश्चित ही वे मनस्वी महामानव उसी रूप मे हुए थे। अब भी वैसे हो सकते है और भविष्य मे भी वैसे होगे यह मेरी नि सन्देह मान्यता है।

इसलिए मैं मनुष्य जन्म को महान् मानता हुआ ध्रुव धर्म की आराधना के लिये मन, वचन और तन से तैयार हूँ। मैं सिह की तरह उच्च भावना से सयम लेकर शृगाल की शैली नही अपनाऊँगा, लक्ष्य को सिद्ध करके ही आगे पैर बढाऊँगा।

इस प्रकार आगन्तुक मित्रो और बन्धुजनो के साथ विविध उत्तर-प्रत्युत्तर करता हुआ भिक्षु गृहस्थाश्रम मे भी कमल के समान निर्लिप्त-चित्त बनकर पत्नी के साथ सानन्द समय बिताने लगा।

## चौथा समुच्छ्वास समाप्त



## पञ्चमः समुच्छ्वासः | *

यत्रागत्य सर्वा अपि बृहदाशा बुद्बुद्-सकाशा' प्रतिभान्ति, यत्रागत्य समस्ता अपि कल्पनाः कल्पनामात्रकलेवरा अवशिषन्ति, यत्रागच्छन्त समेऽपि सम्बन्धा विच्छिन्नबन्धा जायन्ते, तत्पर-भवैकशरण मरण नित्यं संसारिणा मस्तके नरीनर्त्ति, चरीकर्त्ति च स्वकीयमव्यवच्छेद्य' कार्यम् । यन्नामापि नित्यममङ्गलसूचकं सूचयति नर, स्वपञ्चत्वप्रवृत्तिमपि न शुश्रूषते कर्णाभ्याम्, कार्तान्तिक[1]कथितमपि व्यर्थयितु' समर्थ' प्रमाणमन्वेषयति, प्रेषयति लग्नपत्रमप्यन्यत्र कथमप्यायुरुत्कर्षमानेतुम् । आलेढि जायुमपि[2] गतायुरर्प्यकम्, वायुमप्यवरुणद्धि वल-पूर्वकम्, तथाप्यपरिवर्त्तित-कृतान्त[3] कृतान्त कथमपि न शान्तस्तिष्ठति । याथार्थ्येन तु जननमेव मरणम्, आगमनमेव गमनम्, सयोग एव वियोगः, हर्ष एव शोक, सुखमेव दुःखम्, हास्यमेव च रोदनम् । यतो गमनमेवाऽऽगमन विशेषयति । मरणमेव जननमुत्कर्षयति । दुःखमेव च सुख प्रतिष्ठयति ।

अथान्यदा भिक्षो सहचरी सहसाऽऽमय-सहचरा समजनि । नानाप्रकारा अप्यस्या विहितोपचारा नाऽऽतङ्कधारामुच्छेत्तु मलम्व-

---

१. निमित्तवित्-कथितमपि । २ भैषज्यम् । ३ अपरिवर्त्तित-सिद्धान्त ।

## ★ पाँचवां समुच्छ्वास

जहाँ पर पहुंचकर सब बडी बडी आशाएँ भी बुलबुले के समान नश्वर लगती है, जहा सभी कल्पनाएँ निरी कल्पनामात्र रह जाती है, जहाँ सारे सम्बन्ध विच्छिन्न हो जाते हैं वह एक मात्र परभव का शरण लेनेवाला मरण सदा ससारियो के मस्तक पर नाचता है और अपना अविच्छिन्न कार्य करता रहता है। जिसका नाम भी मनुष्य अमंगल सूचक मानता है और अपनी मृत्यु की बात भी कानो से सुनना नही चाहता। ज्योतिषी के द्वारा मारक दशा बताने पर उसे व्यर्थ करने के लिए अपनी जन्मकुण्डली को कही अन्यत्र दिखलाकर किसी समर्थ प्रमाण की खोज करता हुआ अपनी दीर्घायु की कामना करता है। त्यो ही सौ वर्ष जीने के लिए मनुष्य औषधि सेवन करता है, बल-पूर्वक प्राण निरोध भी करता है, फिर भी अपने सिद्धान्त को नही बदलने वाला यम किसी भी प्रकार शान्त नही बैठता। यथार्थ मे तो जन्म ही मृत्यु, आगमन ही गमन है, सयोग ही वियोग है, हर्ष ही शोक है, सुख ही दुख है, हास्य ही रुदन है, क्योकि जाना ही आने की विशेषता बतलाता है। मृत्यु ही जन्म का उत्कर्ष दिखलाती है। दुख ही सुख की प्रतिष्ठा स्थापित करता है।

एक बार भिक्षु की धर्म-पत्नी अकस्मात् रोग-ग्रस्त हो गई। नाना प्रकार के उपचार किये गये फिर भी उसकी रोग की धारा का उच्छेद करने

भूवु । प्रत्युत सा बाला करालकालासन्नदशा परवशाऽहरहो जवेन जायमाना स्वजनैरवेदि । भीमातङ्कवाताघातै सस्नेहमपि स्वजीवनदीपमज्योतिर्मयमाशङ्कमाना सा मर्दितमालेव म्लानानना स्वकान्तमभिमुखीकुर्वाणा वाष्पपूर्णलोचनं भग्नस्वर च प्रोवाच—"नाथ ! मामक वपुरतीवाऽतीव दौर्बल्यमागतमिति युष्माक नाऽविदितम् । अद्य श्वो वा कदाह काल-कवलिता भविष्यामीति न निश्चयः । हन्त ! न मया कदापि कल्पितं यदह भवन्तमेकाकिन विरहय्य प्रेत्य यायिनीति । सार्धमेव सयमाङ्गीकारस्य कियती मधुरा कल्पनाऽऽवयोर्मानसपटे चित्रिताऽऽसीत्, परन्तु न मम मन्दभाग्याया भागधेये दृश्यते निर्वद्यजीवन-क्रम सयमः । भवता तु संकल्पा सेत्स्यन्त्येवेति जल्पाकी बाष्पपूरैरुद्धकण्ठा संजज्ञे ।"

कीनाश-शय्या-सुप्ता[१] सुगृहिणी प्रेक्षमाणो पतिरप्यनियन्त्रितहृदयो बभूव । हन्त ! कि जल्पतीयमबला नित्यधर्मानुरक्ता पतिव्रता मर्मस्पृशा वाचा ? किमु स्वप्नायिता मे जागृतिः ? किमु प्रत्यक्षायिता मे शास्त्रीय-कल्पना ? कथ कथमपि हृदयं द्रढिमानमानीय धैर्यधुर्यया गिरा स्वकर पत्नी-मस्तके स्थापयन् प्रोवाच—"प्रिये ! किं महाप्रयाण-कथा कथयित्वा व्यथयसि ममान्तःकरणम् । सत्सु श्वासोच्छ्वासेषु जीवति कापि जीवनाशा जन्मिनाम् । प्रेतपतिपराधीनप्रायमपि नहि परासुतां[२] दर्शयति दीर्घमायुर्बलम् । अद्याप्याशासे यत्त्व जैवातृकी[३] भाविनीति चेन्नक्षीणं ते प्राणबलम् ।

प्रियधर्मे ! मोहवशवदीभूय मानुशोचस्त्वम् । अनन्तशः पत्नीपतीना सम्बन्धा कारं कार विसृष्टा अस्माभिः । विश्राम-

---

१. कालशय्यासुप्ताम् । २. मृतदशाम् । ३. जैवातृकी-दीर्घायुष्मता ।

के लिये कोई समर्थ नही हुआ बल्कि स्वजनो ने देखा कि बडी शीघ्रता से वह करालकाल के निकट प्रतिदिन पहुँच रही है। भयकर रोग की हवा के फटकारो से स्नेहमय अपने जीवन-दीपक को अन्धकारमय देखती हुई मसली हुई माला के समान मुरझाये चेहरे वाली वह अपने पति का अभिमुख करके आँखो मे आँसू भरकर गद्गद् स्वर से बोली—"नाथ ! मेरा शरीर अति कमजोर हो गया है जो आपसे छिपा नही है। आज या कल कब मैं काल-कवलित हो जाऊँ कुछ भी निश्चित नही है। हन्त ! मैंने कभी कल्पना भी नही की थी कि मैं आपको अकेला छोडकर परभव मे चली जाऊँगी। हमने एक साथ ही संयम लेने की मानस पर कितनी मधुर कल्पना चित्रित की थी। परन्तु मुझ मन्द भाग्यवाली के भाग्य मे निष्पाप जीवन का पथ-संयम नही दीखता। आपके तो सकल्प सिद्ध होगे ही।" यो कहते हुए उसकी आँखें भर आई और कण्ठ अवरुद्ध हो गया।

मृत्यु-शैय्या पर सोई हुई अपनी धर्म-पत्नी को देखकर पति का मन भी विचलित हो उठा। "खेद ! सदा धर्मानुरक्त यह पतिव्रता अबला नारी मर्मभेदक वाणी से क्या कह रही है ? क्या मे जागता हुआ भी स्वप्न देख रहा हूँ। क्या शास्त्रो की कल्पना मेरे प्रत्यक्ष हो रही है ?" जैसे-तैसे अपने हृदय को दृढ बना कर पत्नी के मस्तक पर हाथ रखकर धैर्यवती वाणी से पति ने कहा—"प्रिये ! महाप्रयाण की बात कहकर क्यो मेरे हृदय को व्यथित करती हो ? जब तक श्वासोच्छ्वास है, प्राणियो का जीवन की आशा बनी ही रहती है। जब तक आयुबल क्षीण न हो तब तक मरणासन्न व्यक्ति भी बच जाता है। आज भी मैं आशा करता हूँ कि अगर तुम्हारा प्राण-बल क्षीण नही हुआ तो तुम दीर्घायु बनोगी।

प्रिय-धर्मे ! तुम मोह के वश होकर चिन्ता मत करो। अनेक बार हमने पति-पत्नी के सम्बन्ध करके छोड दिये है। धर्मशाला मे आये हुए पथिको की

मपहायाऽपरक्षेत्र सनाथितवत्। अथ कथमहमपररामा-परिणयन-समीहा कुर्वीय। साम्प्रतं तु मदीया स्पृहाऽपूर्व-निस्पृहता समासदत्, यत सा अतिशयसंयमकामुकापि मे कान्ता दण्डधरकराधोना[१] शान्ता समजनि, तद्वदहमपि चेद् भवेय तदाधीनस्तदा सुकृत-सेवायै सञ्जीकृता मे मनोरथा मनोमोदकतामेवाङ्गीकुर्यु, अतोऽत ऊर्ध्वं नाहं चिराय प्रत्यूहिष्ये सयमप्रतिपत्तिम्। 'श्रेयासि वहुविघ्नानि' इति मया प्रत्यक्षमेवाऽन्वभावि, 'शुभस्य शीघ्र' मिति साम्प्रत चिकीर्षामि।

अमुना प्रकारेण भिक्षो पूर्णनिस्पृहता निश्चिन्वाना कौटुम्बिका जोपमासिषेविरे[२]।

कस्यातिशय-गुणवतो गुरोरन्तिके व्रताङ्गीकृति करणीयेति चिन्तया तदानीन्तनाना विभिन्नजैनाचार्याणा सामीप्यं सेवमानस्तच्चारित्र्यलक्षणानि सूक्ष्मेक्षिकया परीक्षमाण स सयमाय कृतत्वरस्तस्थौ। कुलपरम्पराऽऽगताना गच्छवासिना, तत पौतिकवन्धानामन्तिके गमनागमन विदधे, सर्वेषु तेष्वलब्धपूर्ण-सन्तोषोऽन्ते स्थानकवासिनामन्तशाखासु विशिष्टैकशाखाधिभुवः श्रीरघुनाथजिदित्याख्यया समाहृतस्याचार्यस्य चारित्र्यपावित्र्य प्रतियन् तदन्तेवासितां[३] प्रतिश्रोतुमुत्सेहे[४] स।

"तत्सविधमधीयान सविधि तत्त्वचर्चामारचयन् भिक्षु रात्रिदिवमेकता निनाय। अस्य मेधाविनोऽलौकिकग्रहणशक्तिमर्थाभिव्यक्ति चाकलय्य साचार्या सर्वेऽपि मुनय आश्चर्यचकिता समभवन्।

एकदा स्वयमाचार्यैरेनमभिमुखीकुर्वन् सप्रश्रयमेकान्ते न्यगादि—

१. यमकराधीना। २ मौनम्। ३ शिष्यत्वम्। ४ स्वीकर्त्तुम्।

परभव-गामिनी वन गई। अव दूसरी स्त्री के साथ मै विवाह की इच्छा कर ही कैसे सकता हूँ ? अव तो मेरा मन विल्कुल निष्काम वनता जा रहा है क्योकि संयम लेने की अत्यन्त इच्छुक होती हुई भी मेरी धर्म-पत्नी काल-कवलित हकर शान्त वन चुकी है। उसी प्रकार यदि मैं भी परभवगामी वन गया तो सुकृत-साधना मे तत्पर मेरे मनोरथ निरे मन के लड्डू ही रह जाऐंगे। अत अव से आगे मै सयम-स्वीकृति मे कोई लम्वा विघ्न नही आने दूंगा। 'श्रेय मे वहुत विघ्न होते हे'। यह मैंने प्रत्यक्ष अनुभव कर लिया है 'शुभस्य शीघ्र' इस उक्ति के अनुसार अव मैं विलम्व करना नही चाहूगा।"

इस प्रकार भिक्षु की पूर्ण नि स्पृहता को लक्षित करते हुए कौटुम्विक जन मौन हो गए।

किस अत्यधिक गुण वाले गुरु के पास दीक्षित होना चाहिए, इस चिन्तन से उस काल के विभिन्न जैन-आचार्यो के नैकट्य मे रहकर उनके चारित्र-लक्षणो की सूक्ष्म-वुद्धि,से कसौटी करते हुए सयम ग्रहण की शीघ्रता करने लगे। कुल परम्परागत गच्छवासियो से, उसके वाद पोतियावन्ध साधुओ से सम्पर्क किया, पर उन सवसे उन्हे पूर्ण सन्तोप नही हुआ। अन्त मे स्थानक-वासियो की अवान्तर शाखाओ मे विशिष्ट एक शाखा के अधिपति श्री 'रघुनाथजी' नामक आचार्य के चारित्र की पवित्रता का विश्वास करते हुए उनके पास दीक्षा स्वीकार करने का निर्णय किया। उनके समीप अध्ययन करते हुए और सविधि तत्त्व-चर्चा करते हुए भिक्षु ने रात दिन एक कर दिया। इस मेधावी की अलौकिक ग्रहण-शक्ति और अर्थ अभिव्यक्ति को देखकर आचार्य सहित सव मुनि आश्चर्य चकित रह गये।

एक वार स्वयं आचार्य ने इन्हे अभिमुख करते हुए प्रेरणा-पूर्वक एकान्त मे

---

५. समीपम्।

गृहाऽऽगताना पान्थानामिवाऽस्मदीयः प्रेमा कियान् चिरस्थायी, क प्रेत्यानुयायी परम-प्रेम-पटिष्ठोऽपि ! अहो ! सम्मीलितेऽक्षियुगले नास्ति कोऽपि कस्यापि। अतस्त्वया पूर्णधैर्यवत्या भाव्यं, श्रव्य पद्मावत्यादिविहितमालोचनम् । यदि जीविष्यावस्तर्हि युगपदेव संयममाधास्याव समीचीनतया ।

शुचिशीले ! अयमेव परीक्षाकालो धार्मिकाणा यदवसानेपि सानुमतामिव[1] येपा नैजने[2] चित्तस्थिति । कि तया संपूर्ण-समुद्रयात्रया सायान्त्रिकस्य[3] यस्तीर्णदेशीय-पारावारस्तीरमागच्छन् निमज्जति ? कि तेन पूर्णश्रमसाध्येनाध्ययनेन यत् परीक्षाकक्षे विस्मृतिमापनीपद्यते ! अतो मा खिद्यस्व, नमस्कार—महामन्त्रं स्मारं स्मार सफलय स्वकीय कृच्छ्रमय समयम् । इत्थ भिक्षुणा परिवर्धित-साहसा सा धर्मतत्परा समजनि । परन्तु तच्छरीरं विशीर्यमाणभावभाविर्भावयदन्ते शवसज्ञामाजगाम ।

भिक्षोर्हृदयं नेषदपि कातर्यमादिद्रिये, खलु यत्र कस्यापि वलम् किमपि कर्तुं नालम्, तत्र परिदेवनेनानुशोचनेन किम् ? सर्वेऽपि कुटुम्बिनः सखाय नागरिका पुरुषा स्त्रियश्च सम्मिलिता: विरहव्यथा बृंहयन्ती कार्तय-गाथा सपरिदेवनमाम्रेडयामासुः। सर्वमौर्ध्वदेहिक कृत्य समाप्नुवन्त पुनराशु प्रेरयामासुरौद्वाहिकी स्थितिमासादयितुम्, किन्तु भिक्षुणा स्पष्टमेव न्यपेधि, न्यवेदि च स्वनिर्णय समेपामग्रत —"विदाकुर्वन्तु सर्वेऽपि लघीयासो गरीया-सश्च मदीय निश्चित मतम्, यद् भवन्तोऽनुरुधन्तितमा मामुपयन्तुम्[4], परन्तु मया सत्या पाणिगृहीत्या[5] महन्तं साक्षीकृत्य यावज्जीवं ब्रह्मचर्य प्रतिपन्नम्, आसंयमप्राप्तेरेकान्तरिता तपश्चर्यापि । भावियोगतोऽत्यन्तपवित्र मे कलत्रं[6] यदौदारिक क्षेत्र[7]

---

१. गिरीणामिव । २ न कम्पत. । ३. पोतवणिज. । ४. परिणे-

तरह हमारा प्रेम भी कितना चिरस्थायी है ? अहो ! नयन-युगल के मूँदने पर कोई किसी का नहीं है। इसलिए तुझे पूर्ण धैर्यवान होना चाहिये और पद्मावती आदि की आराधना सुननी चाहिए। अगर जीवित रही तो एक साथ सयम धारण करेंगे।

शुचिशीले ! यही धार्मिकों का परीक्षा-काल है कि मृत्यु के समय में भी पर्वतों की तरह जिनकी चित्त-स्थिति कम्पित नहीं होती। समुद्र यात्री की उस सम्पूर्ण समुद्र-यात्रा का क्या महत्त्व, जो तट के निकट पहुंचकर डूब जाए ? उस पूर्ण श्रम-साध्य अध्ययन का क्या गौरव, जो परीक्षा-कक्ष मे विस्मृत हो जाए ? इसलिए खिन्न मत बनो ? नमस्कार महामंत्र का जाप करते हुए अपने कष्टमय समय को सफल बनाओ। इस प्रकार भिक्षु के साहस बढाने पर वह धर्म मे उद्यत हो गई, परन्तु उसका शरीर क्षीण होता हुआ अन्त मे काल-कवलित हो गया।

भिक्षु ने अपने हृदय मे किंचित् भी कायरता नही आने दी। जहाँ किसी का बल नही चलता वहाँ रोने-धोने एव चिन्ता करने मे क्या लाभ ? सारे कुटुम्बी, मित्र, नगर के स्त्री-पुरुष सम्मिलित हुए और विरहज्वाला को बढाने वाली कातरता की बाते दोहराते हुए रोने लगे। दाह के बाद और्ध्वदैहिक क्रियाओ को सम्पन्न कर पुन: शीघ्र विवाह के लिए भिक्षु को प्रेरित करने लगे, किन्तु अपना निषेधात्मक निर्णय देते हुए भिक्षु ने कहा—"आप सभी छोटे बडे मुझे फिर से विवाह के लिए जोर दे रहे है, किन्तु मेरी धारणा क्या है ? उस पर भी जरा गौर कीजिए। चू कि स्वपत्नी की विद्यमानता मे ही मैंने अरिहत भगवान की साक्षी से जीवन-पर्यन्त ब्रह्मचर्य अगीकार कर लिया था। साथ ही जब तक सयम न आए तब तक के लिए एकान्तर तप भी। अत्यन्त पवित्र हृदय वाली मेरी पत्नी विधिवश इस औदारिक शरीर को छोडकर

---

तुम्। ५ भार्यायाम्। ६ नारी। ७ क्षेत्रम्-गात्रम्। 'क्षेत्र-गात्र तनुभूवनास्तनू' इति हैम।

"भो भिक्षो ? आकर्णि मया यत् तव हृदये संयमाङ्गीकरणार्ह वैराग्य वेविद्यते । परीक्षित मयापि पूर्णरूपेण यस्त्व तदाऽऽदानाय क्षमोऽसि । चेदस्ति ते सुदृढा भावना तर्हि विलम्बेनाऽलम् । काल नहि यापयन्ति सुधियोऽवसरं प्रतीक्षमाणा । यानि यान्यहानि व्यतीतानि तानि तु गतान्येव । वहुप्रतीक्षापि कृतलक्षणाना न ह्यस्ति लक्षणम् । मन्दानामानन्दो न कथ मन्दायते येपा सर्वतो मान्द्यमलिनमेव वातावरणम्, अतो वृथा मा समयाकृथा सर्वविरतिमादातुम् ।"

गुरो पावना प्रेरणा प्राप्य दाक्षिण्येन भिक्षुणाऽभाणि—"भगवन्! सत्यमह सयमाय कृतनिश्चयः । नाहं सासहि समय-निर्गमनम् । सर्वमूपकोऽय[1] न जाने कदाऽऽगत्य प्राणान् मुष्णाति, पुष्णाति चावितर्किता प्रत्यूहपरम्पराम्, परन्त्वेकं किमपि मत्सा धुता-स्वीकृतिमन्तरेति[2] तत्कृते श्रीमन्तो यदि किमपि कष्टमाद-धीरन् तदा स्यात् कश्चिदुपायो निरपायः ।"

कि किमिति रणरणकेन गुरुणा तद् रहस्यमवगन्तु प्रायाति—"वत्स! स्पष्ट व्यनङ्धि[3] सयममन्दिरान्त प्रवेशावरोधिनी शिलामिव ता वार्त्ताम् । अवश्यं प्रयतिष्यतेऽस्माभि· तानि तान्यौपयिकानि प्रयुञ्जानैर्विघ्नवल्लीमुच्छेत्तुम् । किमस्ति तज्जगति यन्न प्रयत्नै प्रत्नगति[4] परिवृत्य न नूत्न पन्थानमनुसन्दधाति ।"

स्वव्यतिकर व्यञ्जयता दीपाङ्गजेन सविनयं जगदे—"मय्य-त्यन्तस्नेहमासेवमाना मदीया प्रसू[5] सद्य सञ्जात-स्नुपावियोगतो दूनान्त करणाऽनीवाऽतीव खिद्यते, भिद्यते च तस्या हृदय मद्दीक्षाग्रहणश्रवणमात्रतोऽपि । असकृदह तदाज्ञामादातु भूरि

१. काल । २ अन्तराय करोति । ३ स्पष्टव्यञ्जना कुरु ।

कहा—"ओ भिक्षु ! मैंने सुना है कि तुम्हारे हृदय मे सयम लेने की भावना है। मैंने भी पूर्ण रूप मे परीक्षा की है कि तुम संयम ग्रहण के योग्य हो। अगर तुम्हारी सुदृढ भावना है तो विलम्ब करने का क्या मतलब ? विद्वान् लोग अवसर की प्रतीक्षा करते हुए समय यापन नही करते। जो दिन बीत गये है, वे तो चले ही गये है। अतिशय प्रतीक्षा करना भी निपुण व्यक्तियो का लक्षण नही है। मूर्ख मनुष्यो का आनन्द कैसे क्षीण न हो जिनके चारो ओर आलस्य का ही मलिन वातावरण बना रहता है। इसलिए दीक्षा-स्वीकृति के लिए समय को व्यर्थ मत गंवाओ।"

गुरु की पावन प्रेरणा पाकर विनम्रता से भिक्षु ने कहा—"भगवन् ! सत्य है, मैं सयम लेने के लिये कृत-निश्चय हूँ। मैं बिलकुल ही समय-यापन करना नही चाहता। पता नही कब यह सर्वभक्षी काल आकर प्राणो को चट कर जाए और कितनी ही अकल्पित विघ्न बाधाओ को उपस्थित कर दे, परन्तु एक चीज मेरी साधुता की स्वीकृति मे विघ्न डाल रही है। उसके लिए आप श्रीमान् कुछ कष्ट करे तो सम्भवत कोई अच्छा रास्ता मिल सकता है।

क्या कहा ! क्या कहा ! यो अति उत्सुकता से गुरु ने इस रहस्य को जानने का प्रयत्न किया—"वत्स ! सयम मन्दिर के अन्त प्रवेश मे रुकावट डालने वाली शिला के समान उस बात को स्पष्ट कहो। मैं उचित उपायो को प्रयुक्त कर अवश्य ही विघ्नलता का छेदन करने का प्रयास करूँगा। ससार मे वह क्या है जो प्रयत्नो से पुरातन को परिवर्तित कर नये पथ का निर्माण न करे।"

अपना वृत्तान्त सुनाते हुए भिक्षु ने सविनय कहा—'मेरे प्रति अत्यन्त स्नेह रखने वाली मेरी मा निकट मे ही पुत्र-वधू का वियोग होने के कारण खिन्नमना बहुत दुख करती है और मेरी दीक्षा ग्रहण की बात सुनने मात्र से ही उसके हृदय के टुकडे-टुकडे हो जाते है। मैंने उसको बहुत बार समझाकर

---

४ प्राचीनताम्। ५ माता।

बोधदान-पुरस्सर प्रयते, तथापि न नयते सा मदीयं वच श्रुतिपुटमपि। यतः पूर्वमेव मे पितृपादा पञ्चत्वमाप्ता। साम्प्रत स्नुपयापि नामशेपता न्यदर्शि। ततो जर्जरितमानसा सा मामेव जीवनसर्वस्वम्, अक्ष्णोर्ज्योति, कालेयखण्ड[1] च मन्यमाना भृश प्रीत्या पोपयति, गोपयति च कथ कथमपि स्वकीयं दुःखोदधिम्। पिवति फूत्कृत्य तक्रमपि यथाऽत्युष्ण-दुग्ध-दग्धो मुग्ध-शिशुस्तथैपापि नार्हति मत्पार्थवयनामापि श्रोतुम्। इयमेव गभीरा परिस्थिति प्रसह्य मामवरुणद्धि संयमाङ्गीकारार्थम्। यद्यपि ससारिकी प्रीति सिकताभित्तिमनुहरतीति निःशङ्कं वेद्मि, तथापि व्यवहार· प्रेक्षावता कथमप्युपेक्षणीयो न भवति, एतर्हि देव-गुरु-धर्म-स्थानीया सवित्री कथमिव तिरस्कृत्य महाव्रतान्याराधयामीति चिन्त्यम्।"

दैपेयदर्शिता[2] बाधां समाधातुमना रघुपति· क्षण विमृश्यैवं व्याजहार—"भद्र! तत्र प्रत्यूहव्यूहमहं समुच्छेत्तुमलं यदि त्व विजने जनन्या सह मत्सेवार्थमागच्छे। अमूढा तवाम्बा मया सम्बोधिता सती सुखमगूढा रूढि विहास्यतीति मे प्रत्यय।"

तथा करिष्यामीति जल्पता दीपाङ्गजेन सद्य· स्वसदनदेहली समलङ्कृता। वात्सल्यमूर्त्तया मात्रा विकस्वरतरमङ्गजमुखाब्जं विलोक्य माधुर्यकिरा गिरा प्रोचे—"नन्दन! कुत आगतोऽसि? कथमिव ते मुखाकृतिरपरा काञ्चन समुल्लासरेखा विभर्त्ति? ममान्तिक त्वायान्ति भूरिशो विभूतिभाजो[3] जनास्तव पुन पाणिग्रहणार्थम्। वलादनुरुधन्ति मा तुभ्यं रूपगुणशोभिता स्वस्वकन्या दातुम्।

पुत्र! मनित मया यन्नास्ति ते मन पुनरुपयमाय,[4] तथापि

---

१ कलेजे का टुकडा, इतिभापा। २ दीपाया अपत्यम्—दैपेयः

उसकी आज्ञा पाने का प्रयत्न किया, किन्तु वह मेरी बात पर कान भी नही देती, क्योंकि मेरे पिताजी तो पहले काल-धर्म को प्राप्त हो गये थे। अब वह भी उसकी आँखो के आगे से चली गई। इस कारण जर्जरित मन वाली वह मुझे ही जीवन सर्वस्व, आखो की ज्योति और कलेजे का टुकडा मानती हुई बहुत स्नेह से पालती है और जैसे-तैसे अपने दुख के सागर को लाघती है। जैसे बहुत गर्म दूध से जला हुआ भोला बच्चा छाछ को भी फूँक फूँक कर पीता है उसी प्रकार यह भी मेरे अलग होने की बात भी नही सुन सकती। वही गम्भीर परिस्थिति बलपूर्वक मुझे सयम लेने से रोकती है। यद्यपि ससार की प्रीति बालू की भीत के समान होती है, मैं इसे नि सन्देह जानता हूँ, फिर भी समझदारो के लिए व्यवहार किसी भी प्रकार उपेक्षणीय नही होता। इसलिए देव, गुरु और धर्म के समान श्रद्धेय मा का असम्मान करके कैसे महाव्रतो को धारण कर सकता हूँ, यही चिन्तनीय है।"

भिक्षु के द्वारा उपस्थित की हुई शका का समाधान देते हुए रघुनाथजी ने एक क्षण सोचकर इस प्रकार कहा—"भद्र! तुम्हारे विघ्नजाल को मैं काट सकता हूँ, तुम यदि एकान्त मे अपनी मा के साथ मेरी सेवा के लिये आओ। निपुण तुम्हारी मा मेरे समझाने पर सरलता से इस तुच्छ आग्रह का परित्याग कर देगी, ऐसा मेरा दृढ विश्वास है।"

ऐसा ही करूँगा, यो कहते हुए भिक्षु अपने स्थान को चला गया। वात्सल्य-मूर्ति मा ने बेटे का विकस्वर मुख-कमल देखकर माधुर्य झरती हुई वाणी से कहा—"बेटा कहाँ से आया है? कैसे तेरी मुखाकृति पर स्वर्ण के समान सुनहली रेखाये खिचती है। मेरे पास तो तुम्हारा दूसरी बार विवाह करने के लिए बहुत धनवान लोग आते है। तेरे साथ रूपवती और गुण से सुशोभित अपनी अपनी कन्याओ का विवाह करने के लिए वे मुझ से बहुत हठ पूर्वक अनुरोध करते है।

पुत्र! मै मानती हूँ तुम्हारा मन पुन विवाह के लिए तैयार नही है। फिर भी

---

तद्दर्शिताम् भिक्षु—दर्शितामित्यर्थः। ३. श्रीमन्त। ४ पुनर्विवाहाय।

गार्हस्थ्य स्वस्थीकर्त्तुमस्ति कलत्रस्यावश्यकता। असमृद्धा अपि-विषयगृद्धा वृद्धा अप्युत्ताम्यन्ति नवोढामुद्वोढुम्। त्वन्तु युवाऽसि त्वदर्थमभिमुखीनानि सन्ति कियन्ति निमन्त्रणानि। विभावय तव ज्यायान् वान्धवस्तु सगृहो[1]ऽन्यगृहमध्युवास, पुत्रीव परमप्रिया विनयवती ते वधूरपि सच्छिद्रं मे हृदयं निर्मायाऽसामयिकी दीर्घनिद्रा[2]मासेवितवती। त्वमपि चेन्नोरीकरोषि परिणय-प्रस्ताव तदा को मे शिथिलपाणिपादाया वर्षीयस्या[3] वरिवस्या विधास्यति[4]। स्नेह-सुधासिक्त! कलत्ररिक्त भूरिपरिजन-सकुलमपि कुलं सत्रमिवाऽऽभाति[5] सवेदयितॄणाम्। 'धिग् गृहं गृहिणी-शून्यम्' इति किवदन्ती किं न ते कर्णातिथिर्जाता? अयमेवेदृक् सम्बन्धो यत्र सहृदयतया द्वाभ्यामेकीभूयते, सुख-दुःख-सपृक्ते भविष्यति सहिष्णुतया सर्वमपि च विभज्योपभुज्यते, युज्यतेऽत्र कुशलकलना ललना गृहमेधिना गृहे।"

कृतनीतिनिर्वाहं मातुः शिक्षणमाकर्ण्य भिक्षुः पुनस्ता विनत-कन्धरं व्यजिज्ञपत्—"अम्ब! रचितायति-हित-प्रथनं तव कथनं नहि नीतिमतिक्रामति। न गृहं गृहम्, गृहिण्येव गृहमिति नाऽविदितं मम, किन्त्वहं गार्हस्थ्यमपि नाभिलषामि, तदा कथं नु वसामि कारानुकारान्[6] दारान् संगृह्य।

मात! तव चक्षुषोरग्रतस्ते विनयशीला स्नुषा सर्वान् स्नेह-शृङ्खलान् त्रोटयित्वाऽनालोचिता चिताशायिनी सवृत्ता। नाऽकल्पि किमु त्वया यदहं वार्धकेऽनन्यया भक्त्या जन्याऽऽ[7]सेव्यमाना स्वर्गगा भविष्यामीति, किन्तु पूर्वमेव ते जनी त्वां जननी विगृह्य स्वजनिमजनिं[8] निनाय। तद्वद् ममापि समयश्चेत्सन्नि-

---

१ सभार्यं। २ मृत्युम्। ३ वृद्धायाः। ४ सेवा। ५. अरण्यम्।

ग्राहस्थ्य जीवन के स्वस्थ रखने के लिये स्त्री की आवश्यकता होती है। गरीव और वृद्ध भी विषय-गृद्ध वनकर नवयौवना के साथ विवाह करने को लालायित रहते है, तू तो तरुण है, तेरे सामने कितने निमन्त्रण है। देख तेरे वडे भाई तो अपनी पत्नी के साथ अलग गृह मे रहने लगे। पुत्री के समान परमप्रिय विनयवती तुम्हारी पत्नी भी मेरे हृदय को सछिद्र वनाकर असमय मे ही गुजर गई। अव तू अगर शादी के प्रस्ताव को स्वीकार नही करेगा तो शिथिल हाथो और पैरो वाली मुझ बूढी की सेवा चाकरी कौन करेगा?

स्नेहसुधा से सिक्त पुत्र! वहुत मे परिजनो से सकुल घर भी सवेदनशील मनुष्यो को कामिनी के विना जगल के तुल्य लगता है। 'पत्नी से शून्य घर को धिक्कार है' क्या यह जनश्रुति तूने नही सुनी? यही एक ऐसा सम्वन्ध है, जहाँ सहृदयता से दोनो एक होते है। सुख-दुख से सपृक्त भविष्य सहिष्णुता से वॉटकर भोगा जाता है, अत जो सव कार्यों मे कुशल हो, ऐसी नारी का होना गृहस्थ के लिए आवश्यक है।

नीति-निपुण मा की शिक्षा सुनकर नतमस्तक हो भिक्षु ने निवेदन किया—मॉ! तुम्हारी नीति-युक्त सीख मे भविष्य का हित निहित है। "घर—'घर' नही है, गृहिणी ही 'घर' है" यह मेरे से अजाना नही है, किन्तु मै तो गार्हस्थ्य भी नही चाहता तव कारागृह समान दारा (स्त्री) को लेकर कैसे घर वसाऊँ?

मा! तुम्हारी आँखो के सामने तुम्हारी पुत्रवधू सव स्नेह-शृँखलाओ को तोडकर अकस्मात् ही चिता-शायिनी हो गई। क्या तुमने यह कल्पना नही की थी कि वुढापे में अनन्य भक्ति से वहू के द्वारा सेवा कराती हुई मै स्वर्गगामी वनूँगी, किन्तु तुम्हारी इच्छापूर्ति से पहले ही तुम्हारी वहू तुम्हे विरह-विकल वनाकर परभव मे चली गई। उसी तरह मेरा भी समय एकदम निकट हो

---

६. कारातुल्यान्। ७ जनी-स्नुषा तया। ८. स्वजनि-स्वजन्म।

हित स्यात् तदा तकोऽवरोद्धुमलम् ! अतो न पुनरह प्रणयिनी-प्रीतिपङ्के पिपत्सुरस्मि[1]।

सवित्रि ! स्पष्टमह तवाग्रतोऽद्य प्रकटयामि यदहं मङक्षु भिक्षुभावमाराधयितु स्वहित च साधयितुमुत्कण्ठयामि ।

वीरसू[2] ! सन्ति नाम वसुमत्या गयितान् सुतान् निष्का-सयन्त्य परोलक्षा मातर, किन्तु ऊर्ध्वंदमान् वैराग्यभाजोऽङ्ग-जान् 'साधयत, साधयत' इत्याशीर्वादं साह्लादं ददत्य कियत्य सन्ति वीरमातर ?

जनयित्रि ! न नाम नाम प्रसूतिभिश्चलतीति चिन्तनीयम् । सद्गुण-गण-मण्डिताना परोपकार-पण्डिताना जगदतिशयित-कार्यणामार्याणामेव चाचल्यते नाम, नापरेपाम् , अतो मा स्वरूप-प्राप्तये वहिर्यान्तं शान्तं सुखं वर्धापय, 'सपदि साधुपद साधयेति' मङ्गलवाचा प्रेरय ।

धर्मशीले ! अद्याऽस्मभ्य नूनमस्मदाचार्यचरणैरपि विजनसेवायै स्वतन्त्र समय प्रादायि, अतोऽधुनैव वयं तत्र गच्छाम, सानन्दं तद्वाङ्मयममृत च पिवाम "।

हर्ष-विस्मय-करम्बिता माता—'एवम् ! तर्हि नातिवाहनीयो-ऽनेहा' एव भणन्ती सा सत्वरं चलितुं प्रवृत्ता । धेन्वनुपद वत्स इव मात्रा सह भिक्षुस्ततोऽनाकुलं चचाल । नगरमध्यस्थमनेकलघु–गुरु-साधुसमुदाय-सुशोभितमुपाश्रय चावाप । एकस्मिन् विशाले स्थायिकालये विशिष्ट-काष्ट-निर्मिते प्रोन्नतचतुष्पदपट्टके भूरि-

---

१ पतितुमिच्छु । २ वीरमात ।

तो उसे कौन रोक सकता है ? इसलिए मैं पुन. विवाह के कीचड मे फँसना नही चाहता।

मा ! आज मैं तुम्हारे आगे स्पष्ट प्रकट कर देता हूँ कि मै वहुत शीघ्र साधुत्व लेकर अपनी हित-साधना के लिये उत्कण्ठित हूँ।

वीर जननी ! पृथ्वी पर सोए हुए पुत्रो को अर्थात् मृत पुत्रो को घर से निकालने वाली लाखो माताएं हैं, किन्तु वैराग्य से ओत-प्रोत खडे अर्थात् जीवित पुत्रो को 'साधना करो, साधना करो' ऐसा आशीर्वाद देने वाली कितनी माताए है ?

मा ! तुम इस वात की चिन्ता मत करना कि सन्तान से ही नाम चलता है। जो सद्गुण समूह से मण्डित और परोपकार मे पण्डित होते है, संसार मे कुछ विशिष्ट कार्य करते है उन आर्यो का ही नाम चलता है, दूसरो का नही। अतः मुझे स्वरूप-प्राप्ति के लिए वाहर जाते हुए को सहर्ष वढावा दे।

धर्ममयि ! आज हमारे आचार्य प्रवर ने हमे एकान्त सेवा के लिये स्वतन्त्र समय दिया है। इसलिए अभी हम वहाँ चले और आनन्द-पूर्वक उनका वचनामृत पीएं।"

हर्ष और विस्मय की मिश्रित अनुभूति करती हुई मा वोली—"ऐसा है तो हमे समय-यापन नही करना चाहिए, जल्दी चले !" गौ के पीछे वछडे की तरह भिक्षु मा के साथ अनाकुलता से चलने लगे। नगर के मध्यस्थ, अनेक

प्रतरीकृताऽऽविकोपरि[1] समुज्ज्वलवास - परिवेष्टित - विष्टरे मुखमुपविष्टा गुरवो दृष्टिपथमवतीर्णा । तत्काल द्वावप्युदञ्जली सविधिवन्दना वितेनाते, सविनय सम्मुखमासाञ्चक्राते च ।

इति श्री चन्दनमुनि-विरचितेऽभिनिष्क्रमणाख्ये महाकाव्ये
गद्यप्रबन्धे पञ्चमः समुच्छ्वास.

---

१ बहुत से परत किये हुए ऊनी कम्बल के ऊपर, इतिभाषा ।

छोटे-बडे साधुओ से सुशोभित उपाश्रय मे पहुंचे। वहाँ एक विशाल कमरे मे विशिष्ट काष्ठ से निर्मित पट्टक पर बहुत से तह किये हुए ऊनी आसन पर समुज्ज्वल वस्त्रो वाले शान्त स्वभाव से बैठे हुए गुरु-दृष्टि मे आये। तत्काल दोनो ने बद्धाजलि होकर सविधि वन्दना की और विनय-पूर्वक सम्मुख बैठ गए।

## पाँचवां समुच्छ्वास समाप्त



## षष्ठः समुच्छ्वासः ★

ततस्तत किमभूदिति बाढमौत्सुक्यमावहत्सु श्रोतृषु स वाग्मी तमेव वृत्तान्त विवर्धयाञ्चक्रे यथाजातम्—

किमप्यद्भुतमनर्घ्यं वस्तु प्राप्तुकामा इवौत्सुक्यभाजो रघुवरा सस्मित दीपामभिमुखीकुर्वाणा जगदु—"भिक्षोर्मात ! किमुपेक्षसे दक्षपुत्रस्य लक्ष्यसाधनी वृत्तिम् । अनित्येऽस्मिन् संसारे किमस्त्यत पर सुन्दरतम कार्यम् ? सवत्स्यसि त्वमप्यङ्गुली-गृहीत-नामधेया रत्नकुक्षिधारणी माता। भूरिश सन्तीहान्नपान-वस्त्र-स्थानादि-दातार, विरलतमा एव किन्तु विलसन्ति कुलदीपकदानदायिन[१]। न जानासि किमुत्कृष्टभावनयाऽत्र तीर्थकृन्नामगोत्रस्यापि बन्ध । किमत पर पुण्य शक्य मनुष्येण सचेतुम् ? अत सत्वर-मेनमाज्ञापय पुत्र भागवती-दीक्षायै, सचिनु पुन परमा पुण्यप्रकृति त्वमपि पुण्याशये ?"

उत्कृष्टोत्साहवर्धनीमाचार्यवर्याणा वाणीमाकर्ण्य सविनयं दीपा प्रत्यूचे—"स्वामिन् ! [२]चतुरस्रमिदं भावत्क कथनम्। सम्यग् जानेऽहमपि सासारिक स्वरूपम्, परन्त्वस्त्यत्र किमपि गूढ रहस्य-मनाज्ञादानस्य। कि गोप्य महात्मनामग्रेऽथवा प्रादुष्करोमि यथा-वस्थिता स्थितिम्।

---

१ पुत्रदानदायिन । २ यथार्थमिदम्।

## ★ छठवां समुच्छ्वास

उसके वाद फिर क्या हुआ—यों अतिशय उत्सुकता वाले श्रोताओ से उस वाक्पटु व्यक्ति ने उसी वृत्तान्त को आगे वढाते हुए कहा—

कोई अद्भुत अमूल्य वस्तु पाने की-सी उत्कण्ठा धारण करते हुए आचार्य रघुनाथजी प्रसन्न चेहरे से मुस्कान-पूर्वक दीपा को अभिमुख करके वोले—"भिक्षु की मा ! अपने दक्ष पुत्र की लक्ष्योन्मुखी वृत्ति की क्यो उपेक्षा करती हो ? अनित्य इस ससार मे इससे सुन्दरतम कार्य और क्या है ? तुम भी अगुलियो पर नाम गिनने योग्य रत्नकुक्षि मा वन जाओगी। यहाँ अन्न, पान, वस्त्र और स्थान आदि तो देने वाले वहुत है, किन्तु अपने कुल दीपक के दाता तो विरले ही होते है। क्या तुम नही जानती कि उत्कृष्ट भावना से यहाँ तीर्थङ्कर नाम गोत्र तक का वन्ध होता है, इससे उत्कृष्ट पुण्य मनुष्य क्या सचित कर सकता है ? इसलिए जल्दी ही भागवती दीक्षा के लिए अनुज्ञा दो और पुण्याशया ! तुम भी परम पुण्य प्रकृति का सचय करो।"

आचार्यवर की प्रचुर उत्साह वर्धक वाणी सुनकर सविनय दीपा ने निवेदन किया—"स्वामिन् ! आपका यह कथन वहुत उचित है। मैं भी अच्छी तरह ससार का स्वरूप जानती हूँ। परन्तु यहा आज्ञा न देने के पीछे कोई गूढ रहस्य है, पर महात्माओ के आगे क्या गोप्य है ? इसलिए यथावस्थित स्थिति प्रकट करती हूँ।

भगवन्! यदासीन्महात्मना मानसमिव निर्मलमाकाशम्, ज्ञानिना वृत्तय इव सुस्नाता वभु ककुभ । अनुष्णशीता वाता अनुभविनामुपदेशा इव निर्विकारं ववु, ऋतम्भरा प्रज्ञा इवाऽमलजलभृता कासाराणा[1] श्रेणि । सहजसौरभपवित्राणि साधूना चारित्राणीव सहस्रश शुशुभिरे सरस्सु सहस्रपत्राणि[2], चञ्चरीकैश्चोचुम्ब्यमानरसापि सरसा जगद्वैचित्री हसन्तीव राजीवेषु[3] विरेजे सुमनसा राजि । अपूर्व किमपि प्रजाभ्य प्राभृतीकर्त्तु मनस इव स्वनाशमप्यनाशङ्कमाना शुक्तय स्वातिवारि विप्रुष पातुमुत्साहमादधिरे, विनिर्गत-जीवनोन्मादा मर्यादा वहुमन्यमाना इव शान्ता मध्येतट वहमाना सरितोऽत्यन्त मदीपिपत, प्रावृषि प्रोषिता मानसमासेवमाना अपि स्वजन्मभूमिस्नेहादाकृष्टमाणा इव स्वस्वसरोवराणि पुनराजग्मु कलहंसा, सिद्धा इव ऋजुगतयोऽभवन् सर्वत्र शुष्क-पङ्का पन्थान, काममप्रणीन्त श्रान्त-पाथाना नेत्राणि सर्वत शस्यश्यामलक्षेत्राणि, रात्रि-दिवस-शीतोष्णादिषु समता नयन् साम्यप्रेमीव शारदर्त्तु सर्वैरपि हृदा समभावि ।

तस्मिन् समये एकस्या क्षपाया[4] निवृत्तसमस्तगृहकार्या सुविहित-सामायिकाद्यनुष्ठाना शयनालय प्रविष्टवती । अनभ्राकाशे सकलमपि पदार्थजात सुधया सिञ्चन्ती परमचारुचन्द्रिका मम मनो मोदयाञ्चक्रे । आतृप्ति तदमृतं पिवन्ती नमस्कारमहामन्त्र स्मरन्ती स्वाप-समोहिता[5] जज्ञे । त्रियामाया[6] पश्चिमे यामे विशिष्टमेकं स्वप्नमहं प्रेक्षितवती, यथा-हरिण-शश-शूकरादिश्वापदान् दर्शनमात्रत सत्रासयन्, क्ष्वेडाध्वनिना मदकलान् मतङ्गजान् निर्मदीकुर्वन्, पुच्छगुच्छकमुष्णीषमिव शिरसि धारयन्, कुन्त-

१ सरोवराणाम् । २ कमलानि । ३. कमलेषु । ४ निशायाम् ।

भगवन् ! जब महात्माओं के मानस के समान निर्मल आकाश था, ज्ञानियों की वृत्तियों की तरह स्वच्छ दिशाएँ थी, अनुभवियों के उपदेश के तुल्य न अधिक उष्ण न शीतल निर्विकार वायु चल रही थी, सत्य से परिपूर्ण प्रज्ञा के समान सरोवरों की श्रेणी स्वच्छ सलिल से भरी हुई थी, साधुओं के सहज सौरभ से पवित्र चरित्र के समान जलाशयों मे कमल सुशोभित हो रहे थे, भ्रमरों के द्वारा रस का पान करने पर भी संसार की विचित्रता का उपहास करती हुई-सी कमलों पर सुमनों को सरस श्रेणी विराजमान थी, प्रजा को कुछ अपूर्व भेंट करने का-सा मन वाली अपने विनाश से भी नहीं डरती हुई सीपियों ने स्वाँति-जल पीने का उत्साह धारण कर लिया था। जीवन (जल) का उन्माद जाने पर मर्यादा को बहुमान देती हुई-सी अपने तटों के बीच शान्त बहती हुई नदियाँ अत्यन्त सुहावनी लग रही थी, वर्षा काल मे प्रवासी बन मानसरोवर मे आनन्द मनाते हुए हंस भी अपनी जन्म भूमि के स्नेह से खीचे हुए-से अपने अपने सरोवरों पर वापिस आगए थे, सिद्धों के सदृश ऋजु गति वाले [सीधे] मार्ग, कीचड सूखने पर सर्वत्र बन गए थे, शस्य-श्यामल क्षेत्र श्रान्त पथिकों के नेत्रों को अत्यन्त प्रीणित कर रहे थे, रात और दिन की शीतलता और उष्णता को सम करने वाले साम्य प्रेमी की तरह सबने शरद् ऋतु का हृदय से सम्मान किया।

उस समय एक रात्रि को मैं समस्त गृह-कार्यों से निवृत्त होकर, सामायिक आदि पवित्र धर्म-कार्य करके अपने शयनालय मे प्रविष्ट हुई। सकल पदार्थ को अमृत से सीचती हुई बादलों से रहित निर्मल आकाश की परम चारु-चन्द्रिका ने मेरे मन को प्रमुदित किया। तृप्त मन से उसका अमृत पीती हुई, नमस्कार महामन्त्र का जाप करती हुई, मै निद्रा-लीन हो गई। रात्रि के अन्तिम प्रहर मे मैंने एक विशिष्ट स्वप्न देखा कि "हिरण, खरगोश और सूअर आदि श्वापदों के दर्शन मात्र मे संत्रस्त करता हुआ, अपने सिंहनाद से मदोन्मत्त मतगजों को निर्मद करता हुआ, पूँछ के गुच्छे को सिर पर मुकुट

---

५. निद्रा-सम्मोहिता। ६. रात्रे.।

प्रान्त-प्रख्यै खरै नखरै[1]नखरायुधता विबोधयन्, वह्निरूपाभि केसराभिर्दुर्धर्ष्यमुखाकृत्या नितान्तनिर्भीकतामाविर्भावयन्, अनभिषिक्तोऽपि विक्रमार्जितकाननसाम्राज्य पारीन्द्रपुङ्गवो[2] ममाननमाविवेश।

तत्कालमुन्निद्रमभून्मदीयमक्षियुगलम्। विलक्षण-स्वप्नमालोक्य मोमुदित चान्त करणमजायत। प्रात कस्यचिद् विशेषज्ञस्य सकाशाज्जिज्ञासितं मया स्वप्नफलम्। प्राचीनं स्वप्नशास्त्रं स्मरता तेनोक्तम्—"पुत्रि! अतिशुभोऽयं स्वप्न। नून भावी ते पुत्रो मण्डलाधीश, प्रतिभाशाली वीराग्रणी च।"

पूज्यवर! यदह मण्डलाधीश-मातृपदमीहमाना कथमह स्वपुत्रं प्रव्राजयामि? कथं समनुजानामि चास्य संयमस्वीकृतिमिति विचार्यमीषदाचार्यचरणै?"

मनित-विशिष्ट-मनोरथाया मातुर्भावभङ्गिमानमङ्कयद्भि पुनर्गुरुभि प्रैरि—"आर्ये! अवगतो मया त्वयाऽधिकृतः शुभ स्वप्न, किन्तु स्वप्नफलं साम्येव[3] सूचितं तेनार्धपण्डितेन। शृणु, यदुक्तं व्याख्याप्रज्ञप्त्याम्, यथा—द्विसप्तप्ति शुभा स्वप्ना सम्मता शास्त्रज्ञै। तेष्वपि द्वाचत्वारिंशत्स्वप्ना वैशिष्ट्यमावहन्ति। तेषु परमोत्कृष्टाश्चतुर्दशस्वप्ना, तान् प्रेक्ष्य भवेयुरुद्बुद्धास्तीर्थेशितुश्चक्रिणश्चमातर। तद्वदष्टौ चतुरश्च स्वप्नान् प्रेक्षन्ते क्रमशो वासुदेव-बलदेवयोश्च जनन्य। चतुर्दशस्वेकं स्वप्नं पश्यन्त्या जनयित्र्या जातो जायते जगद्मान्यो मण्डलाधीशो, भावितात्माऽनगारो वा।

भगिनिदीपे! तवाङ्गजो भावितात्मा महर्षिर्भावीति प्रत्यक्षमस्य

१. नखै। २. सिंहश्रेष्ठ। ३. साम्यर्थे, इतिवचनात्।

की तरह धारण करता हुआ तीक्ष्ण भाले के अग्रभाग के समान तीखे नखो से अपनी नख-शस्त्रता का वोध देता हुआ, ज्वाला रूप केसरा के द्वारा दुर्धर्ष मुखाकृति से नितान्त निर्भीकता को जताता हुआ, विना अभिषेक किये ही अपने पराक्रम से जिसने कानन पर साम्राज्य स्थापित कर लिया है ऐसे श्रेष्ठ सिंह ने मेरे मुँह मे प्रवेश किया।

उसी क्षण मेरी आँखें खुली। विलक्षण स्वप्न देखकर मेरा मन अतिशय आह्लादित हो गया। प्रात काल मैंने एक विशेषज्ञ के पास स्वप्नफल की जिज्ञासा की। प्राचीन स्वप्न-शास्त्र के आधार पर उसने कहा—"पुत्रि ! यह सपना बहुत ही शुभ है। निश्चय ही तुम्हारा पुत्र प्रतिभाशाली, वीरो का अग्रणी, मण्डलाधीश (राजा) होगा।

पूज्यवर ! मैं मण्डलाधीश की मा का पद चाहती हूँ, उस पुत्र को प्रव्रज्या कैसे दू ? इसके सयम ग्रहण का मैं कैसे अनुमोदन करू, यह आचार्यवर को थोडा विचारना चाहिए।

विशिष्ट मनोरथ वाली मा की भाव-भंगिमा का अकन करते हुए गुरु ने पुन प्रेरणा की—"आर्ये ! तुम्हारा दृष्ट शुभ स्वप्न मैंने अच्छी तरह समझ लिया है, किन्तु उस अल्पज्ञ पण्डित ने स्वप्न का फल आधा ही वताया। जो व्याख्याप्रज्ञप्ति (भगवती सूत्र) मे कहा है—सुन, शास्त्र-विशारदो ने वहत्तर शुभ स्वप्न माने है। उनमे भी बयालीस स्वप्न विशिष्ट होते है। उनमे परम उत्तम चौदह स्वप्न होते है। उन्हे देखकर तीर्थङ्कर और चक्रवर्तियो की माताएँ उद्बुद्ध होती है। वैसे ही वलदेव की और वासुदेव की माताए क्रमश आठ और चार स्वप्न देखती है। चतुर्दश स्वप्नो मे से एक-एक स्वप्न देखनेवाली माता का पुत्र जगद्मान्य मण्डलाधीश अथवा भावितात्मा अनगार होता है।

भगिनी दीपे ! तुम्हारा अगज भावित-आत्मा महर्षि होगा यह इसकी

भावनया लक्षणैश्चाभिव्यज्यतेतराम्। हर्यक्षस्वप्नेन[1] खल्विति मयानुमीयते यदय मुनिभावमापन्नो निर्भय हरिरिव धराया विहर्त्ता, पुनरस्य पुरस्तान्न स्थातु शक्ष्यन्ते शशक-गोमायु-कुरङ्गसमकक्षा व्रतिब्रुवाणा[2] व्राता, अतो निस्सकोचमेन सहर्षं सत्वरं चाज्ञपय, नूनमय तेऽमरनामधेयं विधातेति मे विश्वास।

इत्थ येन केन प्रकारेण प्रबोधिता भिक्षुमाता सुतस्नेहात् कम्पमानकालेयापि यथाकथमपि रघुराजवचनं कुसुमीचकार।

विक्रमाब्दीय-पद्धत्या[3] सिध्द्यभ्र-सिद्धि-चन्द्रमिते वर्षे पूर्णयुवा पञ्चविंशतिवयस्को भिक्षुर्भिक्षुत्वमङ्गीकर्त्तु रघुनाथाचार्यस्य समीपे तत्परता दधार। बरगिरि (वगडी) पूर्यां दीक्षा-सस्कार-विधि संपत्स्यनेऽद सर्वेऽवजग्मु[4]। लोकेष्वप्यलौकिक उत्साह प्रादुरभूत्। भूरयो दीक्षा निभालितुमनसो जना दूरदेशादपि तत्राहपूर्विकया सम्मिलिता। वैरङ्गिकस्य भिक्षोर्दीक्षाया शोभायात्रा द्रष्टुं-मौत्सुक्यमादधानैर्भिन्नजातीयै स्त्री-पुरुषै पुरी सकुलता सिषेवे। विभिन्नाऽऽतोद्याना[5] मर्दल-कीचक-भेर्यादीना गुन्दल-क्षीजन-दद्रुराद्या मन्द्रतारध्वनयो जनान् भृशं प्रीणयामासु। धृतविशिष्टनेपथ्यो नानाभरण - भासुरकान्तिर्विदधद्धेपा[6] - विशेषमनोहर पुन पुनरूर्ध्वी-कुर्वदग्रेतनपादयामलमा[7]ऽऽजानेयमारूढो भिक्षु पर सहस्रै र्नेत्रै सभक्तिप्रेक्षणीयो बभूव।

समीपमुपेयुषि दीक्षासमये मातुरन्तिमामाशिषमादातु सरो-मोद्गम तच्चरणौ प्रणिपत्य व्यजिज्ञपत्—''मात ! गच्छाम्यधुना ऽह साधुत्व प्रतिपत्तुम्। देहि हृदा मह्यमेतादृशमाशीर्वादम्

---

१ सिहस्वप्नेन। २. कुत्सितव्रतिनाम्। ३ स० १८०८।
४. ज्ञातवन्त। ५ विभिन्नवाद्यानाम्। ६ हेषा० हयशब्द

भावना और लक्षणो मे प्रत्यक्ष अभिव्यक्त होता है। सिह के स्वप्न से मैं यह निश्चित अनुमान करता हूँ कि यह साधुत्व स्वीकार कर सिंह के समान पृथ्वी पर निर्भय विचरेगा और इसके समक्ष शशक, शृगाल और मृग के समान साधु कहलाने वाले शिथिलाचारी नही टिक सकेगे। इसलिए नि सकोच इसको सहर्ष शीघ्र से शीघ्र आज्ञा दे दे। निश्चित ही यह तेरा नाम अमर करेगा, ऐसा मेरा दृढ विश्वास है।"

इस तरह जैसे-तैसे समझाने पर भिक्षु की मा ने पुत्र प्रेम से कलेजा काँपते हुए भी जैसे-तैसे आचार्य रघुनाथ जी का वचन स्वीकार किया।

विक्रम सवत् १८०८ की साल पच्चीस वर्ष के पूर्ण युवा भिक्षु ने आचार्य रघुनाथजी के पास साधुत्व लेने की तैयारी की। वगडी (राजस्थान) मे दीक्षा सस्कार विधि सम्पन्न होगी यह सबने जाना। दीक्षा देखने के लिए दूर-दूर के स्थानो से भी बहुत लोग एक दूसरे से आगे चलकर आए। वैरागी भिक्षु की दीक्षा शोभायात्रा (दीक्षाजुलूस) को देखने के लिए उत्सुकता रखने वाले विभिन्न जातीय स्त्री-पुरुषो के द्वारा वगडीपुरी एकदम समाकीर्ण हो गई। विभिन्न वाद्य मृदग, बाँसुरी और भेरी आदि की क्रमश गुन्दल-क्षीजन और दद्दुर कहलाने वाली अत्यन्त ऊँची और गम्भीर ध्वनियो ने जनता को खूब तृप्त किया। हिनहिनाते हुए बार-बार अपने अगले पैरो को ऊँचे करते हुए श्रेष्ठ अश्व पर आरूढ, विशिष्ट वेश पहने, विविध अलकारो मे सुशोभित भिक्षु को हजारो आँखो ने श्रद्धापूर्वक देखा।

दीक्षा-समय समीप आने पर माता के पास अन्तिम आशीर्वाद लेने के लिए रोमाञ्च-पूर्वक उसके चरण छूकर निवेदन किया—मा! अब मैं संयम स्वीकार करने के लिये जा रहा हूँ। मुझे हृदय से ऐसा आशीर्वाद दो कि मै निर्विघ्न

---

(हिनहिनाना, इतिभ पा) ७ आजानेय कुलीनोऽश्वः इतिहैम।

"वहां तुम लोगो ने बहुत उपकार किया, खूब उत्साहपूर्वक चतुर्मास व्यतीत किया, ऐसा आगन्तुक लोगो के मुंह से सुना है" गुरु ने उल्लास-पूर्वक फिर जिज्ञासा की।

"सब आपके चरणो का प्रताप है। आपके अन्तेवासी मुनि भिक्षु महान् प्रभावशाली हैं, सुरभित सुमनो की सौरभ दिग-दिगन्तर तक महक ही जाती है।" किन्तु दूसरा मुनि बोला।

"तुमने किन्तु का प्रयोग कैसे किया ? किन्तु से कही हुई बात अपवाद वाली बन जाती है। क्या सदिग्ध श्रावक गुरु भक्ति मे रक्त नही हुए ?" आश्चर्यपूर्वक आचार्य ने पूछा।

"नही क्यो हुए ? श्रावक तो उनकी भक्ति मे रक्त हुए ह, परन्तु वह सब भिक्षु मुनि आकर ही बताएंगे। उसे प्रकट करने का हमारा अधिकार नही है" उसने व्यगपूर्वक उत्तर दिया।

"उमकी भक्ति मे रक्त या मेरी भक्ति मे रक्त—शब्दजाल फैलाते हुए व्यर्थ ही यह तुमने क्या कहा ? स्पष्ट करो। अन्तरग स्थिति क्या है ?" दवाव देकर आचार्य ने पुन पूछा।

"इस अस्थानीय चर्चा से क्या मतलब ? वे कार्यक्षम स्वय ही आपको नि सकोच यथार्थ रहस्य की जानकारी देगे। वे आनेवाले ही है, ज्यादा विलम्ब नही है" दोनो ने निवेदन किया।

"विनयवान शिष्यो के आचार्यो के समक्ष गोपनीय क्या होता है ? तुम डरो मत, मुझे सही परिस्थिति से अवगत करो। मेरा जिज्ञासातुर मन धैर्य नही रख सकता।" आश्वासन देते हुए आचार्य रघुनाथजी ने आज्ञा दी।

अग्रण्य के आदेश से भी आचार्य की आज्ञा विशिष्ठ होती है—यह चिन्तन करते हुए उन दोनो ने कुछ रहस्योद्घाटन किया—भगवन् ! भिक्षु मुनि ही सब कुछ बतायेंगे, फिर भी आपका आदेश पालने के लिये हम कुछ

४. युष्मदादेशाधीनतया।

दिवसेऽपि [1]ज्योतिश्चक्रम्। एव रघुराचार्यो विहितान्तर्जल्पमनल्प-विकल्प-तल्पगो बभूव।

हन्त! अनवसरेऽमृतमपि विषायते, विषमप्यवसर-प्रयुक्त-ममृत-मतिरिच्यते। एकमेव वस्तु महद्धस्तोपढौकितं सन्महर्घ्यत्वमालिङ्गति, बहुमूल्यरत्नमपि कौलटनेयकरक्रोडस्थ[2] शतमूल्यमपि नार्हति। अवसरे प्रयुक्तमेकमपि सूक्त स्वात्या शूक्तिगत पानीयपृषदिव[3] मौक्तिकता-माराधयत् सेवते सार्वभौमाना मञ्जुलमौलिमुकुटानि। नितान्त-मन्तारक्ष्यमपि गुह्य भग्नपात्रगत पानीयमिव बहिरायात्यल्पसत्वा-नाम्। अत एव देवानाप्रियाना[4] नाग्रेसरता कमनीया। मूढाना मण्डनमस्ति मौनम्। तथापि ते मूढतया तन्मण्डन-मूल्याङ्कन कर्त्तुमक्षमा।

चित्रम्! नावापि पशुभि स्पष्टा वाणी, किन्तु कल्याणी वाणी प्राप्यापि तत्प्रयोगपद्धतिमविन्दमानो मन्द प्रतिपदमानन्द मन्दयति स्वजिह्वया। अथवा सत्यमुक्त नीतिविदा—

"वर पण्डित प्रत्यवस्थाता[5], भवति य समयमाप्य त्राता।
मूर्खो हितकारकोऽपि स्यात्समये निरर्थकमनर्थकारी।"

विवेको हि व्यनक्ति मनुष्यमपरजन्तुजातिभ्य, यदि स एव न स्फुरति मनुष्ये तर्हि चतुष्पदी-विहीनोऽपि प्रत्यक्षो नृपशु।

इत कतिपय-दिवसानन्तर समाजग्मुर्भिक्षुप्रभृतयो यतयो गुरू-पकण्ठम्। उच्चै स्वरं गुरुमभिनन्दन्तस्ते सभक्ति त्रि·प्रदक्षिणीकृत्य सावत्सरिक-चातुर्मासिक-पाक्षिक-क्षमापनामाम्रेडयन्त सोल्लास ववन्दिरे। चरणारविन्द मस्तकेन स्पर्श-स्पर्श सुख प्रश्नयामासु·, किन्तु अरुणिताभ्या नेत्राभ्या कोपधारा वर्षतेव गुरुणा न वन्दना

---

१. तारा दिखलाना, इतिभाषा। २ वराकीपुत्र-करगतम्। ३. पानीय-बिन्दुरिव। ४· मूर्खाणाम्। ५ शत्रु।

कर सके। आने दो भिक्षु को, दिन मे भी तारे दिखा दूँगा।" इस तरह आचार्य रघुनाथजी अपने मन मे अनेक विकल्प उठाने लगे।

हन्त ! विना अवसर अमृत भी विष वन जाता है। विष भी अवसर पर प्रयुक्त किया हुआ अमृत से भी अधिक फलदायी होता है। एक ही वस्तु महान व्यक्ति के हाथ मे पहुँची हुई महामूल्यवाली वन जाती है, वहुमूल्य रत्न भी घर-घर मे फिरने वाली भिखारिन के वच्चे के हाथ मे पडा सैकडो का मूल्य भी नही पाता। अवसर पर प्रयुक्त एक भी सूक्त, स्वाति-नक्षत्र मे सीप के मुंह मे गये जलविन्दु के समान मोती वनकर सम्राटो के मंजुल मुकुटो की शोभा वढाता है। नितान्त गोपनीय गुह्य भी, फूटे वर्तन के पानी की तरह, अल्पसत्व मनुष्यो मे नही टिक पाता। इसीलिए मूर्खों की अग्रेसरता शोभनीय नही होती। मूर्खों का मण्डन मौन है, फिर भी वे मूढता के कारण उस मण्डन का मूल्याकन नही कर पाते।

आश्चर्य है ! पशुओ ने स्पष्ट वाणी नही पाई, किन्तु मूर्ख कल्याणमयी वाणी पाकर भी उसके प्रयोग का सही ढग नही जानने के कारण कदम-कदम पर अपनी जीभ से आफत मोल ले लेता है। नीतिकारो ने ठीक कहा है—

"विद्वान शत्रु अच्छा है, वह समय पाकर रक्षक हो सकता है,
परन्तु मूर्ख हितकारी भी समय पर वेमतलव अनर्थकारी वन जाता है।"

विवेक ही मनुष्य को दूसरे जीव-जन्तुओ से पृथक् करता है। यदि वही मनुष्य मे स्फूर्त नही होता तो चार पैर न होते हुए भी वह प्रत्यक्ष नर-पशु है।

इधर कुछ दिनो वाद भिक्षु आदि मुनिजन गुरु के पास पहुँचे। ऊचे स्वर से गुरु का अभिनन्दन करते हुए उन्होने भक्ति-पूर्वक तीन प्रदक्षिणा देकर सावत्सरिक, चातुर्मासिक, पाक्षिक क्षमापना करते हुए सोल्लास वन्दना की। चरणकमलो का वार-वार मस्तक से स्पर्श करते हुए सुख-पृच्छा की, किन्तु लाल आखो से कोप की धारा वरसाते हुए गुरु ने वन्दना स्वीकार

स्वीचक्रे[1], न च वात्सल्येन करकमलमपि न्यधायि तेषा भक्तिनतेषु मस्तकेषु, प्रत्युत कषायौषध-पानखिन्नेनेव विमुखेन तन्मुखेनाऽभावि ।

इत्थ विमनायित भृकुटि-भीषरण, अरुरिणम्ना तप्तताम्र स्मारयदिव गुरोवदन विलोक्य भिक्षु शङ्कितहृदयो बभूव । किमपराद्ध मया, यद् गुरुर्न वन्दना स्वीकुरुते, न मस्तके कर धत्ते, नाऽऽलापयति च वात्सल्यकिरा गिरा । उत, आगतभ्या प्रागेव ताभ्या मुनिभ्या नून मन्त्रभेदो व्यधायि । अन्यथा मयि [2]हार्द्माभेजाना आचार्या कथ कोपकाषायिताक्षा स्यु ? असुन्दरमसाम्प्रतमुपनतमिदम् । खलु निर्णयामि साम्प्रतमेव ।

भगवन् ! कथमकृपाभाजनमय शिष्य ! वात्सल्यदानदक्षो दक्षिणो भवदीय कर कथ न स्पृष्टवान् मे मस्तकम् ! सुधामध्यनाहृतगर्नि नयन्ती श्रीमत्की वाणी न कथमुल्लापपट्वी बभूव मे ! मया किमनुचितमाचरितम्, यदत्रभवता चित्तमीदृशी ग्लानिमनैषीत् ?

क्षमाश्रमण ! शिष्याना शतशोऽप्यपराधा सह्यन्ते गणनिर्वाहकुशलैराचार्यै । अज्ञाता ज्ञाताश्चानेकशो ह्याशातना[3]जन्यन्तेमादृशैर्मन्दमेधोभि , परन्तु नहि मनस्विनो गुरुत्वमर्पयन्ति तादृशानि घटनाचक्राणि । अत एव 'सायरवरगभीरा' इति कथ्यन्ते महान्त शास्त्रेषु ।

एव विनयकान्तेन शान्तेन भिक्षुवचसा प्रेरितोऽपि नलिकयाऽऽत्तपवनप्रवाह-पावक इव प्रत्युत गुरुवर सज्वलित सजज्ञे, उष्णिमान प्रथयन् परुषैर्वचनै व्याजहार—"न जानासि किमपराद्ध त्वया ?

---

१. भावकर्मणः रूपमिदम तेन कर्तरि तृतीया । २ हार्दम्-प्रेम ।

नही की, और न ही उनकी भक्ति से विनत मस्तको पर वात्सल्य से अपना हाथ ही रखा। प्रत्युत कडवी औषधि के पान से विकृत मुँह की तरह उनका मुख विमुख रहा।

इस प्रकार विमनायित भृकुटि-भीषण, ललाई से तप्त ताँबे की स्मृति कराता हुआ-सा गुरु का मुख देखकर भिक्षु शकित-हृदय हुए। "मैंने क्या अपराध किया कि गुरु वन्दना भी नही स्वीकार करते, न सर पर हाथ रखते है और न ही वात्सल्यमय मधुरवाणी से बोलते है। क्या पहले आए हुए उन मुनियो ने रहस्य खोल दिया? अन्यथा मेरे पर पूर्ण स्नेह दृष्टि रखने वाले आचार्य इतनी लाल आखे क्यो करते? यह कार्य तो बडा ही असुन्दर और अनुपयुक्त हुआ। मैं अभी इसका पता लगाता हूँ।"

भगवन्! यह शिष्य अकृपा का पात्र क्यो है? वात्सल्य-दान देने मे प्रवीण आपके दक्षिणहाथ ने मेरे मस्तक का स्पर्श क्यो नही किया? सुधा से भी ज्यादा मधुर आपकी वाणी मेरे लिये क्यो नही खुली? मैंने ऐसा कौनसा अनुचित आचरण किया कि आपके दिल मे मेरे प्रति ऐसी घृणा उत्पन्न होगई!

क्षमाश्रमण! शिष्यो के सैकडो अपराध भी गणनिर्वाह-कुशल आचार्य सहते हैं। मेरे जैसे मद-बुद्धि ज्ञात-अज्ञात मे अनेक वार आशातना कर देते हैं, परन्तु आप जैसे मनस्वी उस घटनाचक्र को कोई महत्व नही देते। इसलिए ही महात्माओ को शास्त्रो मे 'सायरवरगभीरा' कहा है।

इसप्रकार के विनय भरे भिक्षु के शान्त वचनो से प्रेरित भी, नन्निका द्वारा हवा प्राप्त आग की तरह, गुरुवर एकदम भडक उठे। क्रुद्ध होकर कठोर वचन से बोले—"तू नही जानता! तूने कैसा अक्षम्य अपराध किया

---

२. विनयमर्यादोलङ्घनम् आशातना. कथ्यन्ते।

अनुचितमाचर्यापि तत्र पिधान दित्ससि ? तितांससि[1] च दम्भदक्षता मत्पुरतोऽपि ? कथमिव यवसपुञ्जे[2] चिराय तिष्ठति सवृतो धनञ्जय[3] ? पिहितमपि विहितमाग[4] क्वचिद् विस्फोट जनयत्येव । विश्वसता मया यत् कार्यार्थ प्रेपितस्त्वम् तद् विपरीत विधाय विनयव्याजेनाऽनयमकृतमिव चिकीर्षसि ? न सहिष्येऽह सङ्घ-परम्परा-तिरस्कारकर्त्री व्यक्तिगतामुच्छृङ्खलताम् । मामसूचयित्वैव त्वया कथकारं स्वमत्या विरुद्धघोपणाऽकारि कतिचनजनाना तोपार्थम् ? जात साम्प्रत भिन्न पन्था आवयो । विचारभेदो हि भिनत्ति सुदृढमैक्यमासेवमानान्यपि राष्ट्राणि । विचारधाराणामैक्येनैवैक-सूत्रप्रोता मणय इव सहस्थातु शक्नुवन्ति परम-प्रेम्णा पर सहस्रा । न मया तव कोऽपि सबन्ध, कुरु यदृच्छया प्ररूपणा को निरुणद्धि त्वाम्" ।

अत्युष्मोपतप्ताम्बरीपे[5] न शीतलजलकणा स्थितिमश्नुवते यथेति नीतिज्ञो भिक्षुर्विवर्धितमन्युमाचार्य विनय-गर्भया गिरा शीतलयन्निव कृताञ्जलिर्बभापे —"गुरुदेव ! भवत्पुरतोऽतद्रूपतया केनाप्यविवेकिना प्रस्तुता मत्कृता प्ररूपणा । सैव श्रीमता चित्ते खेदहेतुता गता । अह चारुतया व्यञ्जयिष्यामि ता निश्छल श्रीचरणानामग्रे । स्वयमेव ज्ञास्यन्ति गुरवोऽनौचित्यमौचित्य च तस्या । तथापि चेन्न प्रत्येति भवता चेतो मदुच्चारिता विचार-परम्पराम्, तर्हि प्रायश्चित्तेन मच्छुद्धिर्विधातव्या । यतो गुरूण:-मुपालम्भो भाग्यभाजामेव लम्भनीय । ते सूक्ष्मामपि क्षति न सहन्ते-तरामिति युक्तम् । तेपामवगुणसहिष्णुता शिप्याणामतीवाहितकरी जाजायते । दुर्गुणवर्जन गुरूणा तर्जनमपि सद्गुणानामावर्जन[6]

---

१ तनितुमिच्छसि । २ घासपुञ्जे । ३ अग्नि । ४ अपराध । ५ अतितप्तभ्राष्ट्रे । ६ सम्मुखीकरणम् ।

है ? अनुचित आचरण करके भी उसे ढकना चाहता है ? घास के ढेर मे छिपाई हुई आग वहुत समय कैसे टिक सकती है ? छिपाया हुआ अपराध कभी विस्फोट कर ही देता है ! विश्वस्त समझकर मैंने तुम्हे जिस कार्य के लिये भेजा था उसके विपरीत करके अव विनय के छल से यह दिखाने का प्रयास करता है कि मैंने गलत नही किया, लेकिन मै सघ परम्परा का तिरस्कार करने वाली व्यक्तिगत उच्छृखलता को कभी सहन नही करूगा ।

मुझे कोई सूचना दिए बिना ही कुछ व्यक्तियो के सतोप के लिए तुमने अपनी मति से ही नियम-विरुद्ध घोपणा कैसे की ? अब हमारा मार्ग अलग हो गया है । विचार-भेद सुदृढ एकता के सूत्र मे बधे हुए राष्ट्रो मे भी भेद डाल देता है । विचारो की एकता से ही एक धागे मे पिरोए हुए मणको की तरह हजारो आदमी परम प्रेम से साथ रह सकते है । अव मेरा तेरे साथ कोई सम्वन्ध नही है । मनचाही प्ररूपणा करने के लिए अव तुझे कौन रोकता है ? "अतिशय उष्मा मे उत्तप्त भाड पर शीतल जल के कण नही ठहर सकते" इस नीति के जानकार भिक्षु ने क्रुद्ध आचार्य को विनय भरी वाणी के द्वारा शीतल करते हुए वद्धाजलि होकर कहा—"गुरुदेव ! आपके आगे इस रूप मे मेरे द्वारा कृत प्ररूपणा किसी अविवेकी ने प्रस्तुत की है । वही आपके चित्त की खिन्नता का कारण वनी है । मैं उसे समीचीनता-पूर्वक निश्चलभाव से आपके चरणो मे अभिव्यजित करूगा और आप स्वय ही उसका औचित्य अनौचित्य जान जायेगे । इतने पर भी अगर मेरी कही हुई वात पर आपका हृदय विश्वस्त नही होता है तो प्रायश्चित्त के द्वारा मैं शुद्धि के लिए तत्पर हूँ, क्योकि गुरुओ का उलाहना भाग्यशालियो को ही मिलता है । वे (गुरु) छोटी-सी गलती को भी नहीं सहते, यह उचित है । उनके द्वारा अवगुणो का सहना शिष्यो के लिए वहुत अहितकारी वन

विलसति। तेषा कठोरापि प्रवृत्ति सितोपलेव किञ्चिदार्द्रीभावमासाद्य द्रवति तत्कालमेव। धन्योऽहमद्य गुरूणा परुषाभिर्गोभिर्निकषायित.।

इत्थ बहु विनयमादर्शयन् नितान्तहितेच्छुर्भिक्षु स्वगुरून् प्रसादयामास। कथमपि प्रसत्तिमाप्ता गुरव सम विधि यथावत् पालयामासु., लालयामासुश्च बहिर्वन्धुरेण व्यवहारेण भिक्षु पुन.।

इति श्रीचन्दनमुनि-विरचितेऽभिनिष्क्रमणाख्ये
महाकाव्ये गद्यप्रबन्धे एकादश समुच्छवास:

जाता है। दोषो की वर्जना करने वाली गुरुओ की तर्जना भी सद्‌गुणो की सर्जना है। उनकी कठोर प्रवृत्ति भी मिसरी के समान थोडा गीलापन पाकर तत्काल ही द्रवित हो जाती है। आज मैं धन्य हूँ, गुरुदेव के कठोर वचनो की कसौटी पर कसा गया।

इस प्रकार बहुत विनय दिखाते हुए नितान्त सघ का हित चाहने वाले भिक्षु ने अपने गुरु को प्रसन्न कर लिया। किसी प्रकार प्रसन्न हुए गुरु ने सारी विधि का यथावत् पालन किया और बाह्य व्यवहार को सुन्दर बनाते हुए भिक्षु की पुन वर्धापना की।

## ग्यारहवा उच्छ्वास समाप्त



## द्वादश. समुच्छ्वासः | *

सत्यमेव सत्यम्, सत्यमेव शिवम, सत्यमेव च सुन्दरमिति समन्तात्सर्वेऽपि विदुषा वरीयासो विदन्ति निगदन्ति च। तथापि सरलमपि तदनुशीलन न कर्त्तु शक्यते प्रायो मनुष्य.। परिणाम-शोभनमपि तदाऽऽपाते सत्यप्रियस्स धैर्य परीक्षितुकाममिव किञ्चित् कटुकायते बहुश। अतएव तदखण्डलाभदत्तदृष्टिना सत्यान्वेषिणा नरेण पुरा पूर्णविश्वासभाजा भवनीयम्।

गुरुतत्त्व-विचारभारभारी भिक्षु रुचितसमयमासाद्य पुनर्गुरुस्य· समस्त युक्तियुक्त श्रावकोदित सविनय निवेदयामास—"भदन्त! कस्यापि तोदन[1] समीचीनमसमीचीनमिति भगवदाज्ञा-तुलाया प्रत्यक्ष-परोक्षादि प्रमाण-रुपमानै[2] सह चारुतया तोलनीयम्। यदि सम्यक् प्रतिभासते तर्हि स्वीकरणीयम्, चेन्मिथ्या प्रतिभाति तर्हि तदु-पेक्षणीयम्। परन्तु अतोलयित्वैव 'किमेतेषा कथनै' इति न तिरस्कर-णीयम्। तत्रत्य-विज्ञ-श्रावका। कथनमयौक्तिक द्वेषबुद्ध्या वा किम-प्यनर्गलप्ररूपितमिति न प्रतिपन्नवती मदीया मति.। गम्भीरचिन्तया यथा-यथा पर्यालोचिता मया तदीया प्रश्नास्तथा-तथा शास्त्रीय-दृष्ट्या सम्यक्त्वमापेदाना सुतरा विभाविता। अत· तेषामप[3]-

१. प्रेरणम्। २ ०मानै—तोलने के साधन, बाट, इतिभाषा।

## ★ बारहवां समुच्छ्वास

सत्य ही सत्य है, सत्य ही शिव है और सत्य ही सुन्दर है "यह अच्छी तरह विद्वत्-शिरोमणि जानते है और बताते है। सत्य सरल होते हुए भी उसका अनुशीलन प्राय मनुष्य नही कर पाते है। फल निष्पत्ति मे सुन्दर होते हुए भी वह प्रारम्भ मे सत्यप्रिय के धैर्य की परीक्षा लेने का इच्छुक-सा प्राय. थोड़ा कटु होता है। इसलिए उसके अखण्ड लाभ पर दृष्टि लगाने वाले सत्यान्वेषी मनुष्य को पहले उसके प्रति पूर्ण विश्वस्त होना चाहिए।

महान् तत्व के भार से भारी भिक्षु ने उचित समय देखकर श्रावको द्वारा कही गई युक्ति-पूर्ण समग्र बात विनय-पूर्वक गुरु को निवेदन कर दी—गुरुवर! कोई भी मान्यता समीचीन है या असमीचीन यह भगवान की आज्ञा की तुला पर प्रत्यक्ष परोक्षादिप्रमाण रूप बाटो के साथ सम्यक्तया तोलनी चाहिए। यदि उपयुक्त सत्य लगे तो स्वीकार करना चाहिए। अगर मिथ्या प्रतिभापित हो तो उसकी उपेक्षा कर देनी चाहिए। परन्तु बिना तौले ही 'इनके कथन का क्या मूल्य', यो तिरस्कार नही करना चाहिए। वहा के विज्ञ श्रावको का कथन अयौक्तिक अथवा द्वेष-बुद्धि से उन्होने कुछ अनर्गल कहा है—यह मेरी बुद्धि नही स्वीकार करती गम्भीर चिन्तन से जैसे-जैसे मैंने उनके प्रश्नो पर पर्यालोचन किया वैसे-वैसे वे शास्त्रीय-दृष्टि से मुझे सम्यक् लगे। इसलिए आत्मार्थी उनका खण्डन नही

---

३. सत्य-तिरोधानम्।

न्हुतिर्नात्मवता कर्त्तुं शक्या। को हि क्षणिकस्वार्थ-सिद्धये शास्त्र-प्रतीप[1] प्ररूपयितु दु.साहस कुर्व्वीत ? विभाव्यताम् न किमस्माभिरुपाश्रयनिर्मितये प्रेर्यन्ते श्रावका ? कुत, कुत्र, कथ, कदा करणोयमिति दिक्सूचया रहसि न कि सकेत्यन्तेऽग्रेवर्त्तिनो भक्ता. ? न किमाधाकर्मादयो दोपा आसे०यन्तेऽशन-वसनौपधि-पात्रादिपदार्थानधिकृत्य ? यया श्रद्धया व्यधायि गृहत्याग सा श्रद्धा विवृद्धिमाप्ता उत हानिम् ! अल पल्लवितेन, 'नहि मनश्छन्न चौर्यम्' इति प्रथिता जनश्रुति·।

आचारकालुष्यात्पुनर्विचारेष्वपि स्फुरति वहु वैपरीत्यमस्माकम्। लौकिकानां विचारधाराप्यस्मद्विचारमन्दिरे कृतसचारेति मे प्रत्यय·। यथा—देवाधिदेवोऽर्हन् देवः, वाह्याभ्यन्तर-ग्रन्थि-मुक्तो निर्ग्रन्थो गुरु, पुनर्जिनप्रज्ञप्त तत्वम्। एतेषा सम्यक्तया श्रद्धानमेव सम्यक्त्वमित्यार्हती वाणी। ततो यत्रार्हतामाज्ञा तत्रैव धर्म., कथमपि नाज्ञाविरुद्ध·। आज्ञावहिर्भूतोऽपि चेद् धर्मस्तर्हि स कुत आगतः ? केन प्ररूपित. ? केन सस्थापित ? न सभवति जनकमन्तरेण सन्तानोत्पत्ति।

तथा व्रतेष्वेव धर्मो नाऽव्रतेषु। दयायामेव धर्मो न हिंसायाम्। पटुनोपदेशेन हृदयपरिवर्तनमेव धर्मः न च वलप्रयोगेण, आत्मजन्यो हि धर्मो न पुन स्वर्ण-रूप्यकादिद्रव्य-जन्यः। एते खलु सार्वजनीना· सार्वभौमा. [2]सार्वसिद्धान्तप्रसिद्धा सिद्धान्ता वर्तन्ते। एतेष्वपि यदि कुत्रचिद् व्यत्यासो[3] विधीयते तर्हि कथ सम्यक्त्वमस्माक स्थैर्यमियर्त्ति ? महाकृच्छ्र-साध्य कृत्स्न क्रियाकाण्डमपि च कथ साफल्यमालिङ्गति ?

किञ्च-शुभयोगेन यदा जायते पुण्यस्य वन्ध. पुनरशुभयोगेन पापस्य, तदा का तृतीया ह्येतादृशी क्रिया विद्यते यया पुण्यपापे

---

१ शास्त्र-विरुद्धम्। २ 'सार्व० सार्वा'—सर्वज्ञा इत्यर्थ। ३. विपर्यय:।

कर सकता। क्षणिक स्वार्थ-सिद्धि के लिए कौन शास्त्रो के प्रतिकूल प्ररूपणा करने का दु साहस करे? आप जरा सोचे, क्या हम उपाश्रय-निर्माण के लिए श्रावको को प्रेरित नही करते? किससे, कहा, कैसे, कब, क्या करना है—क्या इस दिशा-दर्शन से एकान्त मे आन्तरिक भक्तो को सकेत नही दिया जाता? क्या आहार, वसन, औषधि और पात्र आदि के विषय मे आधाकर्म आदि दोप सेवन नही किए जाते? जिस श्रद्धा से गृहत्याग किया था उसकी संवृद्धि हुई है या ह्रास? बस, ज्यादा विस्तार से क्या मतलब? 'मन से छिपी चोरी नही नही होती', यह प्रसिद्ध लोकोक्ति है।

आचार-शैथिल्य के कारण हमारे विचारो मे भी बहुत विपर्यय है। लौकिक विचारधारा भी हमारी विचारधारा मे घर कर गई है। जैसे—देवाधिदेव अर्हन् देव, बाह्य और आभ्यन्तर ग्रन्थियो से मुक्त निर्ग्रन्थ गुरु और जिनप्ररूपित तत्व इनकी सम्यक्तया श्रद्धा ही सम्यक्त्व है, यही अरहन्तो की वाणी है। इसलिए जहा तीर्थंकरो की आज्ञा है, वही धर्म है। आज्ञा के विपरीत किसी प्रकार भी धर्म नही हो सकता। आज्ञा के बाहर भी अगर धर्म है तो वह कहाँ से आया? किसने प्ररूपित किया? किसने सस्थापित किया? जनक के बिना सन्तान की उत्पत्ति सभव नही होती।

वैसे ही व्रतो मे ही धर्म है, अव्रतो मे नही। दया मे ही धर्म है, हिंसा मे नही। हृदय परिवर्तन करने वाले उपदेश से ही धर्म है, बल-प्रयोग से नही। धर्म आत्मा से पैदा होता है, स्वर्ण-रूप्यक आदि द्रव्य से नही। ये सार्वजनीन, सार्वभौम सर्वज्ञ के सिद्धान्तो मे प्रसिद्ध सिद्धान्त है। इनमे भी कही विपर्यय किया जाता है तो हमारा सम्यक्त्व कैसे सुस्थिर रह सकता है और जो महान् कष्ट से साध्य है वह सारा क्रियाकाण्ड भी कैसे सफल हो सकता है?

क्योकि जब शुभयोग से पुण्य का बन्ध होता है और अशुभयोग से पाप का तब तीसरी ऐसी कौन-सी क्रिया है जिसके द्वारा पुण्य-पाप इकट्ठे होकर

करम्बीभूय[1] मिश्रत्वमासादयत ? कथमपि न धीमतामुरीकरणार्ह-मिदम्-यदऽशुभ-शुभयोगौ करम्बितौ स्याताम्। नैकस्मिन् समये योगद्वयी स्वीकुरुते शास्त्रम्, तदा कथमेकस्या क्रियाया पुण्य-पापवन्धः स्यात्कृतानुवन्धः। अस्मन्मान्यतानुसारतस्तु दत्त केनापि दयार्द्र हृदयेन क्षुधाक्षामकुक्षये, तृषा शुष्यदास्याय, जरसा जर्जरितवपुषे, रुजाक्षीण-शक्तये वा गृजनमूलकादि-वनस्पतिदान पायित चामृतायमान शीतलं नीरम्, तत्र यद् गृजन-मूलकाद्याश्रितानन्त-जीवाना जाता भक्षणेन विराधना सा पापहेतुता याति, यत्तस्य क्षुधाऽधीरे शरीरे तृपार्त्तरौद्र-ध्यान-तामसे मानसे च या शान्ति, यत्सुखम्, या च प्रथीयसी प्रीतिः समुत्पन्ना सा पुण्यहेतुता वृणुते। अत पुण्यपाप-सपृक्ति समञ्जसेति न प्रस्फुटा विचारधारा। यत स्वल्पतरमेकेन्द्रियाणा प्राणव्यपरो-पणेन जात कल्कम्[2], परन्तु महापुण्यवता सुलब्धधर्मध्यानासेवनात्र-सराणा पञ्चेन्द्रियाणा प्राणरक्षा महापुण्य-निदानम्। अनया पद्धत्या ऽल्पीयसा पापेन महापुण्यबन्ध क कर्त्तु नेहते धीधरो नर.।

अत्र चिन्त्यम्—भवत्यन्यान्य-वस्तुषु मिश्रत्वम्, किन्तु पौरस्त्य-पाश्चात्य-वर्त्मनोरिव धर्माधर्मयो. कथकार मिश्रता ? या दय याः क्रिया सा कथ हिंसामयी ? हिंस्रा च क्रिया कथ दयामयी ? कथ छायालोकयोरेकत्र सगम ! यद्येव स्यात्तर्हि याज्ञिकै किमपराद्धम्। तैरपि पशूना वधे पापम्, दक्षिणा-दाने च प्रभूतपुण्योपचय प्रचार्यते।

किञ्च—निरवद्य-क्रियाया प्रभोराज्ञा, न तया पापबन्ध, आज्ञा-शून्या तु सावद्यक्रिया, न तया वृषपोष[3]। धर्माऽधर्म-भेदाभ्या द्वावेव भिन्नौ मार्गौ स्पष्टौ, तदा तदुभय-तत्वमाभेजान कस्तार्तीयीकः पन्था पण्डित-मतिगम्य।

---

१ मिश्रीभूय। २. पापम्। ३. 'स्नुहिर्वज्रो महातरु' इति हैम.। 'थोर' इतिभाषा।

मिश्र बन जाते हैं। बुद्धिमानो के द्वारा यह सिद्धान्त किसी भी प्रकार स्वीकार करने योग्य नही है कि शुभयोग और अशुभयोग मिश्र होते है। एक समय मे दोनो योगो का होना शास्त्र भी स्वीकार नही करता। तो फिर एक क्रिया मे पुण्य और पाप दोनो का बन्ध कैसे हो सकता है ? अपनी मान्यता के अनुसार तो किसी दयार्द्र हृदय व्यक्ति ने भूख से चिपके पेट वाले का, प्यास से मुंह सूखने वाले को, बुढापे से जर्जरित तन वाले को और रोग से एकदम कमजोर बने व्यक्ति को गाजर-मूली आदि योग्य वस्तुए दी और अमृतोपम शीतल जल पिलाया। वहाँ जो गाजर-मूली आदि वनस्पति के भक्षण से उनके आश्रित अनन्त जीवो की विराधना (हिंसा) होती है वह पाप का कारण है, पर क्षुधा से उसके अधीर शरीर को और तृषा से व्याकुल मन को जो शान्ति मिलती है, जो सुख मिलता है और प्रेम विस्तार पाता है यह सब पुण्य का कारण बनता हे। इसलिए पुण्य पाप को एक साथ मानने वाली, अपनी विचारधारा बिल्कुल स्पष्ट है। क्योंकि एकेन्द्रिय जीवो के हनन से थोडा पाप हुआ परन्तु महापुण्यशाली जिन्हे कि धर्म ध्यान का सुअवसर मिलता हे उन पचेन्द्रिय प्राणियो की प्राणरक्षा करना महान् पुण्य का कारण है। इस पद्धति के कारण अल्प पाप के द्वारा महापुण्य का बन्धन कौन बुद्धिमान मनुष्य नही करना चाहेगा ?

यहाँ जरा चिन्तन करना चाहिए। दूसरी वस्तुओ में तो मिलावट हो सकती है किन्तु पूर्व और पश्चिम मे जाने वाले मार्गो की तरह धर्म और अधर्म का कैसे मिलान हो सकता है ? जो दया की क्रिया है, वह हिंसा की कैसे हो सकती है और जो हिंसा की है वह दया की कैसे हो सकती है ? धूप-छाया दोनो एक जगह कैसे हो सकते हैं ? यदि ऐसा ही होता तो याज्ञिक लोगो ने क्या अपराध किया था ? उन्होंने भी पशुओ के वध मे पाप और दक्षिणा दान मे प्रचुर पुण्य-सचय बताया है।

क्योकि निरवद्य (पापरहित) क्रियाओ मे भगवान की आज्ञा है, उससे पाप बन्धन नही होता। आज्ञा-शून्य जो क्रिया होती है, वह सावद्य क्रिया होती है, उसमे पाप का पोषण होता है। धर्म और अधर्म के भेद से दो ही भिन्न मार्ग है उन दो के अतिरिक्त तत्वमय कोई तीसरा मार्ग बुद्धिगम्य नही लगता।

स्वामिन् ! जिह्वाया औषध यदि नयनयुगे प्रयुज्यते, नयनौषध च व्याप्रियते चेज्जिह्वायाम्, तदा जिह्वा विकृतिमाद्रियते, विगत-ज्योतिर्जायते च नेत्र-युगलम् । तथैव पारमार्थिक कार्य प्रक्षिप्यते व्यवहारे, व्यावहारिक च निक्षिप्यते पारमार्थिके, तदानी द्वयोरपि विनाश सावकाश. स्यात् । एव लौकिकी, लोकोत्तरा चानुकम्पापि भिन्नामाशामासेवमाना नैकत्व प्रापणीया ।

या दया शरीरादि-बाह्योपकरणमधिकृत्य जागर्या श्रयति सा क्षणिक-क्षुत्-तृट्-शीत-तापादि-कष्टापहा परोपकार-नाम्ना जेगीय-मानाऽपि नात्मसाधनी, नैकान्तिकी, नात्यन्तिकी च । यतो न तत्रात्मसाधनाया. कापि चर्चा । तत्र तु तदुपरितन-कष्ट-प्रणाशेन क्षणिका प्रीति· समुत्पाद्यते, राग-द्वेषादे· किमप्युपशमन स्यादिति न संभावना ।

या भावना परिवर्त्तितुमीशा क्षमा-मुक्ति-सारल्यादि-धर्मोपचय-कारिका अनादि भवामयपीडित-जीवजीवातु:, अर्हदादिभिराचीर्णा परमात्मिक-सौख्यदान-प्रवणा वास्तविकी साऽऽत्मदया सुतरा विज्ञातव्या तात्विकै· । चिन्त्य स्पष्टमनयो· पार्थक्यम्, यथा—एका पारमार्थिकी, द्वितीया व्यावहारिकी । एकाभ्यन्तर-कष्टापहा, परा बाह्यकष्टापहा । एकाशुद्धतत्वनिबन्धना, अन्या मोहनिबन्धना । एका शाश्वतिकी, इतरा क्षणिका । एका मोक्षदर्शिका, परा ससार-वर्धनी । एकाकारणशोधनी, परा कार्यदत्तदृष्टि. । एका लौकिकी, परा लोकोत्तरा पुन । तत. सावद्य-निरवद्य-भेदाभ्यामनुकम्पापि-नि.शङ्क द्वैधमाद्रियतेतराम् ।

स्वामिन् ! जीभ की औषधि यदि आखो मे डाल दी जाए और आखो की औषधि यदि जिह्वा पर लगा दी जाए तो जीभ फट जाती है और आखे फूट जाती है। वैसे ही पारमार्थिक कार्य को व्यवहार मे और व्यावहारिक कार्य को पारमार्थिक मे डाला जाता है तो दोनो का ही विनाश हो जाता है। इसी प्रकार लौकिक और लोकोत्तर दया भी भिन्न-भिन्न होती है उन्हे एक नही बनानी चाहिए।

जो दया शरीर आदि बाह्य उपकरणो के विषय मे होती है वह क्षणिक भूख, तृषा, शीत और ताप के कष्टो को मिटाने वाली, परोपकार के नाम से पुकारे जाने पर भी आत्म-साधक नही होती है, न ऐकान्तिक और आत्यन्तिक भी होती है, क्योंकि वहा आत्म-साधना की कोई चर्चा नही होती। वहा तो उस ऊपर के कष्ट को मिटाने के लिए केवल क्षणिक प्रीति पैदा की जाती है, राग-द्वेष आदि से किसी का कुछ उपशमन हो इसकी कोई सम्भावना नही।

जो भावना को बदलने मे समर्थ क्षमा, मुक्ति, सरलता आदि धर्मो को बढ़ाने वाली, अनादि भव-रोग से पीडितो के लिए जीवन-औषधि, सर्वज्ञ आदि के द्वारा व्यवहृत परम आत्मिक सुख को देने वाली ही तत्व-ज्ञाताओ को वास्तविक आत्म-दया माननी चाहिए। इन दोनो अनुकम्पाओ मे स्पष्ट विभेद है। जैसे—एक पारमार्थिक है दूसरी व्यावहारिक। एक आभ्यन्तर कष्टो को दूर करने वाली है, दूसरी बाह्य-कष्टो को। एक शुद्ध तत्व के कारण होती है, दूसरी मोह के कारण। एक शाश्वत होती है, दूसरी क्षणिक। एक मोक्ष को निकट करने वाली होती है, दूसरी ससार को बढाने वाली। एक कारण की शोधक है, दूसरी केवल कार्य की। एक लौकिक है और दूसरी लोकोत्तर। इसलिए सावद्य-निरवद्य भेद से अनुकम्पा भी नि.सन्देह दो प्रकार की हो जाती है।

गो-महिष्यर्क[1]-वज्रोद्भव चतुर्विध दुग्ध किमेकरूपता लभते ? दुग्धनाम्ना प्रसिद्धमपि तत् कि तुल्यकक्षता प्रतिपद्यते ? दयां मोह चेदेकत्वमानयामस्तदा न कि [2]हविस्तमाखुसमिश्रणं स्यात् ? मोहरागस्त्वष्टादशपापेष्वेकादश पापम् । तत् पुण्यहेतुक स्वीकुर्वाणाः कथ सम्यक् श्रद्धावन्तो वयमिति चिन्तनीयमीषत् ।

अस्ति मिथ साहाय्यसापेक्ष जनाना जीवनम् । तत्र कश्चित् कर्तव्य-वुद्धया कश्चित् स्वार्थवुद्धया, कश्चिद् व्यवहार-निर्वाहार्थ च, ददाति, गृह्णाति च स्व पर साहाय्यम् । तेनैव जगता व्यवहार सुन्दर सगच्छते । को निरुणद्धि तन्नकर्तव्यमिति कृत्वा । परन्तु तत्रात्म-कल्याणमिति मतिर्न सङ्गतिमङ्गतितरा सम्यक्दृशाम् ।

गुरुवर ! दानविपयेऽपि तादृगेव प्रकारद्वयी समुल्लसति । यन्नहि दीयमानमेव दान पारमार्थिकम् । तत्रापि चित्तवित्त पात्रादीना न क्रियते यावत्परिच्छित्ति[3]स्तावन्न तत् पुण्यहेतुतामधिगच्छति । हीन-दीन-कृपणादिभ्यश्चित्तवित्तपात्रादिभेदान् गौणीकृत्य तेपा वाह्यार्ति-विनाशहेतोरनुकम्पया, कर्तव्य-बुद्धया, कीर्त्यादिकामनया वा अन्नवस्त्रौपधगोस्वर्णादीना यद् दान तल्लौकिक, व्यावहारिक च निगद्यते ।

यत् पुनश्चित्तवित्तपात्रादीना भेदान् विविच्य केवल सयमोपष्ट-म्भहेतोरनागसितया द्रव्यक्षेत्रकालभावादिविशुद्धमतिथिसविभाग-व्रतवर्णित दानम् तल्लोकोत्तर परमपुण्यमात्मकल्याणकृत् कथ्यते । यतस्तेन शुभयोग-प्रवृत्तिस्तया सह निर्जरया पुण्यबन्धः । अत्युत्कृष्ट-भावनया शालिभद्रधन्यादिवत् सत्वर मोक्षावाप्ति. ।

तादृश सूक्ष्म तत्वमविदन्तोऽपि लौकिका सात्विकराजस-तामसभेदतस्त्रिविध दान विविञ्चन्ति । पात्राऽपात्रयोर्भिन्नत्व धेनु-

---

१ गाय, भैंस, आक और थोर का दूध—इतिभाषा । २. घी-तमाखू का मिश्रण, इतिभाषा । ३ विवेक ।

गौ, भैस, आक और थोर क्या इन चारो का दूध एक प्रकार का हो सकता है ? दूध, नाम से एक होने पर भी, क्या वह एक समान होता है ? दया और मोह को अगर एक बनादे तो क्या घी और तम्बाकू को मिश्रित नही कर दिया जाता है ? मोह राग तो अट्ठारह पापो मे एक पाप है, उसे पुण्य का हेतु मानते हुए हम कैसे सम्यक् श्रद्धावान हो सकते हैं ? आपको कुछ चिन्तन करना चाहिए।

मनुष्य का जीवन परस्पर सहायता सापेक्ष है। वहा कोई कर्तव्य-बुद्धि से, कोई स्वार्थ-बुद्धि से कोई व्यवहार निभाने के लिए सहायता देता, लेता है। उसी से ससार का व्यवहार सुचारुरूप मे चलता है। 'उसे नही करना चाहिए' ऐसा कहकर कौन रोकता है ? परन्तु वहाँ आत्म-कल्याण की बुद्धि रखना यह सम्यक् दृष्टि वालो के लिए युक्ति-युक्त नही।

गुरुवर ! दान के विषय मे भी वैसे ही दो प्रकार है। क्योकि देना ही पारमार्थिक दान नही है। वहा भी चित्त, वस्तु और पात्र आदि का विवेक नहीं किया जाता तब तक वह पुण्य का हेतु नही बनता। चित्त, वस्तु और पात्र के विवेक को गौण करके हीन, दीन और कृपण आदि को उनकी बाह्य पीड़ा को मिटाने के निमित्त दया भाव से, कर्तव्य-बुद्धि से कीर्ति आदि की कामना से अन्न, वस्त्र, औषधि गौ और स्वर्ण आदि का जो दान दिया जाता है वह लौकिक और व्यावहारिक कहलाता है। जो चित्त, वस्तु तथा पात्र आदि के भेद को समझ कर सयम उपवृद्धि के लिए निस्पृहभाव से द्रव्य, क्षेत्र, कालभाव आदि की विशुद्धि-पूर्वक अतिथि सविभाग व्रत मे वर्णित दान दिया जाता है वह लोकोत्तर परम पुण्य और आत्मकल्याणकारी कहलाता है, क्योकि उससे शुभयोग की प्रवृत्ति होती है, उसके साथ निर्जरा होकर पुण्य का बन्ध होता है। अति उत्कृष्ट भावना से दान देने पर शालिभद्र और धन्य आदि की तरह शीघ्र मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है।

उतना सूक्ष्म तत्त्व नही समझते हुए भी लौकिक, (इतर धर्मवाले), सात्त्विक, राजसिक और तामसिक यो दान के तीन भेद करके विवेचन करते

पन्नग-दृष्टान्तेन स्पष्टयन्ति । नि सकोचमपात्रदानमपुण्यनिदानमिति स्वीकुर्वन्ति । तदा कथमार्हतै[1]रस्माभिः करम्वित क्रियते दानद्वयम् ।

अहो ! असयतो नरो यत् स्वय भुड्क्ते तत्र स्पष्ट पाप स्वीकुर्महे, परन्तु स हि कस्मैचिदसयताय किमपि ददत् पुण्य-प्राग्भार सचिनुते, न कि विचित्रेय मान्यता ? कथं नास्मदीया मतिर्विचारयितु वाध्या भवतीति मोहमाहात्म्यम् ।

पुनश्चतुर्दशविध दान देदीयमाना श्रमणोपासका शोश्रूयन्ते शास्त्रेषु, परन्तु केनापि स्वर्णरत्नमुक्तादीना दान कस्मैचित् पात्राय कृतमिति नाकर्ण्यते कुत्रापि । वय तु धार्मिककृत्यार्थ रूप्यकादिदातॄन् 'दानशोण्डीरा इमे महामान्या' इत्याद्युपाधिभि. समलकुर्महे । धर्ममर्मशून्यान् तान् हृदा श्लाघामहे, किमिद न्याय्यम् ?

एकाऽन्यापि मान्यता मम हृदय दु.खाकरोति, यन्मिथ्यात्विना सर्वापि क्रिया न प्रभोराज्ञानुवर्त्तिनीति मन्यामहे वयम् । तेषा शुभ दान, शील, सत्य, ब्रह्मचर्यमपि च ससारवर्धकमेव, घोरातिघोरा तपश्चर्यापि न धर्मानुवन्धिनी । तथैव सम्यक्त्विना या काश्चन क्रियास्ता सर्वा अपि मोक्षोन्मुखा ।

स्थानाङ्गे[2] तु केवल शील-सपन्ना श्रुतविरहिता अपि चतुर्भङ्गया भगवदाज्ञाया देशाराधकत्वेन निरूपिता । यत्तेषा शुभा क्रिया देशाराधकत्व प्राप्नोति, तदा सा कथ भगवदाज्ञातो वहिर्भूतैवेति स्वीकार्यम् । यदि मिथ्यादृशा कापि कृतिर्नोत्थान-कारिका तदा कथमेकेन्द्रियजीवो द्वीन्द्रियतामधिगच्छति ? कथ द्वीन्द्रि-यादय पञ्चेन्द्रियता पुन. ?

---

१. अर्हदनुयायिभिः । २. तृतीयमङ्गम् स्थानाङ्गम्

है। पात्र और अपात्र का भिन्नत्व गौ और सर्प के दृष्टान्त से स्पष्ट करते हैं। अपात्र दान पाप का कारण है इसे नि सकोच स्वीकार करते है। तब हम जैन मतावलम्बी दान-युगल को कैसे मिश्रित कर सकते है ?

अहो ! असयत जो स्वय खाता है उसमे स्पष्ट पाप मानते हैं, परन्तु वही किसी असयमी को कुछ दे तो पुण्य-सचय करता है क्या यह विचित्र मान्यता नही ह ? क्यो नही हमारी बुद्धि यहा पर विचार करने के लिए बाध्य होती है ? मोह की महिमा बडी गजब है !

शास्त्रो मे चौदह प्रकार का दान देने वाले श्रावको का वर्णन आता है। परन्तु किसी ने स्वर्ण, रत्न, मोती आदि का दान किसी पात्र को दिया, ऐसा तो कही भी सुनने मे नही आता। हम तो धार्मिककृत्यो के लिये रुपये आदि देने वालो को "ये महामान्य दानवीर है" इत्यादि उपाधियो से आभूषित करते है। धर्म-मर्म से शून्य उन व्यक्तियो की हृदय से श्लाघा करते हैं क्या यह न्यायोचित हे ?

एक दूसरी मान्यता भी मेरे हृदय को खिन्न करती हे कि मिथ्यात्वियो की सब ही क्रियाएँ हम भगवान की आज्ञा मे नही मानते। उनके शुभ दान, शील, सत्य, ब्रह्मचर्य भी ससार वर्धक और घोरातिघोर तपश्चर्या भी धर्मानुबधिनी नही हैं, वैसे ही सम्यक्त्वियो की जो कुछ भी क्रियाए है वे सब मोक्ष की हेतुभूत हैं।

स्थानाग सूत्र मे तो केवल शील-सम्पन्न श्रुत-रहित को चतुर्भगी मे भगवान की आज्ञा का देश-आराधक कहा है। यदि उनकी शुभ-क्रियाएँ देश आराधक होती हे तो उनकी क्रियाओ को भगवान की आज्ञा के बाहर कैसे माना जा सकता है ? यदि मिथ्यात्वियो की कोई भी क्रिया उत्थान कारी नही होती तो एकेन्द्रिय जीव द्वीन्द्रिय मे कैसे आए ? और द्वीन्द्रिय आदि पचेन्द्रियता को कैसे पाए ? व्याख्याप्रज्ञप्ति मे तो अश्रुत्वा (असोच्चा) केवलियो का भी विवरण मिलता है तो फिर असम्यक्त्वियो की शुभ क्रिया ससार का हेतु बने यह कैसे उचित है ?

बत ! बत ! व्याख्याप्रज्ञप्त्यामश्रुत्वा[1] केवलिनोऽपि व्यावर्णिता स्तदा कथमसम्यक्त्वेन शुभा अपि क्रियाः संसारहेतुतामृच्छन्तीति समीचीनम् । अहह !! भवति किमिदं भजमानम्[2]—यदहं सितोपला-मास्वादयामि तदा मधुरा, यदि परो भक्षति तर्हि कटुकटुकेति ।

अतो गुरुदेवैरुपर्युक्ते यथातथ्ये तत्वे सूक्ष्मधिया पुनरपक्षग्राहिण्या दृष्ट्या पर्यालोच्यम् । यदि सम्यक् प्रतीयते स्पष्टमङ्गीकर्तव्यम् । सत्योरीकारे[3] न युष्माकं प्रतिष्ठा क्षीणा भाविनी, प्रत्युत सत्यान्वेषिणां हृदये युष्मदीया सान्द्रा[4] सत्यप्रतिच्छाया प्रपतिष्यतीति मे निश्चयः ।

मा भवतु वा बाह्या प्रतिष्ठा, गच्छतु वा लौकिकं गौरवम्, म्लायतु वाऽवाञ्छनीयं महत्वम्, यतः प्राप्तमनन्तशो गौरवत्रयम्, लब्धाऽनन्तशो जगद्व्यापिनी ख्यातिः, परन्तु नावाप्तमात्मनीनं तत्वम्, सुकृतस्वीकाराय पुण्योऽवसरः, स्वरूपदर्शनायाऽऽदर्शतुल्यो विवेकः, सत्यनिर्वहणाय मेरुसन्निभं च धैर्यम् ।

भगवन् ! अहं युष्माकमाज्ञानुवर्त्ती शिष्योऽस्मि, यूयं मे परमा-भ्यर्हिता[5] आचार्यपादा यदि स्वीकुर्वन्ति निरवद्यां[6]पद्याम् । अन्यथा किमप्यन्यदेव चिन्तनीयमिति मे स्पष्टा विनतिः । भाविगरभे[7] किं निहितमिति कोऽभिज्ञातुं शक्नोति साम्प्रतम् ।

इति श्रीचन्दनमुनि-विरचितेऽभिनिष्क्रमणाख्ये
महाकाव्ये गद्यप्रबन्धे द्वादशः समुच्छ्वासः

---

१ असोच्चाकेवली । २. युक्तम् । ३. सत्य-स्वीकारे । ४ अत्यधिका । ५. परमपूजिता. । ६ मार्गम् । ७ गर्भस्तु गरभो भ्रूणो' इतिहैम ।

क्या यह युक्ति-पूर्ण हो सकता है कि मै मिश्री का आस्वादन करूं तव तो मीठी होती है परन्तु अगर कोई दूसरा खाए तो कडवी वन जाती है।

इस लिए गुरुदेव को उपयुक्त वास्तविक तथ्य के विषय मे सूक्ष्म बुद्धि से और आग्रह-रहित दृष्टि से पुन पर्यालोचन करना चाहिए। यदि सम्यक् प्रतीत होता है तो उसे स्पष्ट स्वीकार करना चाहिए। सत्य स्वीकृति से आपकी प्रतिष्ठा क्षीण नही होगी, प्रत्युत सत्यान्वेपी व्यक्तियो के हृदय मे सत्यनिष्ठा की प्रतिछाया और गहरी पडेगी—ऐसा मेरा निश्चय है।

वाह्य प्रतिष्ठा चाहे न भी हो, लौकिक गौरव चला जाए अथवा अवांछनीय महत्व मिट जाए तो क्या हानि ? क्योकि अनन्त वार तीन गौरवो के साथ जगत्-व्यापी ख्याति पाई है, किन्तु आत्मिक-तत्व नही पाया, सम्यक् आचरण के लिए पवित्र अवसर नही मिला, स्वरूप-दर्शन के लिए निर्मल दर्पण तुल्य विवेक और सत्य को निभाने के लिए मेरु के समान धैर्य नही मिला।

भगवन् ! यदि आप निरवद्य-मार्ग स्वीकार करते है तो मैं आपका आज्ञानुवर्ती शिष्य हूँ और आप मेरे परम पूज्य आचार्य है, अन्यथा कुछ दूसरा ही चिन्तन करना होगा। यह मेरा स्पष्ट निवेदन है। भविष्य के गर्भ मे क्या छिपा हुआ है उसे कौन जान सकता है ?

## बारहवां समुच्छ्वास समाप्त



## त्रयोदशः समुच्छ्वासः | ★

सत्यस्य स्पष्टकथनमिव श्रवणमपि नास्ति सुशकम् । सत्य हित भवदपि न प्राय कर्ण-प्रियम् । असत्यमहितमपि कर्णामृतायते बहुशः व्यवहारकुशलानाम् । कियदपि सत्य गीतीकृत्य प्राकट्य नयता तथाऽपि तच्छीतलजलमिवानृताऽनल तत्कालमुपशमयितुमलमलम् । अनृतोपशमे तदाश्रित स्वार्थं स्वयमेव विनष्टप्रायो भवति । स्वार्थ-विनाशे तद्वतश्चित्ते निश्चिताऽप्रियता समुत्पद्यते । जायमाना ऽप्रियता क्रोधोत्पत्ते कारणतामुपैति । तदुत्पत्तौ लुप्त-विवेकनेत्र-ज्योतिर्यथार्थता द्रष्टुमसमर्थ स्यान्नर । यथार्थतामपश्यन् कदाग्रह-ग्राहनिगृहीतो दुर्गतौ निपतत्येव ध्रुवम् ।

अतीव निर्मलधिया याथार्थ्य दिदर्शयिषुणा भिक्षुणा गुरुपुरत शान्तमुपढौकिता तात्त्विकी विचारधारा, परन्तु निपुण-वैद्योपचर्याप्य-साध्य-गदवतीव नहि सम्यक् परिणता गुरौ ।

"कामराग-स्नेहरागाभ्यामपि दुरुच्छेद पापीयान् [1]दृष्टिराग" इति सूक्ति सत्यापयन्निव सकोप सगर्ह गुरु प्रत्युवाच —"भिक्षो ! तव प्रज्ञालापान् श्रुत्वा मद्हृदयमतीव खिन्नतामवाप । हा ! कीदृशी पुरा तव घनजलधारेव निर्मला मतिरासीत् । पर साम्प्रत कुसग-कर्दम-सपृक्ता कीदृङ् मलाविलाऽभूदिति महच्चित्रणीयम् ।

---

१ दर्शनराग — मतरागइत्यर्थ ।

★ | # तेरहवां समुच्छ्वास

सत्य के स्पष्ट कथन की तरह सत्य का श्रवण भी सरल नही है। हित-कारी होता हुआ भी सत्य प्राय कर्णप्रिय नही होता। व्यवहार-कुशलो का असत्य, अहितकारी होता हुआ भी कानो को अमृत के समान लगता है। सत्य को कितना भी शीतल करके कहो, फिर भी वह शीतल जल की तरह असत्य की आग को तत्काल उपशान्त करने मे समर्थ है। असत्य का खडन होने पर उसके आश्रित स्वार्थ स्वय ही विनष्ट होने लगता है। स्वार्थ नष्ट होने पर स्वार्थी के चित्त मे निश्चित ही अप्रियता का आविर्भाव हो जाता है। उत्पन्न अप्रियता क्रोध का कारण बनती है। क्रोध उत्पन्न होने पर व्यक्ति का विवेक लुप्त हो जाता है। वह यथार्थता को देखने के लिए समर्थ नही हो पाता। वस्तु-तत्त्व को नही देखने वाला कदाग्रह-ग्रस्त होकर निश्चित ही दुर्गति मे पडता है।

अत्यन्त निर्मल बुद्धि से यथार्थ का दर्शन कराने के इच्छुक भिक्षु ने अपनी तात्त्विक विचारधारा गुरु के आगे बडे शान्त भाव से प्रस्तुत की। परन्तु निपुण वैद्य का उपचार भी जैसे असाध्य रोगी को सम्यक् परिणत नही होता, वैसे ही गुरु के हृदय मे इसकी सम्यक् परिणति नही हुई।

"काम-राग स्नेह-राग से भी बढकर महापाप दृष्टि-राग है। वह सज्जन व्यक्तियो के लिये भी दुश्छेद्य है" इस सूक्त को सत्य करते हुए गर्हा-पूर्वक क्रुद्ध गुरु ने कहा—"भिक्षो! तुम्हारी आकाशी उडाने जैसी बातो को सुनकर मेरा हृदय अत्यन्त खिन्न हो गया है। हा! तुम्हारी बुद्धि मेघ की जलधारा के समान कितनी निर्मल थी, परन्तु अब कुसग के कीचड मे पडकर कितनी मलिन बन गई है, यह महान् आश्चर्य की बात है।

(भ्रकुटी भ्रामयन्) शिष्यो भूत्वापि गुरूणा गुरुर्भवितु प्रयतसे ! लघुवदन-कुहराद् बृहती शास्त्रीयविवेचना कुर्वन् न त्रपसे ! अस्माभिस्तु किमपि विज्ञातमेव नहीति प्रकटयन् वाचाटतामुद्भावयसे ।

चित्रम् ! बत, बत ! नहि पूर्वावस्था स्मर्यते किञ्चिदुड्डीनकुशलै पतत्रिभि[1] । नहि जनकाद्या ज्यायास पूज्यन्ते किञ्चिदर्जन-समर्थैरात्मजै । नहि विद्या-गुरव सम्मान्यन्ते किञ्चित्साक्षरतामापन्नै प्राथमकल्पिकै[2] । न वेत्सि, भृशमनुभूतिभाजामस्माक कुन्तला[3] पलितत्वमापन्ना, नहि घासवत्सूर्यातापेन धवलिमानमाप्ता । न कि स्मरसि भुक्तमस्माभिर्यावत् सैन्धव त्वया तावन्नान्नमपि ।

उग्र ! करोपि दोषाविष्करणम् । यदि दोपा एव न सभवेयुस्तर्हि न कि वयमपि झगिति केवलिनो भवाम । छद्मस्थास्तु छद्मन्येव वर्तन्ते । तेपा त्वन्धानामिव यन्न कूपगर्त्तादिषु पतन तदेव महद् भागधेयम् । पतन तु प्रतिपद सभवत्येव न नव्यमत्र ।

नहि उपाश्रया केवल साध्वर्थमेव निर्मीयन्तेतराम् । तिष्ठन्ति ननु कियन्ति दिनानि साध्व्य ! ते तु पवनवदप्रतिबन्ध विहरमाणा नैकत्र प्रायो निवसन्ति । किन्तु तत्र श्रावका श्राविकाश्च प्रत्यह सामायिक-पौषधादीनि कुर्वन्ति । जीवदयापि जाजायते पर्वतिथिष्वपि । यदि निर्विघ्न स्थान न स्यात्तदा क्व महतो जनसमुदायस्यैकत्र समावेश स्यात् । गृहस्थाना गृहे धार्मिकाणा स्थितिर्नौचित्यमञ्चति कथमपि ।

मन्ये, 'अस्तिदोपा मुनयस्तत्प्रेरयन्त , परन्तु गुरूणा सकेतमन्तरेण नहि सम्यक् सम्पादित भवति किमपि । यतोऽर्थस्य श्लाघ्योऽपि त्यागो नहि गृहस्थै सुकर । यदा मुनीश्वराणा मार्मिका उपदेशा

---

१ पक्षिभि । २ नवदीक्षितै । ३ केशा । ४ अस्तीति अव्यय सत्तार्थे 'अस्तिक्षीरा ब्राह्मणीवत्' समास ।

(भृकुटी को घुमाकर) शिष्य होकर भी तू गुरुओं का गुरु बनने का प्रयास कर रहा है। छोटे मुंह मे महान् शास्त्रीय विवेचना करते हुए तुझे शर्म नही आती ? हमने तो कुछ समझा ही नही, ऐसे प्रगट करते हुए वाचालता कर रहा है।

आश्चर्य है ! उडने मे कुशल पक्षी अपनी पूर्व अवस्था का बिल्कुल भी स्मरण नही करते। कुछ कमाने के योग्य बेटे अपने पिता आदि पूज्यो को आदर नही देते ? नव दीक्षित मुनि थोडी-सी साक्षरता पाने पर अपने विद्या गुरुओ का सम्मान नही करते। तू नही जानता, अतिशय अनुभूतिवालो के हमारे श्वेत हुए केश घास की तरह सूर्य की धूप से धवल नही हुए है। तू क्या इसे नही जानता, जितना हमने नमक खाया है उतना तूने अन्न भी नही खाया।

ओह ! आज दोष दिखाने लगा। यदि दोष ही न होते तो क्या हम भी क्षणो मे 'केवल-ज्ञानी' नही बन जाते। छद्मस्थ तो आवरण मे ही रहते हैं। उनका तो अन्धो की तरह कुए-गड्ढे आदि मे जो पतन नही होता, वही महान् भाग्य है। पतन की तो कदम-कदम पर सम्भावना रहती ही है। उसमे नवीनता क्या है ?

उपाश्रय केवल साधुओ के लिए नही बनाए जाते। साधु कितने दिन ठहरते हैं ? वे तो पवन की तरह अप्रतिबन्ध विहार करते हुए प्राय एक जगह नही ठहरते, किन्तु वहाँ श्रावक और श्राविकाएँ प्रतिदिन सामायिक-पौषध आदि करती हैं। पर्व-तिथियो मे जीव-दया भी की जाती है। यदि निर्विघ्न स्थान न हो तो महान् जन समुदाय का एक स्थान पर कहाँ समावेश हो ? गृहस्थो के घरो मे धार्मिको की स्थिति किसी भी प्रकार उचित नही होती।

मानता हूँ, उनकी प्रेरणा करते हुए मुनिजन सदोष बन जाते है, परन्तु गुरुओ के सकेत के बिना कुछ भी सम्यक् सम्पादित नही हो पाता। धन का प्रशसनीय त्याग भी गृहस्थो के लिए सरल नही है। जब मुनिजनो के मार्मिक

हृत्तन्त्री झङ्कृतयति तदानीमेव [1]सरघासमूहं सञ्चितमधिव द्रव्य वर्षितु प्रवृत्त भवति। यदि श्रावकास्तादृशा. स्युस्तदा तु मुनितल्लजै[2]र्वाचयमीभूतै[3]रेव भाव्यम्। परन्तु क्वैदयुगीनाना[4] श्राद्धानामीदृशी वदान्यता[5]। ते तु गार्हस्थ्य-पङ्कमग्ना नोत्सहन्ते स्वत किमपीदृक्ष धर्म्य कृत्य कर्त्तुं हिरुक् पवित्रप्रेरणाया। ततोऽस्माभि कर्तव्यमेवानुष्ठीयते, क्व दोपपोप।

तथैव क्रीतकृतादिदोपा अपि सुलब्धसमयपोपा वर्तन्ते। वर्तते कुत्रापि कुत्रिकापणो यत्र सर्वमेव मार्गित वस्तु सुप्राप स्यात्। न च देदीयमानैर्दातृभिरपि नक्रमोटन विधीयते, साम्प्रत क्व तादृशी विवर्धमाना भावना! हन्त! इदानी तु हिमानी-कम्प कम्पन्ते ददाना दायकाना करा सह हृदयै। निगूहन्ते केचित्सद् वस्त्वपि दानार्थमागतान् मुनीन् प्रेक्ष्य। अनेपणीयमिति कृत्वा प्रत्यागमयन्ति केचन वस्त्वर्थमटाट्यमानान्[6] मुनीन्। वितरन्ति केचिल्लज्जयापि यत् किञ्चिद्धस्तोत्तरदानरूपम्। तादृशे समये कथ सयमयात्राया निर्वाह स्यात् क्रीतकृतादिदोपसेवनमन्तरेण।

दया-दानादि विषये तु पुनस्त्वया घोर वैपरीत्य प्रतिश्रुत, तत् कथमपि नाङ्गीकरणार्हम्। क्व वय निरूपयामोऽनुकम्पादानाऽतिथिसविभागयो साम्यम्। अनुकम्पादाने तु परक्लेशव्यपोहार्थमनुकम्पित हृदेव परम-पुण्यप्रकृतिबन्धहेतु। अतिथिसविभागे[7] सुमुनिदाने तु जायते वरिष्ठभावनयाऽपरिमेया निर्जरा, तया प्रोज्ज्वल. स्यादात्मा, ततो मोक्षावाप्ति। कथ तद् वर्त्मद्वय मेलयसि विमर्शवन्ध्यतया? यद्यनुकम्पादानमेव न स्यात्तदा कथमवाप तद् दानदशके प्रथम स्थानम्।

---

१ मधुमक्षिका समूहे। २ मुनिश्रेष्ठै। ३ मौनिभि। ४. आधुनिकानाम्। ५ दानशीलता। ६ इतस्ततो भ्रमत। ७ श्रावकस्य द्वादशे व्रते।

उपदेश उनकी हृदय-तन्त्री को झकृत करते है तब ही मधुमक्खियो के समूहो से सचित मधु की तरह द्रव्य बरसने लगता है। यदि श्रावक वैसे समझदार हो तब मुनिजनो को मौन ही रखना चाहिए। परन्तु आधुनिक युग के श्रावको मे ऐसी दानशीलता कहाँ है ? वे तो गृहस्थी के कीचड मे फसे हुए विना पवित्र प्रेरणा के स्वत ऐसा कोई धार्मिक कृत्य करने के लिए उत्साहित नही होते। इसलिए हम कर्तव्य का ही परिपालन करते है, इसमे दोप कहाँ है ? वैसे ही क्रीतकृत आदि दोप भी समय की ही देन है। क्या कही पर 'कुत्रिकापण' है ? जहा सभी याचित वस्तुएँ सुलभ हो सके ? और दान भी देते हुए नाक न सिकोडना पडे। वर्तमान मे वैसी वढती हुई भावना कहाँ मिलती है ? अभी तो दाताओ के हाथ दान देते हुए वर्फ की ठडी के समान कम्पित होते है। कुछ लोग वस्तु होते हुए भी साधुओ को भिक्षा के लिए घर आए हुए देखकर छिपा देते है। कुछ लोग वस्तु के लिए पर्यटन करते हुए मुनियो को अनेपणीय (अशुद्ध) कहकर वापिस कर देते है, कितनेक जन हाथ के उत्तर रूप लज्जा से थोडा-सा देते हैं। ऐसे समय मे 'क्रीत-कृत' (मोल लिया हुआ) आदि दोपो के सेवन विना सयम-यात्रा निर्वाह कैसे हो ?

दया-दान आदि के विपय मे तो तूने घोर विपरीतता स्वीकार कर ली है। जो कि किसी भी प्रकार अगीकार के योग्य नही है। हम अनुकम्पा-दान और अतिथि-सविभाग की समानता कहाँ निरूपित करते है ? अनुकम्पा-दान तो दूसरो के क्लेश दूर करने के लिए जो हृदय मे अनुकम्पन होता है उसीसे परम पुण्य प्रकृति का वधन होता है। अतिथि सविभाग मे शुद्ध मुनियो को पवित्र भावना से दान देने पर अपरिमेय निर्जरा होती है और उसके द्वारा आत्मा उज्ज्वल वनती है और उसी से मोक्ष की प्राप्ति होती है। उन दो मार्गो को चिन्तन-शून्यता मे कैसे एक करता है ? यदि अनुकम्पा-दान ही न हो तो उसे दान के दश प्रकारो मे प्रथम नम्बर कैसे मिलता ?

अरे! अनुकम्पापि भवेत् कदापि सावद्या? केन बुद्धि-ब्रह्मचारिणोच्चारितम्[1]—अन्धतमसमयी प्रदीप कलिकेति! को विपश्चिन्मनुते—उष्णता-वर्धनी हिमवतोऽवतरन्ती सुरशैवलिन्या[2] सलिल लहरी! यत्र शोभनभावनाया प्राबल्य न्यूनमपि वस्तुशत गौणीभाव भजते, तत्र यदि पात्रापात्रविवेचनया गभीर गम्यते तदा भासुरा भद्रभावना भस्मसात्स्यादिति सर्वानुभूत तथ्यम्। दाता तूत्कृष्टभावनया दत्ते, लभते स तदनुरूप फलम्। गृहीता गृहीत्वा कि करिष्यतीति न चिन्त्यम्। 'यादृशी भावना यस्य, सिद्धिर्भवति तादृशी' इय लोकोक्तिर्यथार्थेति नो निर्णय।

पुनर्मिथ्यादृशा शुभापि क्रिया विक्रिया परिणत्या विकृतैव नारेकणीय[3] स्वल्पमपि। नाकारि किमस्माभिर्गौतमस्वामिन सदृशी क्रिया मिथ्यात्वमासेवमानै, परन्तु कि तया जातमिति चिन्तनीयमीषत्। यत्राङ्क एव नास्ति तत्र केवल बिन्दुभि. कि प्रयोजनमिति स्पष्टमेव। यत् किञ्चित्पौद्गलिकसुखावाप्तिर्भवेत्, परन्तु कि तया, प्रत्युत ससारवर्धनी सा।

भद्र! पूर्वाचार्या स्वल्पमतयो नासन्, तैर्यत् प्ररूपित, यदाचरित, यदाज्ञापित तस्मिन् वर्त्मनि नि शङ्कतया पदानुपदिकैरस्माभिर्भवनीयम्। राजमार्ग गच्छन्त स्वयमेव मोक्षप्रतीहारसामीप्य[4] सेविष्यामहे सुखेन। रथचक्रद्वय-परिमिता जैनधर्मगङ्गा यथा चलति तथा चलतु पञ्चमारे, अवसर्पिणी काले वृद्धिस्तु वाञ्छनीयैव किम्! अतो वृथा स्वमत्यभिनिवेशविशृङ्खल कदाग्रह मुक्त्वा प्रगच्छति मार्ग विधेहि गमनप्रयत्नम्। नहि साहसिकमनार्यजुष्ट दुष्ट कण्टकाकुलमध्वानं मुधैव मृगयस्व।

---

१ बुद्धिब्रह्मचारिणा-बुद्धिहीनेन इत्यर्थ। २. गङ्गाया। ३ न शङ्कनीयम्। ४ मोक्षद्वार-समीपताम्।

अरे! अनुकम्पा भी कभी सावद्य (सपाप) होती है? किस मूर्ख-शिरोमणि ने कहा कि दीप की लौ अन्धकारमयी होती है। कौन बुद्धिमान मानता है—हिमालय से उतरती हुई गगा की सलिल लहरी उष्णता को वढाने वाली होती है। जहाँ पवित्र भावना का थोडा भी प्रावल्य होता है वहाँ सैकडो वस्तुएँ भी गौण वन जाती है; वहाँ यदि पात्र-अपात्र की विवेचना से गभीर चिन्तन करे तो प्रदीप्त भव्य भावना राख वन जाती है यह सर्वानुभूत तथ्य है। दाता तो उत्कृष्ट भावना से दान देता है और वह उसके अनुरूप फल पाता है। ग्रहण करने वाला लेकर क्या करेगा, यह उसके लिए चिन्तनीय नही होता। "जिसकी जैसी भावना होती है वैसी ही उसको सिद्धि मिलती है।" यह लोकोक्ति यथार्थ है ऐसा हमारा निर्णय है।

मिथ्यात्वियो की शुभ क्रिया भी परिणति-विकृत होने के कारण विक्रिया ही होती है। यहाँ थोडा भी सन्देह नही करना चाहिए। मिथ्यात्व का आसेवन करते हुए हमने क्या गौतम स्वामी के समान क्रिया नही की है, परन्तु उससे क्या हुआ, जरा चिन्तन करना चाहिए। जहाँ अक ही नही है वहाँ केवल विन्दुओ से क्या प्रयोजन सिद्ध होता है, यह स्पष्ट ही है। तुच्छ पौद्गलिक सुख की प्राप्ति हो जाती है परन्तु उससे क्या हो? प्रत्युत वह ससार-भ्रमण का कारण वनती है।

भद्र! पूर्ववर्ती आचार्य मन्दमति नही थे। उन्होने जो प्ररूपित किया है, जो आचरण किया है, जो आज्ञाये दी है उस मार्ग मे हमे नि शक भाव से उनके पद-चिन्हो पर चलना चाहिए। राजमार्ग पर चलते हुए अपने आप सुख-पूर्वक मोक्ष-द्वार के पास पहुँच जाएँगे। जैन-धर्म की गगा रथ के दोनो चक्रो के वीच समाने योग्य रह चुकी है। पचम आरक मे जैसी चलती है वैसी चलती रहे। अवसर्प्पिणी-काल मे वृद्धि की तो आशा ही कैसे की जा सकती है, इसलिए वृथा अपनी मति के अभिनिवेश से पैदा हुए शृङ्खलाहीन कुत्सित आग्रह का परित्याग कर चालू मार्ग मे चलने का प्रयत्न कर। व्यर्थ ही अनार्य जन सेवित दु.साहस से भरे विपम कण्टकाकीर्ण मार्ग की खोज मत कर।

हा ! खिद्येऽहम् ! य कृशानुस्नात कुम्भमिव परिपक्व मत्वा तत्र प्राहिण्वम्, स एवाऽऽमदशामापन्न [1] । य भिपग्वरमामयाविना-मामोपशमनायाऽप्रैपम्, स एव तीव्रामयाक्रान्तः समजनिष्ट ।

(विहायसि विलोकमाना गुरव ) हन्त !! नाद्यापि दृश्यते जैनाना सौभाग्यम् ।

वत्स ! कुससर्गभुजङ्गमवक्रोद्वान्ता विपविन्दवस्ते चैतन्य मूर्च्छयितवन्त , दृष्टिमन्यादृशी च कृतवन्त । साम्प्रत शुद्ध सिद्धान्त-वाक्यजागुलिकैरपि[3] कृच्छ्रसाध्यस्तत्रोपचार । यद्युपचारसोमान-मतिक्रम्य परिणतो विषवेगस्तर्हि सम्यक्त्वशरीरस्य नाश एव सुनिश्चित ।"

सति सत्यकथनाऽदत्तलक्षे चिरासेवितदोप-परिपुष्टिदक्षे गुरौ कि करणीयमिति चिन्तान्दोलितहृदयो भिक्षु पुनगुरु सद्वर्त्मा-ऽऽनेतु प्रायतिष्ट—"स्वामिन् ! केवलमयथार्थ-प्रतिवचनदानेन नहि भवति तत्त्व-निर्णीति । यदि नाह तत्व सम्यक् श्रद्दधे तर्हि भवन्तो मा युक्त्या प्रतिवोधयन्तु । यान् यान् तर्कानुपढौकेऽह तान् तान् समीचीनतया समाधाय नि शङ्कता मे हृदय नयताम् । नाह कदाग्रह करिष्ये, चेन्मम हृच्छङ्का अपनीता स्यु । यावत् सशयित मे मन-स्तावदह कथ स्वीकुर्वे भवत्कथनमपि ।

किञ्च—न मया गार्हस्थ्यत्याग. केवलमुदरपोषणाय व्यधायि । उदरपूर्त्यर्हायास्तत्राप्युचितसामग्र्या न मे नैयून्यमासीत् । भीषण-कष्टाना सहने को नाम लाभो यदि वास्तविक तत्व न करायत्तम् । इत्थ भगवद्भिस्तु शास्त्रे पूर्वमेव प्रतिपादितम्—ये शिथिलाचारिणः पार्श्वस्था भविष्यन्ति ते दुपमारनाम्ना स्वदोपान् पिधास्यन्ति ।

---

१ अपरिपक्वदशा प्राप्त । २ जाङ्गुलिको विपभिपग् इतिहैम. ।

हा ! मुझे खेद है, जिसे आग मे पके हुए घट की तरह परिपक्व मानकर वहाँ भेजा था वही कच्चा निकल गया। जिस वैद्य को रोगियो का रोग मिटाने के लिए भेजा था वह स्वय ही तीव्र रोग से आक्रान्त हो गया।

(आकाश की ओर देखते हुए) हा ! आज भी जैनो का सौभाग्य नहीं दिखाई देता।

वत्स ! कुसग के सर्प के मुख से उद्‌वान्त विप-विन्दुओ ने तेरे चैतन्य को मूर्छित कर दिया है और दृष्टि दूसरे ही प्रकार की वना दी है। अब शुद्ध सिद्धात के वाक्य रूप विप-वैद्यो के द्वारा भी तेरा उपचार कष्ट साध्य हो गया है। यदि उपचार की सीमा को लाघकर विप का वेग वढ गया है तब तो सम्यक्त्व शरीर का नाश ही सुनिश्चित है।

गुरु सत्य कथन के प्रति ध्यान नही देते, चिरकाल से सेवित दोपो की पुप्टि मे दक्षता दिखलाते है, ऐसे गुरु के विपय मे मुझे क्या करना चाहिए, इस चिन्ता से आन्दोलित भिक्षु ने गुरु को फिर सन्मार्ग मे लाने के लिए प्रयास किया—"स्वामिन् ! केवल अयथार्थ उत्तर देने से तत्व-निर्णय नही हो जाता। यदि मुझे तत्त्व की सम्यक् श्रद्धा नही है तो आप मुझे युक्ति से प्रतिवोध दे। मैं जो जो तर्क उपस्थित करता हूँ उन सवका युक्ति-पुरस्सर समाधान करके मेरे हृदय को नि शक करे। मै कदाग्रह नही करूगा यदि मेरे हृदय की शका मिटा दी गई। जव तक मेरा मन सशय-ग्रस्त है तब तक मै आपके कथन को भी कैसे स्वीकार करू ?

मैने केवल उदर-पोपण के लिए ससार का त्याग नही किया है। उदर पूर्ति के योग्य उचित सामग्री का मुझे वहाँ भी अभाव नही था। भीषण कष्टो को सहने मे कौन-सा लाभ है, यदि वास्तविक तत्त्व की प्राप्ति न हो ? इस तरह भगवान ने तो शास्त्रो मे पहले ही कह दिया था—"जो शिथिलाचारी

भङ्ग सत्सङ्ग । अलमलमनया सह स्थायिकया, त्वद्विवेचन तुभ्यमेव श्रेयसेऽस्तु नान्यस्मै ।

गुरोर्हृद्दौर्बल्यमाकलयन् भिक्षुर्विहस्य पुनर्गुरु विनिन्ये । मा भूद् भावुकहृदामुपरि मदीय. प्रभावश्चेदित्याशङ्कते भवता हृदयम्, तर्हि स्यु श्रीमता सहयायिन. केवल तादृशा एव मुनयो ये न विदन्ति किमप्यागमरहस्यम्, भवतु नाम कापि तत्वचर्चा नामोभिर्ज्ञातु पार्यते किमपि ।

साशङ्कमुच्चै पुनर्गुरुर्बभाण—स्पष्टमुक्त मया, न त्वया सह कथमपि भावी मे चातुर्मासिको निवास., अलमितरप्रपञ्चेन ।

इदानी कतिपयदिनानि गुरुणा सह स्थित्वा पुनर्गुरु-प्रेरणया किंकर्तव्यविमूढो भिक्षु. पृथग् विजहार ।

इति श्रीचन्दनमुनि-विरचितेऽभिनिष्क्रमणाख्ये
महाकाव्ये गद्यप्रबन्धे त्रयोदश समुच्छ्वास

इसके साथ रहने से। तुम्हारा विवेचन तुम्हारे लिए ही श्रेयस्कर हो दूसरों को इसकी आवश्यकता नहीं।"

गुरु के हृदय का दौर्बल्य देखकर थोड़ा मुस्कराते हुए भिक्षु ने फिर गुरु को विनति की—"भावुक हृदयों पर मेरा प्रभाव न पड़े अगर आपका हृदय इस आशंका से ग्रस्त है, तो आपके साथ केवल वैसे ही साधु रहें, जिन्हें आगम-रहस्यों का कुछ भी ज्ञान नहीं। कोई तत्व-चर्चा चले उसे समझने के लिए वे समर्थ नहीं हों।"

आवेश-पूर्वक ऊंचे स्वर से गुरु ने कहा—"मैंने साफ कह दिया, तुम्हारे साथ मेरा चातुर्मासिक निवास किसी भी दशा में नहीं हो सकता। व्यर्थ की दूसरी बातों से क्या मतलब ?

कतिपय दिनों तक गुरु के साथ रहकर फिर गुरु की प्रेरणा से किंकर्तव्य-विमूढ भिक्षु ने पृथक् विहार किया।

तेरहवां समुच्छ्वास समाप्त



अग्निवत् सर्वभक्षिणो भूत्वा नरकं यास्यन्ति । महानिशीथेऽपि नरकगमनार्हाणामाचार्यादीनां न किं विचित्रा सङ्ख्या वर्णिता विद्यते ?

हन्त ! जीवितां मक्षिकां कथं जेगिल्यते धीमान् ! स्पष्टेष्वपराधेषु कथं गजनिमीलिका[1] ध्रियतेतरामात्मार्थिना नरेण ।"

अरुणीभूय पुनर्गुरुणाऽभाणि—"नाहं तव बहु व्यावर्णनं शुश्रूषे । जीवनविषमास्ते विषोद्गारा मा परान् निश्चेतनीकार्षुरिति तव मौनं स्व-परकृते विशेषलाभकृदिति मे मतिः ।"

आगच्छति वेगवति तापे नौषधं देयमिति नीतिज्ञो भिक्षुः समय-लङ्घनमेव शोभनं मन्वानः तूष्णीमापेदे । शनैः शनैः समयमासाद्य स्तब्धहृदयमपि जिनेश्वराऽऽदेशोष्णिम्ना द्रवयिष्यामीति निर्णीय तदानीमाहारादि-संबन्धं न विचिच्छेद । पुनरेकत्वैकरसिकतया गुरुं नम्रं निवेदयामास—"गुरुदेव ! तूष्णीमासेविष्येऽहमस्मिन् विषये साम्प्रतं भवदनुशासनतः, परन्तु नहि मे विचिकित्सितं[2] चिकित्सितमभूत् साम्प्रतिकैर्बाह्यप्रतीकारैः । अहं पुनर्गंभीरं विमृक्ष्यामि, भवद्भिरपि च गभीरदृशा विमृष्टव्यम् । वाञ्छाम्यहमागामिनीं चतुर्मासीमपि श्रीमद्भिः सहैव कर्त्तुम् । यथा प्रलम्बायमाने प्रावृषि[3] बहुविस्तरतस्तत्त्वचर्चा सुकरा भवेत् हृद्-विचिकित्सा अपि सुनिरसिताश्च संभाविन्यः ।

हृत्कम्पनेन सह मस्तकं कम्पयन् गुरुराह—"[4]नाहं त्वां दृढमात्त-कुहेवाकं साकं रक्षितुमिच्छामि वद्धकाले वर्षर्त्तौ । आशङ्के, तव कुतर्क-संपर्कतोऽन्येऽपि ममाल्पज्ञाः शिष्या भ्रमित-मस्तिष्काः स्युः । यतः-शीघ्रं यथा विषं परिणमति, न तथाऽमृतम्, यथाऽनलः स्वकार्य-कुशलो न तथा जलम्, यथाऽसत्सङ्गो रङ्गत्तरङ्गो न तथा चाऽभङ्ग-

१ उपेक्षा । २. संशयितम् । ३ वर्षाकाले । ४. गृहीतकदाग्रहम् ।

पार्श्वस्थ होंगे वे दु पम आरक के नाम से अपने दोपो को छिपाए गे, अग्नि की तरह सर्वभक्षी वनकर नरक मे जायेंगे ।" महानिशीथ मे भी नरक मे जाने वाले आचार्यों आदि की विचित्र सख्या का वर्णन है ।

खेद है, जीवित मक्खी को बुद्धिमान कैसे निगल सकता है ? स्पष्ट अपराधो मे आत्मार्थी मनुष्य उपेक्षा भाव कैसे धारण कर सकता है ?"

लाल आँखे करके गुरु ने फिर कहा—मैं तुम्हारा वहुत वर्णन सुनना नही चाहता। जीवन के लिए विपम तुम्हारे विप-उद्गार दूसरो को निश्चेतन न वनाए इसलिए तुम्हारा मौन रहना ही स्व और पर के लिये विशेप लाभ-दायक हे, ऐसी मेरी मान्यता है ।

आती हुई तेज वुखार मे कोई दवा नही देनी चाहिये, इस नीति के जानकार भिक्षु ने समय का लघन ही उचित है, ऐसा मानते हुये मौन धारण कर लिया। धीरे-धीरे समय पाकर स्तब्ध हृदय को भी जिनेश्वर के आदेश की उष्णिमा से द्रवित कर दूंगा, ऐसा निर्णय करके उस समय आहार आदि का संवधविच्छेद नही किया और एकता के एकमात्र रसिक वनते हुए गुरु को विनम्र निवेदन किया—"गुरुदेव ! आपकी आज्ञा से अव मैं इस विपय मे मौन रखूगा , परन्तु मेरी शकाओ का इन वाह्य प्रतिकारो से कोई समाधान नही हुआ । मैं पुन गभीर विमर्शन करूगा । आप भी गम्भीर दृष्टि से चिन्तन करिए । मैं आगामी चतुर्मास भी आपके साथ ही करना चाहता हूँ। जिससे कि चतुर्मास के दीर्घ समय मे वहुत विस्तार से तत्व-चर्चा तथा हृदय की शकाओ का समाधान सभव हो सके।"

हृदय-कम्पन के साथ सिर को हिलाते हुए गुरु ने कहा—"मैं तुझ दृढ कदाग्रही को वर्पा-ऋतु के वद्धकाल मे साथ रखना नही चाहता। मुझे आशका होती है तुम्हारी कुतर्कें सुनकर मेरे अल्पज्ञ दूसरे शिष्य भी भ्रमित-मस्तिष्क वन जाए गे, क्योकि जितना शीघ्र विप फैलता है उतना जल्दी अमृत नही। जैसी आग अपना कार्य करने मे कुशल है, वैसे जल नही। जितना जल्दी असत्सग रंग लाता है, उतना शीघ्र सत्सग नही। वस-वस काफी हो गया

"पुन परीक्षणीयम्, न ममाग्रह कोऽपि" उट्टङ्कितं नि सकोच स्वामिना ।

"परीक्षित मयाऽस्य चेत पूर्णतया, भवत्स्वेव तल्लीन वर्तते तत्" प्रत्युक्त पुनर्जनकेन ।

तत्काल भविष्यदुज्ज्वलभालो भारीमालो भिक्षुस्वामिनश्चरण-चञ्चरीकता जगाम । तत्करेणैव कृत्स्नकष्टवारणामष्टमतपस[1] पारणा चकार ।

"मदर्थमपि काचित्सुखदा व्यवस्था करणीया कर्त्तुमर्हेण भवता, यथा ममापि वृद्धावस्था सुखेन पूरिता स्यात्" विज्ञप्त पित्रा स्वामि-नामग्रत ।

"कथ न ! अस्ति मम मस्तके कापि युष्मदर्थं वरेण्या योजना" अभाणि श्रीभिक्षुणा ।

रघुनाथाचार्याणा गुरुभ्रातृस्थानीया आसन् जयमल्लाभिधा विज्ञा आचार्यास्तदानीन्तने काले । तेभ्य समर्पितोऽय प्रेम्णा कृष्ण-जिन्मुनि । "एव जात गृहत्रये वर्धापनम्" श्रीजयमल्लाचार्यैं प्रचारि-तेयमुक्ति ।

साम्प्रतं चतुर्दशवर्षीयो भारीमालो भावनया, श्रद्धया, विनयेन, सहिष्णुतया च श्रीभिक्षुस्वामिन सेवितु प्रवृत्त ।

"गुरु-विरोधिनो दया-दान-निषेधिनोऽमीति न देयमेभ्य स्थाना-हार-पानीयवस्त्रौपधादि-साहाय्यम्" इत्यादि निषेधपर सदेश श्रीभिक्षोरागमनात्पूर्वमेव गन्तव्यग्रामेषु प्रसारितो नोभूयते स्म । न मिलति स्म कर्हिचित्पूर्णमन्नम्, कदाचित्पर्याप्तमम्भ । स्थानौ-षधवस्त्रपात्रादीना कठिनतायास्तु कथनमेव किम् ?

---

१. तीन दिन के उपवास का ।

"और परीक्षा कर लो। मेरा कोई आग्रह नही है।" नि सकोच भिक्षु स्वामी ने कहा।

"मैंने इसका हृदय पूर्णतया परख लिया है, यह आपमे ही तल्लीन है" पिता ने प्रत्युत्तर दिया।

तत्काल सौभाग्यशाली भारीमाल श्री भिक्षु स्वामी के चरण कमलो मे चले गये। उनके हाथ से ही समस्त कष्टो को निवारण करने वाले तेले का पारण किया।

"आप करने के लिए समर्थ है। मेरे लिए भी कोई समुचित व्यवस्था कर दे। जिससे मेरी भी वृद्धावस्था सुख से पूरी हो जाए" किसनोजी ने श्री भिक्षु स्वामी के आगे विज्ञापना की।

"तुम्हारे लिए भी मेरे मस्तक मे कोई अच्छी योजना कैसे न हो ?" श्री भिक्षु स्वामी ने कहा।

श्री रघुनाथ आचार्य के गुरुभाई जयमल्लजी नामक विज्ञ आचार्य उस समय मे थे। किसनोजी को प्रेम से उन्हे समर्पित कर दिया। 'इस तरह तीन घरो मे वधावना हुआ।" यह उक्ति आचार्य जयमल्ल जी से प्रसारित हुई।

चौदह वर्ष की लघु वय के भारीमाल भावना, श्रद्धा, विनय और सहिष्णुता से श्री भिक्षु स्वामी की सेवा करने लगे।

"ये गुरु के विरोधी हैं और दान दया के निषेधक हैं इसलिए इनको कोई स्थान, आहार, पानी, वस्त्र और औषधि की सहायता न दे" इस प्रकार का सदेश– श्री भिक्षु स्वामी के आगमन से पूर्व ही गन्तव्य ग्रामो मे प्रसारित हो जाता था। कभी पूरा भोजन नही मिलता और कभी पूरा पानी नही मिलता। स्थान, औषधि, वस्त्र और पात्र आदि की कठिनता का तो कहना ही क्या ?

रणेष्वर्धचक्रीवोत्पद्यमानेषु[1] परीषहेषु न सूक्ष्ममपि कातर्यं भेजे वीराग्रणी श्रीभिक्षु । केचिज्जनाः निष्पक्षतया गृण्वन्ति स्म श्रीभिक्षो सत्या प्ररूपणा विजनेऽवसरे। तेषु केचिदेव दृढहृद सत्यान्वेषिणो गुरुबुद्ध्यापि स्वामिनं स्वीकुर्वन्ति स्म ।

तस्मिन् समये जोधपुरीया केचन श्रावका श्रीभिक्षोर्विचार-धाराया सूक्ष्मतत्त्वमधिगम्य तदनुयायिता स्वीकृत्य तत. स्वपुरे गत्वा च प्राचीन स्थानक परित्यज्य कस्मिश्चिदापणे सामायिकमकार्षु । अकस्मात्तत्र व्रज्या विदधाना दिवानोपाधिविभूषिता 'सघवाह'[2] गोत्रेणाख्याताः श्रीफतेहसिहाभिधा गणमान्या पुरुषा. समाजग्मु । हट्टे कृतसामायिकान् कांश्चित् श्राद्धान् विलोक्य ते जिज्ञासाञ्चक्रिरे —"भो. कथमद्यात्र यूय सामायिकव्रतमुररीकुर्वन्त स्वमुपाश्रय विरहितवन्त. । किं नव्यमत्र जागर्ति कारणम् ?"

धृतसामायिकैरमायिकैस्तै भिक्षुस्वामिन पृथग्—भवनस्य वार्ता सविस्तरा समाख्यापि तेषा पुरत । वस्तुतो विचाराचारक्रान्त्या प्रफुल्ल रूपमिदम् । जडिमानमाप्त बहु जीर्ण किमपि जायत एव परिवर्त्तनार्ह न चित्रणीयमिदम् ।

नव्यक्रान्तिचमत्कृतैरिव पुनस्तैरप्रच्छि—"कति सन्ति श्रमणा-स्तत्सहयायिन ।'

श्रावका —त्रयोदश-सख्या भजन्ति ते महानुभावा ।

सघवाहा —एवम्, यूय कति श्रद्धालवोऽत्र धृतसामायिका वर्तध्वे। परिगणय्य कश्चित्—'त्रयोदश' एव ।

सघवाहा.—बाढम्-बाढम्, त्रयोदश साधवस्त्रयोदश एव श्रावका. कीदृश सुन्दर सयोग !!

तत्रैवोर्व्वन्दमेन केनचित्सेवक-जातीय-कविना तत्काल राज-स्थानीयभाषायामेक पद्य न्यगादि—

---

१ अर्धचक्रीव वासुदेववत् । २ सिंघी गोत्र से, इतिभाषा

उत्पन्न होते हुए परिषहो मे वीर शिरोमणि श्री भिक्षु स्वामी ने युद्ध मे—वासुदेव के समान थोडी भी कातरता नही की। कुछ लोग निष्पक्षता से श्री भिक्षु की सत्य प्ररूपणा एकान्त अवसर मे सुनते थे। उनमे कुछ सत्यान्वेषी सुदृढ हृदय वाले भिक्षु स्वामी को गुरु रूप मे भी स्वीकार करते थे।

उस समय जोधपुर के कुछ श्रावक श्रीभिक्षु स्वामी की विचार धारा का सूक्ष्म तत्व पहचान कर उनके अनुयायी बन गए थे। वे एक बार प्राचीन स्थानक छोडकर कोई दुकान मे सामायिक कर रहे थे। घूमते हुए अकस्मात् गणमान्य सिंघी' गोत्र से प्रसिद्ध दीवान फतेहसिंह जी उधर से कुछ आदमियो के साथ गुजरे। दुकान पर कुछ श्रावको को सामायिक करते हुए देखकर जिज्ञासा की—तुम लोगो ने यहां सामायिक क्यो की है, अपने उपाश्रय को कैसे छोडा ? इसमे क्या कारण है ?

सामायिक करने वाले निश्छल व्यक्तियो ने भिक्षु स्वामी के अलग होने की समग्र बात विस्तार पूर्वक उन्हे बताई। यथार्थ मे विचार और आचार की क्रान्ति का यह विकस्वर रूप प्रकट हुआ है। जडता प्राप्त प्रत्येक जीर्ण वस्तु परिवर्तन के योग्य हो जाती है इसमे कोई आश्चर्य की बात नही है।

नई क्रान्ति मे चमत्कृत से होकर फिर उन्होने पूछा—कितने साधु उनके सहगामी है ?

श्रावक—वे महानुभाव तेरह हैं।

सिंघी जी—अच्छा आप यहा कितने श्रावक सामायिक करते हैं ? गिन-कर किसी ने कहा—तेरह ही।

सिंघी जी—बहुत सुन्दर, बहुत सुन्दर, तेरह ही साधु तेरह ही श्रावक कितना अच्छा सयोग है।

वही खडे किसी सेवग जाति के कवि ने तत्काल राजस्थानी भाषा मे एक पद्य कहा—

"साध साधरो गिलो करे, तें आप आपरो मत ।
देखोरे स्हैरश लोकां ! तेरापन्थी तत ।"

निशमितो भिक्षुस्वामिना यदोदन्तोऽयम्, तदैव गम्भीरार्थवेदिना स्फुटमेवमभाणि—"प्रभो ! 'तेरापथ' अर्थादय तव पन्था, न मम किमपि। मत्सर्वस्व तुभ्यमेव समर्पयामि। त्वदाज्ञा हि मे प्राणा । इतरत्—पञ्च महाव्रतानि, पञ्च समितय, गुप्ति-त्रिक च अमूनि त्रयोदशवचनानि यस्त्रिकोटिविशुद्ध यावज्जीव पालयति स तेरा-पन्थानुयायी मुनि । यश्चांशिकतया बिभर्ति स तेरापन्थी श्रावक । तद्दिनादारभ्य 'तेरापन्थ' इत्याख्यया ख्यातिमाप्तोऽय सम्प्रदायो जगतीतले ।"

तेरापन्थिना मान्यता यथा दयाजन्यो हि धर्मो, न हिंसाजन्य. 'सव्वे पाणा न हतव्वा' इति वचनप्रामाण्यात् । व्रतेष्वेव धर्मो, ना व्रतपोषणेषु । सततममूल्योऽध्यात्मतत्त्वहेतु धर्मो, नार्थ-बलेन क्रेतव्य. कदापि सः । आत्मशान्त्या धर्म न केवल-क्षणिकदेह-शान्त्या। उपदेशाद् कस्यचिद् हृदयपरिवर्त्तन धर्म, न पुनर्बल-प्रयोगादिभि किमपि । शुद्ध-साध्य-प्राप्तये शुद्धसाधनाना प्रयोगो धर्म., नाऽशुद्ध-साधनानाम् । कापि क्रिया यावन्नकरण-योगतुलाया याथार्थ्यमर्हति तावन्न सा निरवद्यतया स्वीकर्तव्या । नैतच्चतुरस्रम्, यत् स्वस्य करणे पापम्, तदेव परेण कारापण पुण्यमिति । मिथ्यात्विनापि शुभा क्रिया शुभैव, न सा ससारवर्धनीति मन्तव्या। स्वायुर्बलतो जीवाना जीवने न दया । स्वायुर्बले क्षीणे जीवाना मरणे न हिंसा । यो मारयति स हिंसक । यो न मारयति स दयावान् । 'जीवतु' इति वाञ्छा राग । 'म्रियताम्' इति वाञ्छा द्वेष । 'तरतु ससारसमुद्रादयम्' इत्यभिलाषा वीतरागस्य धर्म. । इत्यादि ।

इति श्रीचन्दनमुनि-विरचितेऽभिनिष्क्रमणाख्ये
महाकाव्ये गद्यप्रबन्धे षोडश: समुच्छ्वास.

"माध माधरो गिलोकरै, ते आप आपरो मन्त ।
देखो रे स्हैर रा लोका, तेरापन्थी तन्त ॥"

जब भिक्षु स्वामी ने यह समग्र वृत्तान्त सुना तो गम्भीर अर्थ लेते हुए उन्होने स्पष्टता की—प्रभो ! "तेरा पथ" अर्थात् यह तुम्हारा पथ है, मेरा कुछ भी नही । मेरा सर्वस्व तुम्हे ही समर्पित करता हूँ । तुम्हारी आज्ञा ही मेरे प्राण है । तेरापथ का दूसरा अर्थ करते हुए उन्होने कहा—पाच महाव्रत, पाच समिति, तीन गुप्ति इन तेरह वचनो को त्रिकोटी विशुद्ध जो जीवन पर्यन्त पालता है, वह तेरापथ का अनुयायी मुनि है । जो आशिक रूप से पालता है वह तेरापथी-श्रावक है । इसी दिन से "तेरा पथ" इस नाम से ससार मे यह सम्प्रदाय ख्याति प्राप्त हुआ ।

तेरापथियो की मान्यता यो है—धर्म दया मे ही है, हिंसा जन्य नही, क्योकि 'सव्वे पाणा ण हतव्वा' ऐसा आगम का उद्घोष है । धर्मव्रतो के पोषण मे ही है अव्रत पोषण मे नही । अध्यात्महेतु धर्म सदा अमूल्य ही है, किन्तु धन और शक्ति के वल से वह खरीदा नही जा सकता । धर्म आत्म-शाति द्वारा प्राप्य है, किन्तु केवल क्षणिक देह-शान्ति से नही । उपदेश से किसी का हृदय परिवर्तन करना ही धर्म है, किन्तु वल प्रयोगादि से नही । शुद्ध-साध्य की प्राप्ति के लिए विशुद्ध साधनो का प्रयोग ही धर्म है, किन्तु अशुद्ध-साधनो से नही । कोई क्रिया जब तक करण योग की तुला मे यथार्थ नही उतरती तब तक वह निरवद्य नही मानी जाती । यह सही नही है कि किसी कार्य के अपने करने मे पाप, वही काम औरो से करवाने मे पुण्य का हेतु हो । मिथ्यात्वियो की शुभ (दानादि) क्रिया शुभ ही है उसे ससार बढाने वाली नही माननी चाहिए । जीवो के अपने आयुवल से जीने मे कोई दया नही है । आयुवल क्षीण होने पर जीवो के मरने मे कोई हिंसा नही है । जो मारता है वह हिंसक है । जो नही मारता है वह दयावान है । प्राणियो के जीने की कामना करना राग है और मरने की वाछा करना द्वेष है, किन्तु ससार सागर से तरने की अभिलाषा वीतराग का धर्म है ।

## सोलहवा समुच्छ्वास समाप्त



## सप्तदशः समुच्छ्वासः | *

कारस्कर[1]स्तदैव बद्ध-परिकरो भवेद् यदा तन्मूल दार्ढ्य-मासादयति । विलुलित-मूलस्तु वात्यया पात्यते, गजोष्ट्रादिना घात्यते, तीव्रातपेन दह्यते, हिमान्या चाशुहन्यते । परन्तु तस्याङ्घ्रयः[2]चेदवनिगर्भे बद्धमूलाः स्युस्तदा प्राय. पूर्वोक्ता उपप्लवास्तदुपरि स्वकीयामकिञ्चित्करतामनुभवन्ति ।

विरोधिनां प्रचण्डवातूले[3] वहमानेऽपि सत्यसन्धायै स्तम्भ इवाऽनामितकन्धर श्री भिक्षुश्चातुर्मासिक समयमभिमुखीन मत्वा सहयायिनो मुनीन् सबोध्य कथयामास— 'मुनय ! त्रयोदशमुनीना प्रथीयसि विरोधिवातावरणे स्थानाहारादिसाकल्यान्नैकत्र स्थले निर्वाह सभवी । आत्मना चतुर्थोऽह त्रिभिर्मुनिभि सह मेदपाट देश प्रतिष्ठासामि[4] । युष्माभिरपि यथा निर्दिष्टस्थाने यथाऽवसर चतुर्मासी व्यत्येतव्या । कासाञ्चन मान्यतानामद्यावधि परस्पर-मस्माक भेदो वरीवर्त्ति, समयाभावान्न तासा निष्कर्ष. साम्प्रत सभवी, अत. शुचि-पूर्णिमाया[5] मर्हत्सिद्धान् साक्षीकुर्वाणैरस्माभि पुन. साधुत्व प्रतिपत्तव्यम् । व्यतीते चातुर्मास्ये पुनरस्माक सम्मेलन यदा भावि, तदानी सर्वा मान्यता. समन्वेषयिष्याम । सम्यक् समन्वयो यदि

---

१ वृक्ष । २ पादा -मूलानीत्यर्थ । ३. वाताना समूहो वातूल । ४ प्रस्थातुमिच्छामि । ५. आषाढपूर्णिमायाम् ।

★ | सत्तरहवां समुच्छ्वास

वृक्ष तव ही पल्लवित, पुष्पित और फलित होता है जव उसका मूल सुदृढ होता है। कम्पित मूल वाला तो प्रखर वायु से गिर जाता है, हाथी, ऊँट आदि मे आघात पा जाता है। तीव्र ताप से जल जाता है एव हिमपात से जल्दी ही मूच्छित हो जाता है, परन्तु उसकी जडे यदि भूमि मे जमी हुई होती है तो पूर्वोक्त उपद्रव उसे कोई विशेप हानि नही पहुँचा सकते।

विरोधियो के भयकर तूफान चलते रहने पर भी सत्य-प्रतिज्ञा के लिए स्तम्भ की तरह विना झुके श्री भिक्षु स्वामी ने चातुर्मासिक समय समीप देखकर सहयोगी मुनियो को सवोधन करके कहा—"साधुओ ! फैले हुए विरोधी वातारण मे तेरह साधुओ का स्थान, आहार आदि की कठिनाई के कारण एक क्षेत्र मे निर्वाह सम्भव नही है। मैं तीन साधुओ के साथ मेदपाट (मेवाड) प्रस्थान करना चाहता हूँ। तुम लोग भी यथा निर्दिप्ट स्थान मे यथा अवसर चतुर्मास के लिए विहार कर दो। कुछ मान्यताओ मे हमारे परस्पर अव तक भिन्नता है। समय के अभाव के कारण उनका निष्कर्ष अभी सभव नही है। अत आपाढ-शुक्ला पूर्णिमा के दिन अरहन्त, सिद्धो को साक्षी करके हम सव को पुन साधुत्व स्वीकार कर लेना चाहिए। चतुर्मास पूर्ण होने पर जव हमारा फिर सम्मेलन होगा तव सव मान्यताओ का समन्वय कर

भविष्यति तदा वयमेकमौक्तिकमालाया मणितामाधास्याम, यदि दौर्भाग्यान्नाभिनिविष्टा भवित्री तत्त्वेषु तुल्या मतिरस्माक, तदा स्पष्ट भिन्नत्वमस्त्येव।

इत्थमपरे नवमुनयो द्वाभ्या त्रिभिर्वा सघाटकरूपता भजमाना पृथक् पृथग् ग्रामनगरेषु प्रावृषेण्यमनेहसमतिवाहयितु प्रतस्थिरे। श्रीभिक्षुरपि त्रिभिर्मुनिभि. सह मेदपाटाय विजहार।

पूर्वप्राप्त-सङ्घ-सन्देशेन भापिता जना. श्रीभिक्षोर्नाम्नाप्युद्विजन्ते, नहि चातुर्मासिकस्थितये केऽपि विनयन्ते तम्।

हा! दुस्तरोऽय, सकीर्णोऽय,क्षुद्रोऽय साम्प्रदायिक-व्यामोह.। यत्र धीमानपि न विभावयितु शक्नोति। यत् किमपि शोश्रूयते जनश्रुत्या तत् सत्यमिति सहसैव प्रतिपद्यते। साम्प्रदायिकताव्यामूढोऽकृतमपि कुरुते, अवाच्यमपि वक्ति, अदृष्टमश्रुतमपि चाभ्याख्याति। हन्त! मताग्रहोरगदष्टाना भवति खलु मानवताया अपि लोप। परस्य यथार्थकथनमपि निरर्थकमिवाऽऽभाति। वक्रोक्तिरिवाकलय्यते सामान्योक्तिरपि।

अहह! वहुविनाशितमस्माकमनया साम्प्रदायिकतापिशाच्या। धर्मनाम्ना जाजायन्ते दुष्परिणामा कलहा। प्रतिपक्षिणमधरयितु पर पर प्रयतते। परस्योत्थानेऽपरो द्वेष्टि।

चित्रम्! धर्मस्तु शिक्षयति, प्रेरयति, चेष्टतेऽनुशास्ति, चोपदिशति रागद्वेषनिग्रहार्थम्। मताग्रहपङ्कमग्नास्तु विलोक्यन्ते भृश रागद्वेषवशवदा। एकमेव देव देवत्वेनोरीकुर्वाणास्तुल्यागमा एक-सन्तानीया अपि कुक्कुरा इव मतान्धतया परस्पर कलहायन्ते, तदा परेषा का कथा? तत उत्पद्यते महती ग्लानिर्माध्यस्थ्यभाव-भावितात्मना हृदि। अत एव हसधिषणो गुणग्राही महामना न निमज्जति साम्प्रदायिक-

लेंगे। यदि सम्यक् समन्वय हो जाएगा तो हम एक मोतियो की माला के मोती बन जाए गे। यदि दुर्भाग्य से हमारी तात्विक मान्यताएँ एकरूपता न ग्रहण कर सकी तो भिन्नता स्पष्ट ही है।

इस तरह दूसरे नौ मुनियो ने दो या तीन का एक सघाटक (ग्रुप) बनाकर अलग-अलग ग्राम नगरो मे वर्षा-काल का समय बिताने के लिए प्रस्थान कर दिया। श्री भिक्षु स्वामी ने भी तीन मुनियो के साथ मेदपाट (मेवाड) के लिए विहार कर दिया।

पूर्व प्राप्त सघ सदेश से भीत लोग श्री भिक्षु के नाम से उद्विग्न होने लगे। चतुर्मास करने के लिए किसी ने भी विनति नही की।

हा! यह साम्प्रदायिक व्यामोह बडा क्षुद्र है, सकीर्ण है और मुश्किल से लघनीय है। जहाँ बुद्धिमान भी कुछ नही सोच सकता। जन श्रुति से जो कुछ सुनता है, उसी को सहसा ही सत्य मान लेता है। साम्प्रदायिकता मे अन्धा होकर अकृत्य को भी कर डालता है, अवाच्य को भी बोल देता है। अदृष्ट और अश्रुत को भी कह देता है। हन्त! मत-आग्रह के सर्प से डसे हुओ के मानवता का भी लोप हो जाता है। दूसरे का यथार्थ कथन भी निरर्थक-सा लगता है। सामान्य उक्ति को भी वक्र-उक्ति की तरह मानता है।

दुःख है—इस साम्प्रदायिकता पिशाची ने हमारा बहुत विनाश किया है। धर्म नाम से बडे भयकर दुखदायक कलह होते है। प्रतिपक्षी को गिराने के लिए खूब प्रयास किया जाता है। एक की उन्नति मे दूसरा जलभुन जाता है।

आश्चर्य है! धर्म तो राग-द्वेष के निग्रह के लिए शिक्षा देता है, प्रेरणा देता है, उपदेश देता है और चेष्टा करता है। मताग्रह के कीचड मे फसे हुए तो बहुत राग-द्वेष के वशीभूत हो जाते है। एक ही देव को देव रूप मे स्वीकार करने वाले, समान आगम वाले, अपने आपको एक की सन्तान मानने वाले भी कुत्तो की तरह मतान्धता से परस्पर कलह करते है। तब दूसरो की क्या कहनी? उससे मध्यस्थ विचारधारा वाले व्यक्तियो के हृदय मे महान ग्लानि उत्पन्न हो जाती है। इसलिए हस-बुद्धि वाले गुणग्राही

ताया निबद्धरे[1]। यत्र गुणमौक्तिकाना प्राप्तिस्तत्रैव नि.सकोचतया तदङ्गीकारे चेष्टते स.।

अस्तु, रूढमतावलम्बिभिर्जनै स्थाने स्थाने भृश तिरस्कृत. श्रीभिक्षुराषाढमासे काम्पिल्यपुरे (केलवापुरे) चतुर्मासीमधिवस्तुं समाजगाम।

पूर्वमेव कोलाहलाकुलाऽभूत्केलवापुरी यत् समायात्यत्र दान-दयाऽपलापको निन्हवो भिक्षु., न कैरपि स स्थानाहारादिदानैः सत्करणीय इति।

इत स्कन्धाऽऽरोपितोपधिपुस्तकादिभार श्रीभिक्षुः सभिक्षु[2] स्थानार्थमितस्ततो बम्भ्रम्यमाणस्तत्रस्थान् श्रावकान् पर्यपृच्छत्—'क्व तिष्ठामो वयमिति'। कश्चिदुत्तरमपि न ददाति। कश्चित्सघृणं नक्र[3] मोटयति। कश्चिन्नाह जानामीति प्रत्युत्तरति। कश्चिदन्यं पृच्छन्त्विति निगद्याऽपसरति। 'केनाहूता अत्र समागता' इति वक्रोक्त्या कश्चित्सगर्हं तिरस्करोति। 'गच्छन्तु कस्यचिद्भवद्भक्तस्य गृहे' इतीरयन् कश्चिदात्मान पृथक्करोति। परन्तु स्थितप्रज्ञ इव श्रीभिक्षु सर्वान् पराभवान् समतया सहमानस्तितिक्षमाणो बालग्रथिलालापतुल्यास्तान् मन्वान. क्षमाशूराणामनुगामी शान्तस्तस्थौ।

कुत्रापि स्थानमविन्दमान. 'पृच्छकेन सदा भाव्यम्' इत्युक्ति चरितार्थयन् पौन.पुन्य पृच्छा चकार। केनचिद् द्वेषेर्ष्याघृणानिघ्नेन स्वामिनमर्दयितु[4]मनसाप्युपरि मधुरेण न्यगादि—भो ! युष्माभिर्नाप्त स्थानमद्यावधि ? कीदृक्षा धूर्त्ता जना वृथैव भवन्तमितस्ततो

१. कर्दमे। २ भिक्षुभि सह समिक्षु.। ३ नाक इतिभाषा। ४ पीड-यितुमनसा।

महामना साम्प्रदायिकता के कीचड मे नही फमते । जहाँ गुण मोतियो की प्राप्ति होती है, वही नि सकोचता से उनको लेने की चेष्टा करते है ।

अस्तु, रुढमतावलम्बियो के द्वारा स्थान-स्थान पर व्यर्थ ही तिरस्कृत श्री भिक्षु आषाढ महीने मे 'केलवा' (राजस्थान) मे चतुर्मास विताने के लिए आये ।

उनके पहुँचने मे पूर्व ही केलवापुरी कोलाहल से व्याकुल हो गई थी कि यहाँ दान-दया का खण्डन करने वाला निन्हव भिक्षु आ रहा है । कोई भी स्थान-आहार आदि देकर उसका सम्मान न करे ।

इधर कधो पर उपकरण पुस्तक आदि का भार लिए हुए साधुओ के साथ श्री भिक्षु स्वामी स्थान के लिए इधर-उधर घूमते हुए वहाँ के निवासी श्रावको को पूछ रहे थे—'कहाँ ठहरे हम ?' किसी ने तो उत्तर ही नही दिया । किसी ने घृणा पूर्वक नाक सिकोड लिया । किसी ने उत्तर दिया मैं कुछ नही जानता । किसी ने कहा—दूसरे को पूछो, यो कहकर चला जाता था । किसके निमत्रण पर आये, कोई यो वक्रोक्ति से गर्हा-पूर्वक अपमान कर रहा था । कोई—आप अपने भक्त के घर जाए—यो अपने को वचा रहा था । परन्तु स्थित-प्रज्ञ के समान श्रीभिक्षु सव पराभवो को समभाव से सहते हुए वालक और ग्रथिल के तुल्य उनके वचनो को मानते हुए क्षमाशूरो के अनुगामी वनकर विल्कुल शान्त रहे ।

कही भी स्थान न पाते हुए भी "सदा पूछते रहना चाहिए" उस उक्ति को चरितार्थ करते हुए उन्होने वार-वार पृच्छा की । द्वेष-ईर्ष्या घृणा आदि के वशवर्ती होकर किसी ने श्रीभिक्षु को पीडित करने की भावना से मृदु शव्दो मे कहा—"स्वामी जी ! आपको अव तक स्थान नही मिला ? कैसे

भ्रामयन्ति, गच्छन्तु—मुनियोग्य विविक्त स्थानमह दर्शयामीति प्रलप्य श्रीभिक्षोरग्रगो वभूव । समयज्ञ. स्वाम्यपि तदनुगो जज्ञे । यत्रातिप्राचीनतमाष्टमतीर्थकृत श्रीचन्द्रप्रभस्वामिनो महाप्रभावि जैन मन्दिरमन्धकारबाहुल्यादन्धाऽपवरकनाम्ना (अन्धारी ओरी) प्रसिद्धम्, अनेकचर्मचटकाकुलायगर्हितम्,[1] केनचिद् यक्षराजेनाधिष्ठितमिदमिति किंवदन्त्या भयावहम्, विशालशिलयाऽवरुद्धोर्ध्वंदमागमनम्, तत्र भिक्षुस्वामिन निनाय स हिताभास.[2] सत्वरम् । "स्थेयमत्र सुखेन भवता यथेच्छम् । कार्तिकी पूर्णमास्यऽप्यत्रैव धर्मध्यान-परायणतया नेतव्या भो । अस्ति समग्रनागरजनस्य सहर्षमाज्ञा । वहूपकारो भावीति निर्णयो मे" उक्त सव्यङ्ग, सकटाक्ष च तेन ।

गुणग्राहि-पुङ्गव श्री भिक्षु. प्रोवाच—"अस्तु फलप्राग्भारभारिणी ते कल्याणी वाणी । अर्हत्सिद्धाना प्रभावत. सर्व शुभ भावीति मे हृद्ध्वनि. । अतिवाहयिष्यामो वयमत्रैव चतुर्मासीम्" इति जल्पाका श्रीभिक्ष्वादिमुनयो नमस्कारमहामन्त्र स्मरन्तो निर्भयमन्तर्मन्दिर प्रविविशुः ।

पुरे यत्र तत्र मिलिता जना. परस्परमित्थमालेपु—श्रुतम् ! आगता. खलु तेरापन्थिनोऽत्र चतुर्मासीमतिवाहयितुम् ।

तदन्यतम—क्व स्थानमाप्तास्ते ? केनाऽदायि तेभ्य स्थानम् ?

अन्य—न जानाति किमु ? अन्धापवरके स्थितास्ते !

विहस्य इतर—वराकाना विनाशाय वर स्थान दत्तम् । रात्रौ चमत्कार· स्वय भविष्यति ।

अपर—खलु[3] जीवित्वापि दयाविरोधिनाम् । ये न परेषा जीवितं

---

१ चर्मचटका, चमगीदड, कुलाय—उनके घोसले, इतिभाषा ।
२ हिताभास-उपरि हित इव आभासते परन्तु अन्त.कुटिल. । ३. खलु

धूर्त लोग है निरर्थक ही आपको इधर उधर भटकाते है। आओ, साधुओ के योग्य एकान्त स्थान मैं दिखाऊँ"—यो कहकर श्रीभिक्षु के आगे चलने लगा। समय के जानकार श्री भिक्षु स्वामी भी उसके पीछे चलने लगे जहाँ अति प्राचीन तीर्थंकर चन्द्रप्रभ स्वामी का महा प्रभावी जैन मन्दिर था, जो अन्धकार वाहुल्य के कारण 'अधारी ओरी' के नाम से प्रसिद्ध था। जो अनेक चमगादडो के घोसलो के कारण गर्हित था। वह किसी यक्षराज के द्वारा अधिष्ठित है, ऐमी किंवदन्ती से भयकर था। कोई भी व्यक्ति नीचे झुके विना अन्दर प्रवेश पा न सके इम प्रकार एक विशाल शिला से जिसका मुख द्वार अवरुद्ध किया हुआ था। वह दुर्भावना से श्री भिक्षु स्वामी को वहा ले आया। "स्वेच्छापूर्वक आप यहा रहे। धर्मध्यान मे निमग्न आप कार्तिक मास की पूर्णिमा यही विताए। मारे नागरिको की सहर्प आज्ञा है। वहुत उपकार होगा यह मेरा निर्णय है" उमने व्यग पूर्वक कटाक्ष करते हुए कहा।

गुण-ग्राहियो मे श्रेष्ठ श्री भिक्षु स्वामी ने कहा—"तुम्हारी कल्याणी वाणी सफल वने। अर्हत-मिद्धो के प्रभाव से सव कुछ शुभ होगा यह मेरी हृदय-ध्वनि है। हम यही चतुर्मास विताए गे" यह कहते हुए श्री भिक्षु आदि मुनियो ने नमस्कार महामन्त्र का स्मरण करते हुए निर्भय होकर मन्दिर के अन्दर प्रवेश किया।

नगर मे जहाँ-तहाँ मिलते हुए मनुष्य परस्पर कह रहे थे—सुना ! तेरापथी यहाँ चौमासा करने के लिए आ गये है।

किसी ने कहा—उन्हे कहाँ स्थान मिला ? उनको किमने स्थान दिया ?

दूमरे ने कहा—नही जानता क्या ? वे 'अधेरी ओरी' मे ठहरे है।

हसकर दूसरा वोला—वेचारो को मारने के लिए अच्छा स्थान वताया। रात्रि मे स्वय चमत्कार हो जाएगा।

किसी ने मुह खोला—दया विरोधियो के जीने से भी क्या मतलव ? जो दूसरो के जीवन की वाञ्छा नही करते उनके जीने की अभिलाषा से

---

प्रतिषेधे, तेन अस्य योगे त्वा प्रत्यय.।

वाञ्छन्तितराम्, तेषामल जीवनवाञ्छया । एव समस्तेऽपि पुरे समेषा जैनानामाननेषु प्राय एषैव कथा प्रसारमाप्ता ।

व्यतीत दिवा[1] । भिक्षोः परीक्षा कर्त्तुमुत्क इव सविता[2] नक्त[3] सावकाश विदधत्स्वयमस्ताचलमधितस्थौ ।

यदास्पद दिवसेऽपि किञ्चिदन्धकारमय तत्तमस्विन्यां[4] कीदृग् भवतीति स्वयमभ्यूह्यम्। निर्भीतैरेभि. प्रतिक्रमणादि कृत्य सम्पादितम् । स्वाध्यायध्यानादिना सुखमेषामेकप्रहरमिता यामिनी व्यतीता । शयनसमये लघुशिष्यो भारीमाल प्रश्रवणपरिष्ठापनार्थ ततो वहिर्भागे नि.शङ्कमेकाक्येव जगाम । रजोहरणेन भूमि प्रमृज्य विधिना परिष्ठाप्य यावत्प्रत्यावलते तावदकस्मात्कश्चिन्महोरगस्तद्धैर्यमवधीरयितुमिव तस्य पादौ दृढ रज्जुवन्ध ववन्ध ।

अहो ! सर्पनाम्नापि लोका भयद्रुता वोभवति, तत्र वालोऽपि हर्यक्षशावक[5] इव भारीमालोऽकृतकोलाहलोऽग्रे गन्तुमसमर्थस्तत्रैव तस्थौ ।

"कि करोपि रे भारीमाल ! नाधुनावधि परिष्ठाप्य प्रत्यागतोऽसि । अकल्प्यमिद साधूना कृते क्षपायामनावृते स्थले स्थातुम् यदन्यत्र परिष्ठापनादिकार्येभ्य" शिक्षापरेण रवेण श्रीभिक्षुणा शब्दायितम् ।

शिष्य —"नाह चलितुमर्होऽस्मि, कथमागच्छामि ।"

श्रीभिक्षु —"किमुक्तम् ! कि गन्तुमसमर्थोऽसि ! कि जात ते चरणयो ?"

शिष्य —"भगवन् ! पिण्डिकयोरहिना चक्रवन्धं वद्धोऽस्मि ततो नेतस्ततो भवितुमर्हामि ।"

---

१. दिवा इत्यव्ययम्, तेनास्य विशेषणे नपुसकत्वम् । २ सूर्य । ३ नक्तम् राव्यर्थे । ४ निशायाम् । ५. सिंह-शावक. ।

क्या प्रयोजन ? इस प्रकार सारे ही नगर मे सब जैनो के मुँह पर प्राय. यही कथा थी।

दिन वीता। भिक्षु की परीक्षा करने को उत्सुक-सा सूर्य रात्रि को सावकाश बनाता हुआ अस्ताचल पर पहुँच गया।

जो स्थान दिन मे भी कुछ अन्धकारमय हो, वह रात्रि मे कैसा बन जाता है यह स्वय ही ज्ञातव्य है। निर्भय रहकर इन्होने प्रतिक्रमण आदि कृत्य किया। स्वाध्याय-ध्यान आदि से इनकी एक प्रहर रात्रि सुख-पूर्वक वीत गई। शयन-समय मे लघु शिष्य भारीमाल प्रश्रवण प्रतिष्ठापन के लिए वहाँ से बाहर निकल अकेले ही गये। रजोहरण से भूमि का प्रमार्जन करके विधि-पूर्वक परठ कर जब वापिस आने लगे तब अकस्मात् उनके धैर्य की परीक्षा हेतु मानो उत्सुक एक बडे सर्प ने उनके दोनो पैरो को रस्सी की तरह बाध लिया।

अहो! सर्प के नाम से ही लोग भयभीत हो जाते है, वहाँ बालक होते हुए भी सिंह शावक के समान भारीमाल ने कोई कोलाहल नही किया। आगे चलने के लिए असमर्थ थे इसलिए वही रुक गये।

"अरे! भारीमाल! क्या करता है? अब तक परठ कर वापिस नही आया? परिष्ठापना आदि कार्य के अतिरिक्त साधुओ को रात्रि के समय अनावृत स्थान मे रहना नही कल्पता।" शिक्षामय आवाज मे श्री भिक्षु स्वामी ने कहा।

शिष्य—मैं चल नही सकता कैसे आऊँ?

श्री भिक्षु—क्या कहा? क्या चलने मे असमर्थ है? क्या हुआ तेरे पैरो को?

शिष्य—भगवन्! पैरो मे सर्प लिपटा हुआ है। इसलिए इधर-उधर नही हो सकता।

श्रीभिक्षु,—"किमहिना क्रमयो' परिवेष्टितोऽसि ? आगच्छाम्यह तत्रैव।" इति निगद्य स्वामी निर्भय तत्र समागात्। भीषणभुजग-निगडितमङ्घ्रियुगल शिष्यस्य निभाल्य नमस्कारमहामन्त्रं श्रावयामास। 'चत्तारि मगल', 'लोगस्स उज्जोयगरे', 'उवस्सग्गहर पास' इत्यादि महाप्रभाविस्तोत्राणि स्पष्टमुच्चार्य, पुन कथयाम्बभूव—"नागदेव! यदि भवदीय पदमिदम्। नेहते चेद् भवान् साधूना स्थायिकामत्र, तर्हि नूनमुदयति भानौ वयमन्यत्र गमिष्याम', किन्तु बालमुनेश्चरणयोरनया रीत्या स्वकायपरिवेष्टन नौचित्यमञ्चति वृन्दारकाणाम्।"

भव्यभव्य श्री भिक्षोर्वचनामृत निपीय विगतकोप इव पन्नगो बालमुनेश्चरणयुगल प्रणनम्यमान इव परितः स्वशरीर भ्रामयन् सत्वरमन्तर्दधे। सह शिष्येण वीतसाध्वस[1] श्रीभिक्षु पुनराभ्यन्तरमागमत्। ईर्यापथिकी प्रतिक्रम्य सुख सुष्वाप। सार्धैकप्रहरमान निद्राय सततागमस्वाध्यायरसिक. स्वामी द्वित्रिवादनसमये पुनरुत्थितो धर्मध्यानपरायणोऽनित्यजागरा जागर्यामास'।

अकस्माद्धवलनेपथ्यभृदेक कश्चिच्छ्रीभिक्षोर्नयनपथमवतीर्ण झगिति नमस्कृत्य स्वामिन सम्मुख स्थित्वा विज्ञपयति स्म—"भगवन्! मदाश्रितमिद स्थानम्। अहो भाग्य मम यदत्रभवन्तोऽत्र समागत्येद मन्दिर पवित्रितवन्त। सहर्ष शासन मे भवद्भ्य स्थातुम्। सेविष्येऽहमपि श्रीमता चरणारविन्दम्। सर्वेऽप्युपद्रवा स्वय शान्ता भविष्यन्ति। केवलमिदमेव विज्ञपनीयम्—यन्मन्दिरस्याग्रतो देवच्छन्दद्वय[2] विद्यते तयोरेकस्मिन् भवतैव स्थातव्य नान्यैर्मुनिभि। अन्यच्च—मन्दिरस्य बहिर्भागे प्रातरह पन्नगरूपेण रेखामङ्कयिष्यामि,

---

१ वीतभयम्। २. 'चबूतरा' इतिभाषायाम्।

श्री भिक्षु—क्या पैरो मे सर्प लिपटा हुआ है ? ठहर, मैं वही आता हूँ; यह कहकर श्री भिक्षु स्वामी निर्भय वनकर तत्काल वहाँ आये। शिष्य के दोनो पैर भयकर सर्प मे आवेष्टित देखकर उन्होने नमस्कार महामन्त्र सुनाया। "चत्तारि मगल" "लोगस्स उज्जोयगरे" "उवसग्गहर पास" आदि महान प्रभावशाली स्तोत्रो का स्पष्ट उच्चारण करके कहा—"नागदेव ! यदि यह आपका स्थान है; और अगर आप यहा साधुओ का रहना नही चाहते हैं तो सूर्योदय होने पर हम कही अन्यत्र चले जाएँगे, किन्तु बाल मुनि के चरणो को इस प्रकार परिवेष्टित करना देवताओ के लिए उचित नही।"

श्री भिक्षु के भव्य वचनामृत का पान कर क्रोध का परित्याग करता हुआ-सा सर्प बाल मुनि के दोनो चरणो के सब ओर चक्कर लगाकर प्रणाम करता हुआ-सा क्षणो मे ही आखो से ओझल हो गया। श्री भिक्षु शिष्य के साथ निर्भय बने वापिस अन्दर आ गये।' 'चतुर्विंशतिस्तव' करके सुख पूर्वक शयन किया। लगभग डेढ प्रहर नीद लेकर सतत आगम स्वाध्याय के रसिक श्री भिक्षु दो-तीन बजे वापिस उठ गये। धर्म-ध्यान मे तल्लीन बनकर अनित्य जागरण करने लगे।

अकस्मात् सफेद कपडे पहनी हुई एक आकृति श्री भिक्षु के सामने प्रकट हुई। तत्क्षण नमस्कार करके श्री भिक्षु को निवेदन करने करने लगी—"भगवन् ! यह स्थान मेरे अधिकार मे है। मेरा सौभाग्य है कि आपने यहाँ पर पधार कर इस मन्दिर को पवित्र किया। आपको यहा ठहरने की मेरी सहर्ष आज्ञा है। मैं भी आपके चरणो की सेवा करूगा। सब उपद्रव अपने आप शान्त हो जाएँगे। केवल इतनी-सी विनती है कि मन्दिर के आगे दो चबूतरे हैं, उनमे किसी एक पर आप ही बैठे दूसरे साधु नही। दूसरी बात मन्दिर के बाहर सुबह मैं सर्प के रूप मे रेखा खीचूगा उसके अन्दर की सीमा

तस्या अभ्यन्तरे भागे न परिष्ठाप्य पानीयप्रस्रवणादिक किमपि, इति भवद्भि. समन्तात् सूचनीयाः सर्वेऽप्यनुगामिनो मुनय· । अपर भद्र, न चिन्त्य किमपि ।"

इति विज्ञप्योत्तिष्ठन् पुन सकेतयामास—"अह मनुष्योऽस्मीति न भवता भ्रान्तिभाजा भाव्यम् ।"

श्रीभिक्षु .—"नाह भवन्त मनुज मन्ये, देवयोनिभवमित्येव मे निःशङ्को निर्णय. ।"

झगिति देवो तिरोदधे । 'केन पथा गत.' इति न लक्षित श्रीभिक्षुणा ।

अहो ! "देवा वि त नमसति, जस्स धम्मे सया मणो" इतिशास्त्र-निरूपण सम्यक् सपन्नम् । ये प्रतिदिनमीषत् प्रातिकूल्यमासाद्य तद्व्यपोहार्थं देवान् नमस्यन्ति, पर्युपासते च तथापि तैर्न सुप्राप देव-दर्शनम् ।

प्रातः प्रतिक्रमणवेलात पूर्व यदान्येऽपि मुनयो जागरूका अभवन् तदा सक्षिप्त स्वामिना देवकथन सूचितम् । इतो महामहिम्नो दर्शनोत्सुक इव तरणिरुज्जगाम ।

प्रतिलेखनादिक कार्य समाप्य श्रीभिक्षुर्भिक्षुभि सह मन्दिरबहि-र्भागमाभेजे, तदानीमुरगः प्रत्यक्षीभूय स्वगत्या रेखामङ्कयामास । स्वामिना मुनीनुद्दिश्य प्रोक्तम्—"नास्मिन् भूभागे कैरपि किमपि परिष्ठापनीयम् ।" सर्वै सावधानं तदङ्गीकृतम् ।

रात्रौ किं जातमिति श्रोतु काम्पिल्यपुरीया.[1] जना कौतुहलाकुला आसन् । किमपि निश्चितमनिष्टमाशङ्कमाना प्रतीक्षाञ्चक्रिरे । प्रात. श्रीभिक्षुप्रभृतिमुनीन् निरापदो निरामयान् विलोक्य

---

१. केलवा के, इतिभाषा ।

मे पानी प्रश्रवण आदि का परिष्ठापन न करे। यह आप अपने सहवर्ती सब साधुओ को अच्छी तरह सूचित कर दे। और सब अपने आप ठीक होगा कुछ भी चिन्ता की बात नही।"

यह विज्ञप्ति कर खडे होते हुए पुन. सकेत किया—'मै मनुष्य हूँ, आप ऐसी भ्रान्ति मे न रहे।'

श्रीभिक्षु—"मैं आपको मनुष्य नही मानता। आप देव है यह मेरा निश्चित निर्णय है।"

आखो की झपकी के साथ ही देव अन्तर्हित हो गया। देव कौन से रास्ते से गया यह पता भी न चला।

अहो! "देव भी उसको नमस्कार करते हैं जिसका मन सदा धर्म मे रहता है" यह शास्त्र का निरूपण पूर्ण रूप से सही सम्पन्न हो गया। जो प्रतिदिन थोडी-सी प्रतिकूलता देखकर उसको दूर करने के लिए देवता को नमस्कार और पर्युपासना करते रहते है फिर भी उन्हे देव दर्शन नही प्राप्त होता।

प्रात. प्रतिक्रमण के समय से पूर्व ही जब दूसरे मुनि भी जाग गये तब श्री भिक्षु ने देव कथन की सक्षिप्त सूचना सब को दे दी। महामहिमाशाली श्री भिक्षु के दर्शनो का उत्सुक-सा सूर्य उदित हुआ।

प्रतिलेखन आदि कार्य सम्पन्न कर श्री भिक्षु मुनियो के साथ मन्दिर के बाहर आये। तब सर्प ने प्रत्यक्ष होकर अपनी गति से एक रेखा बनाई। श्री भिक्षु ने मुनियो को लक्षित करके कहा—कोई भी इस भू-भाग मे कुछ भी न परठे। सावधान होकर सबने उसे स्वीकार किया।

रात्रि मे क्या हुआ, यह सुनने के लिए केलवा निवासी कुतूहल से आकुल थे। निश्चित ही कोई नया अनिष्ट पैदा हुआ होगा, इसकी प्रतीक्षा मे थे। प्रात. श्री भिक्षु आदि साधुओ को निरापद और स्वस्थ देखकर आश्चर्य मे

विस्मयस्मेराननाः बभूवुः। कर्णाकर्णिकया प्रसृमरं शार्वरीयमुदन्तं[1] निशम्य चमत्कृता इव सञ्जज्ञिरे, अस्ति किमपि सामर्थ्यमेतेष्विति विभावयन्त आकृष्टान्तःकरणाश्च संवृत्ताः। तत्रत्यै राष्ट्रवरवंशीयैः[2]-राजन्यैः श्रीमोखमसिंहमहोदयैरप्यथावि स्वामिना घटनाचक्रम्। धार्मिक-भावनया प्रेरिताः कृतवन्तः स्वामिना दर्शनम्। उपवासत्रयस्य पारणमपि श्रीभिक्षोरभवत्पुराधिपतिकरेणैव। शुभारम्भेण सर्वं शुभं भावीति स्वामिना निर्णीतम्।

आगतमाषाढपूर्णिमायाः शुभं दिनम्। तस्मिन् श्रीभिक्षुस्वामि-प्रभृतिसर्वैरपि मुनिभिर्यत्रतत्रस्थैरर्हत्सिद्धान् साक्षीकुर्वाणैरुत्कृष्टभावनया स्व-पर-कल्याणकाङ्क्षिभिः पुनः सर्वसावद्ययोगान् प्रत्याख्याय त्रिकोटिविशुद्धं सामायिकं चारित्रं प्रतिपन्नम्। सदा सर्वत्र, सर्वतः, सर्वे पूर्णयत्नवद्भिर्भाव्यमिति स्वामिना शिष्यमण्डली सोत्साहमुद्बोधिता। यया श्रद्धया वयमेकं शिथिलाचारिणां गणं विरहय्य निःसृताः स्म, तया परमया श्रद्धया संयमाचरणे सावधानता वर्तनीया प्रतिपदमस्माभिः।

घस्रे[3] जना जनापवादभीरवः प्रायो न सेवन्ते स्वामि-सामीप्यम्, परन्तु सुप्तप्रायेषु नागरिकेषु दशवादनानन्तरं द्वित्रास्त्रिचतुराः पञ्चषा रात्रौ शनकैः स्वामिनमुपासते 'किं तत्त्वं' मिति जिज्ञासन्ते च। स्वामी तान् हेतु-दृष्टान्त-युक्त्यादिभिरागमरहस्यं प्रबोधयति। केचिद् विविक्तात्मानः प्रबुद्धा अपरानप्यानयन्ति स्वामिनः समीपम्। स्वामिना केवलसाधुषु क्रियमाणं सार्वजनिकं व्याख्यानमपि दूरेण यत्रतत्रस्थिता जनाः शृण्वन्ति। कथनं सत्यमित्यनुभवन्तः कृतसाहसाः केचिद्दिवसेऽप्यागच्छन्ति। तत्त्वान्वेषिणः केचित्स्वामिकथनं पूर्णं सत्यमिति मन्वानास्तदनुयायितामपि स्वीकुर्वन्ति। अनया पद्धत्या

---

१. रात्रिभवं वृत्तान्तम्। २. राठोड वंशी, इति भाषा। ३. दिवसे।

विस्फारित नयन हो गये। एक कान से दूसरे कान फैलती हुई रात वाली घटना को सुनकर लोग चमत्कृत-से रह गये। इनमे कोई अद्भुत शक्ति है यह चिन्तन करते हुए वे अन्दर ही अन्दर उनकी ओर आकृष्ट हो गये। वहा के राठोडवशीय राजा श्री मोखमसिहजी ने भी श्री भिक्षु स्वामी की घटनावलि को सुना और धार्मिक भावना से प्रेरित होकर स्वामी जी के दर्शन किए। तीन दिन के उपवास का पारण भी श्री भिक्षु ने उन्ही के हाथ से किया। जिसका आरम्भ शुभ से हुआ है उसका सब शुभ होगा यह निर्णय श्री भिक्षु ने किया।

आषाढ पूर्णिमा का शुभ दिन आया। उस दिन श्री भिक्षु स्वामी आदि सभी साधुओ ने जो जहाँ-तहाँ ठहरे हुए थे अर्हन्तो, सिद्धो को साक्षी करके उत्कृष्ट भावना से अपने और पराये कल्याण की कामना करते हुए पुन. सर्व सावद्य योगो का प्रत्याख्यान करके त्रिकोटि विशुद्ध सामायिक चारित्र स्वीकार किया। सदा सबको, सब जगह, सब प्रकार से सावधान रहना चाहिए, यो श्री भिक्षु ने अपने शिष्य मण्डली को सोत्साह उद्बोध दिया। जिस श्रद्धा से हम शिथिलाचारियो के एक सघ को छोडकर निकले है उसी परम श्रद्धा से हमे सयम-साधना मे कदम-कदम पर बढना चाहिए।

दिन मे लोक जनापवाद से त्रस्त प्राय स्वामी जी से सम्पर्क नही साधते थे, परन्तु लोगो के सो जाने पर दश बजे के बाद रात्रि मे दो, चार, पाच यो गुपचुप उपस्थित होते और तत्व क्या है ? इसकी जिज्ञासा करते। स्वामी जी उन्हे हेतु दृष्टान्त और युक्ति आदि के द्वारा आगम रहस्य बताते। कुछ विवेकशील प्रबुद्ध दूसरे मनुष्यो को भी स्वामी जी की सेवा मे लाते। स्वामी जी के द्वारा केवल साधुओ मे दिया गया सार्वजनिक व्याख्यान भी दूर से जहाँ तहाँ बैठे हुए लोग सुनते थे। इनका कथन सत्य है यह अनुभव करते हुए साहस करके दिन मे भी आते। कुछ तत्वगवेषी स्वामी जी के सिद्धान्त को पूर्ण सत्य मानकर उनके अनुयायी भी बनते। इस प्रकार धीरे-

शनैः शनैः सर्वमपि पुर तेरापन्थानुयायि सपन्नम् । नगराधिपा अपि सम्यक्तया श्रीभिक्षोर्भक्ताः समजनिषत ।

इत्थं श्रीभिक्षुस्वामिनोऽभिनिष्क्रमणस्य पौरस्त्ये हि चरणन्यासे सफलता श्री स्वयवरा प्रोल्ललास ।

इति श्रीचन्दनमुनि-विरचितेऽभिनिष्क्रमणाख्ये
महाकाव्ये गद्यप्रबन्धे सप्तदशः समुच्छ्वासः

तत्समाप्तौ समाप्तमिदमभिनिष्क्रमणाख्यं महाकाव्यम्



धीरे सारा नगर तेरापथ का अनुगामी हो गया। नगर के अधिपति (श्री मोखमसिंह जी) भी श्री भिक्षु के पूर्ण रूप से भक्त बन गये।

इस प्रकार श्री भिक्षु स्वामी के अभिनिष्क्रमण के प्रथम चरण-न्यास को ही सफलता श्री ने स्वय वरण कर लिया।

## सत्तरहवां उच्छ्वास समाप्त

## 'अभिनिष्क्रमण' महाकाव्य भी समाप्त



## काव्यकर्त्तुःप्रशस्तिमयं श्लोकनवकम्

भिक्षुस्तत्त्वपटु., स्तुवन्ति गुणिनो भिक्षु, कृता भिक्षुणा,
दिक्सूचार्हतवर्त्मन स्फुटतया, तस्मै नमो भिक्षवे।
भिक्षोर्विभ्यति कान्दिशीकचरिता, भिक्षो शुचि सयमो,
भिक्षौ भान्ति गभीरतादिसुगुणा, भिक्षो! ध्रुवं पाहि माम् ॥१॥

कुम्भे कि नु समाविशेज्जलनिधि. सूर्य शरावोदरे?
बाहुभ्या किमु मीयते सुरपथ. पद्भ्या धरित्री तथा?
श्रीभिक्षोर्महिमानमेति किमिय लघ्वी मदीया कृति?
यद्वा बालविजृम्भित सुमतिभिर्मत्वा क्षमा दीयताम् ॥२॥

काव्याना पदवी नयन्तु, नहि वा, काव्य मदीय बुधा.,
श्रीभिक्षोरभिधाऽत्र मङ्गलमयी भूय. प्रकाश गता
जात तेन पवित्रित मम मनो, जिह्वा च कर्णद्वय,
तेनाऽह परिपुष्टपुण्यनिचय. प्राप्स्यामि शस्त फलम् ॥३॥

तत्पट्टे भारमल्लो धृतविनयगुणो राजचन्द्रस्तृतीय
तुर्योऽभूज्जीतमल्लोऽद्भुतमतिविभव पञ्चम शक्रनामा।
षष्ठो माणिक्यलालस्तदनुगुणनिधिर्डालचन्द्र प्रतापी,
भाग्येश. कालूरामोऽष्टमपदमहितोऽदीपि कारुण्यमूर्त्ति ॥४॥

श्रेष्ठ प्रशस्तममल गुणिवृन्दमान्य,
यत् किञ्चिदस्ति मयि तत् सकल तदीयम्।

# प्रशस्ति-श्लोक

श्री भिक्षु तत्व-पटु थे। गुणीजन भिक्षु की स्तवना करते है। भिक्षु ने अर्हत् मार्ग को स्पष्ट बताया था, उस भिक्षु को नमस्कार है। शिथिलाचारी लोग भिक्षु से डरते है। भिक्षु का सयम विशुद्ध था। भिक्षु मे गम्भीरता आदि अनेक गुण विद्यमान थे। हे भिक्षो ! मेरी रक्षा करो। ॥१॥

क्या घट मे समुद्र समा सकता है ? और क्या सूर्य, शराव (छोटा मिट्टी का पात्र) के पेट मे समाविष्ट हो सकता है ? क्या आकाश बाहुओ के द्वारा मापा जा सकता है और पृथ्वी पैरो से मापी जा सकती है ? इसी तरह श्रीभिक्षु की गरिमा को मेरी यह लघु कृति क्या व्यक्त कर सकती हे ? इसे तो बाल-क्रीडा समझकर विद्वज्जन मुझे क्षमा प्रदान करे। ॥२॥

विद्वान लोग मेरे इस काव्य को काव्य की पदवी दे या न दे। श्री भिक्षु का मगल-मय नाम इसमे खूब प्रख्यात हुआ है। उससे मेरा मन, जिह्वा और कान पावन हो गये है, इस कारण मैं पुण्यशाली निश्चित ही प्रशस्त फल पाऊँगा। ॥३॥

उनके पट्ट पर विनय गुण से परिपूर्ण श्री भारमल्ल जी स्वामी हुए। तृतीय पाट पर श्री राजचन्द्र जी स्वामी हुए। चौथे पाट पर अद्भुत मति वाले श्री जीतमल्ल जी स्वामी हुए। पचम पाट पर श्री मघवागणी हुए। छट्ठे पाट पर श्री माणकगणी हुए। सप्तम पाट पर प्रभावशाली श्री डाल गणी हुए। आठवें पाट पर करुणा-मूर्ति और महाभाग्यवान् श्री कालू गणी हुए। ॥४॥

मेरे मे जो कुछ प्रशस्त, निर्मल, श्रेष्ठ और गुणी जनो के द्वारा सम्माननीय

कालु न विस्मरति मे हृदय कृपालु,
कल्याणकारणमपूर्वविशेषताऽऽप्तम् ॥५॥

नवमासनमास्त कुशाग्रमति-र्मतिमन्महनीय-विशिष्टगति',
गतिमापदनेन जिनेन्द्रसृति, सृतिसेविभिरत्र धृतास्ति रति. ।
प्रगनि प्रगति. प्रगति सुतरा भवतादिति यस्य मति स्फुरति,
निजनामहता वत' शीतकता, कठिनापि कृति किमिति प्रकृता॥६॥

तस्य श्रीतुलसीगणेरनुमति सप्राप्य भिक्षुप्रभो.,
काव्य चार्वभिनिष्क्रमाख्यममल सदृब्धवान् सत्वरम् ।
वर्षाणा द्विशत व्यतीतमनघ तत्सुन्दरे प्रक्रमे,
भक्तेरञ्जलिमर्पयन् मुनिरय मोमुद्यते चन्दनः ॥७॥

उपलक्ष्य द्विशताब्दीमाचार्या राजनगरेऽस्थु ।
काकरोलि - नगरेऽभूत्-प्रावृड्वासो ममाप्यर्घ्य. ॥८॥

तत्रेय शुभरचना पूर्त्तिमगाद् भव्यवचनानाम् ।
७ १ ० २
[1]सवति ऋषि-भू-नभ-कर-कीकाष्टम्या शुभ भूयात् ॥९॥

इति काव्यकर्त्तुः प्रशस्ति समाप्तिमाप्ता
शुभ भूयात्, श्रीरस्तु

---

१ अङ्काना वामतो गतिरितिवचनात्—कर-२, नभ-०, भू-१, ऋषि-७, अनया पद्धत्या विक्रमीय २०१७ सवति कार्तिकाष्टम्याम् ।

है, वह सब उन्ही का है। अपूर्व विशेषताओ से मडित, कल्याणकारी और कृपालु कालूगणी को मेरा हृदय कभी नही भूल सकता। ॥५॥

विशिष्ट गतिशील, मतिमान पुरुषो के द्वारा पूजनीय, कुशाग्रीय बुद्धि के धनी श्रीतुलसीगणी नवमे आसन पर आसीन हुए। जिनके द्वारा जिनेश्वर देव का मार्ग गतिमान बना और सन्मार्गगामी पुरुषो को आनन्द मिला। जिन-शासन की खूब प्रगति हो ऐसी जिनकी बुद्धि मे स्फुरणा हुई। कडे से कडा कार्य भी उन्होने सहज मानकर प्रस्तुत किया इसलिए सुस्ती का तो नाम-निशान भी जिनके पास न रहा। ॥६॥

उन आचार्य श्री तुलसी गणी की अनुमति पाकर मैंने शीघ्र यह भिक्षु स्वामी का 'अभिनिष्क्रमण' नाम निर्मल काव्य बनाया है। तेरा पथ के द्विशताब्दी समारोह के अभिराम अवसर पर भक्ति की यह अजलि समर्पित करते हुए 'चन्दन मुनि' अतिशय प्रमुदित हो रहा है। ॥७॥

द्विशताब्दी उत्सव के उपलक्ष्य मे आचार्य श्री तुलसी का वर्षावास राजनगर मे हुआ और मेरा काकरोली नगर मे हुआ। ॥८॥

वही यह शुभकृति सवत् २०१७ कार्तिक की अष्टमी को पूर्ण होती हुई शुभकर सिद्ध हो। ॥९॥

## प्रशस्ति समाप्त



# अभिनिष्क्रमण-काव्यान्तर्गत-जैन–पारिभाषिक-
# शब्दानां सतात्पर्या सूचि

**अतिचार** अपने स्वीकृत नियमो का अतिक्रमण।

**अतिथि-संविभाग**—जैन श्रावको के वारह व्रतो मे वारहवाँ व्रत—मुनि को भोजन, पानी, वस्त्र आदि १४ प्रकार का दान देना।

**अनशन**—भोजन, पानी आदि का कुछ समय के लिए या यावज्जीवन तक परित्याग।

**अनुकम्पा दान**—दीन-हीन को सहायतार्थ दिया जाने वाला दान।

**अवसर्पिणी**—अवनतिकाल—सुख से दु ख की ओर जाने वाला काल। कालचक्र का पहला चक्र, इसका कालमान दस कोडा कोड सागर का होता है।

**अशुभयोग**—असद् प्रवृत्ति।

**आगम**—गणधरो द्वारा गुम्फित तीर्थंकरो की वाणी को 'आगम' कहते है।

**आदक्षिण-प्रदक्षिण**—गुरु वदना मे की जाने वाली प्रदक्षिणा की विधि-विशेप।

**आधाकर्मिक**—जैन साधु के लिए वर्जनीय ४२ भिक्षा दोपो मे प्रथम दोप—मुनि-निमित्त वनाई गई वस्तु का ग्रहण।

**इर्यापथिकी** गमनागमन से सम्वन्धित क्रिया।

**इर्यासमिति**—पाँच समितियो मे प्रथम समिति—गमनागमन मे साव-धानी निर्दिष्ट करने वाली प्रवृत्ति।

**उत्पाद**—जैन साधु के लिए वर्जनीय ४२ दोपो मे १६ ऐसे दोप है जो भिक्षा-प्राप्ति के निमित्त मुनियो द्वारा उत्पन्न किये जाते है।

**उद्गम**—जैन साधु के लिए वर्जनीय ४२ दोषो मे १६ ऐसे दोष हैं, जो कि गृहस्थो के द्वारा उत्पन्न किये जाते हैं।

**उदीरण**—नियत समय से पूर्व कर्मो को उदय मे ले आना।

**उपकरण**—वस्त्र, पात्र आदि १४ प्रकार की वस्तुएँ,—जिन्हे—जैन मुनि सयम-जीवन-निर्वाह के लिए रखते है।

**उपाश्रय**—जैन मुनियो के ठहरने के लिए स्थान विशेष।

**एकेन्द्रिय जीव**—एक इन्द्रिय वाले जीव, यथा—पृथ्वी, पानी, अग्नि आदि पाँच स्थावर।

**औदारिकशरीर**—स्थूल पुद्गलो से निष्पन्न एव रस आदि धातुमय शरीर को औदारिक शरीर कहते है।

**औद्देशिक**—जैन-मुनि के लिए वर्जनीय ४२ भिक्षा दोषो मे द्वितीय दोष. किसी साधु विशेष के उद्देश्य से बनी वस्तु का ग्रहण।

**कल्प्याकल्प्य**—आचरण करने योग्य को कल्प्य और उमसे भिन्न को अकल्प्य कहते है।

**केवल ज्ञान**—जैन दर्शन मे चर्चित पाच ज्ञानो मे पाचवा ज्ञान जो चार घनघातिक कर्मो के क्षय से मिलता है।

**कषाय-चतुष्टयी**—क्रोध, मान, माया व लोभ।

**गणधर**—तीर्थंकर की वाणी को ग्रहण कर उसे गुम्फित करने वाले विशेष साधु। यथा-भगवान् महावीर के गौतम आदि ग्यारह गणधर थे।

**गुणस्थान**—आत्मा की क्रमिक विशुद्धि।

**गुप्ति**—मन, वचन व काया के गोपन को गुप्ति कहते है।

**गोचर्या**—जैन मुनियो की भिक्षावृत्ति का नाम। "गोरिवचर्या इति गोचर्या।"

**घनघाति कर्म**— आत्मा के मूल गुणो के घातक कर्म।

**चक्रवर्ती**—भरत क्षेत्र के ६ खण्ड का राजा अधिपति।

**चतुर्दश पूर्वी**—'दृष्टिवाद' नामक जैन आगम (बाहरवा अग) के चौथे अध्ययन मे वर्णित उत्पाद अग्रायणीय आदि १४ पूर्वो के ज्ञान को धारण करने वाले।

**छद्मावस्था**—केवल ज्ञान प्राप्त होने से पूर्व की अवस्था।

**जिनकल्पी**—छद्मस्थ अवस्था मे तीर्थंकरो की जैसी चर्या होती है वैसी ही कठिन चर्या (प्रतिज्ञा) को ग्रहण कर विहरण करने वाला मुनि।

**तीर्थ**—साधु-साध्वी, श्रावक, श्राविका रूप सघ चतुष्टय को तीर्थ कहते हैं।

**तीन मनोरथ**—जिनकी जैन श्रावक नित्य भावना करते है।

१—कब मैं आरम्भ परिग्रह का त्याग करूँगा।

२—कब मैं सयम-साधुत्व अगीकार करूँगा।

३—कब मैं अनशन लेकर प्राण त्याग करूँगा।

**तीर्थङ्कर नाम गोत्र**—जिस पुण्य-प्रकृति के बन्ध के द्वारा तीर्थङ्कर-पद की प्राप्ति हो, उसे तीर्थङ्कर नाम गोत्र कहते हैं।

**द्रव्य-दीक्षा**—यथार्थ ज्ञान के अभाव मे ग्रहण की गई दीक्षा।

**द्वीन्द्रिय**—दो इन्द्रिय वाले जीव, यथा शख, लट आदि।

**दु षम आर**—जैन दर्शन मे चर्चित काल के ६ विभागो मे पाचवा विभाग।

**देवाधिदेव**—तीर्थंकर, अर्हत्।

**नय**—वस्तु के किसी एक अश को जानने वाले और अन्य अशो का खडन न करने वाले ज्ञाता के अभिप्राय को नय कहते है।

**निह्नव** -विरुद्ध प्ररुपणा करने वाला।

**निरवद्य**—पाप रहित।

**निर्ग्रन्थ**—जैन मुनि की प्रागृकालीन सज्ञा।

**निर्जरा** तपस्या के द्वारा कर्ममल का विच्छेद होने मे जो आत्म-उज्ज्वलता होती है उसे निर्जरा कहते है।

**निक्षेप**—जीवादि पदार्थों का वाचकों मे यथोचित भेद मे आरोप करने को 'निक्षेप' कहते है। निक्षेप चार प्रकार के है—नाम, स्थापना, द्रव्य, भाव।

**पच महाव्रत**—जैन मुनियो के पाँच प्रमुख व्रत।

यथा—सर्वथा हिंसाऽनृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहविरतिर्महाव्रतम्।

**परीषह**- साधु-चर्या मे उत्पन्न होने वाले कष्ट विशेष जो २२ प्रकार के है।

**पञ्चमार**—देखे-दु षमार।

**पञ्चम ज्ञान**—देखे - केवल ज्ञान।

**परिष्ठापन**—लघु नीति आदि अनुपयोगी पदार्थ का यथाविधि विसर्जन परिष्ठापन कहलाता है।

**पश्चात्-कृत**—साधु-पर्याय को छोडकर पुन गृहस्थ बनने वाला।

**प्रत्याख्यान**—त्याग।

**प्रतिक्रमण**—दोनो सन्ध्याओ मे किया जाने वाला जैनो का प्रायश्चित्त-सूत्र।

**प्रतिलेखन**—वस्त्र-पात्र आदि उपकरणो को अहिंसात्मक दृष्टि से देखना।

**प्रतिसेवी**—मूल तथा उत्तर दोनो गुणो मे दोष लगाने वाला साधु।

**पौषध**—जैन श्रावक के बारह व्रतो मे ग्यारवा व्रत।

**पारणा**—उपवास आदि तपस्या की पूर्त्ति।

**बलदेव**—वासुदेव का ज्येष्ठ भ्राता।

**भागवती दीक्षा**—जैन-मुनि-दीक्षा।

**भावितात्मा**—ध्यान, स्वाध्याय, तप आदि से आत्मा को भावित करने वाले तत्त्वगवेषी मुनि।

**मन पर्यव** - जैनदर्शन मे चर्चित पाँच ज्ञानो मे चौथा ज्ञान। दूसरे के मनोभावो को जानना।

**माधुकरी**—मधुकर (भ्रमर की भाँति) घर २ से थोडी २ भिक्षा ग्रहण करना (जैन भिक्षा विधि का पर्यायवाची नाम)

**मिथ्यात्वी-मिथ्यादृष्टि**—तत्त्व या तत्त्वांश पर मिथ्याविश्वास रखने वाला।

**मुहूर्त**—दो घडी (४८ मिनट) कालमान को मुहूर्त कहते है।

**मेदपाट**—राजस्थान प्रान्त का उदयपुर डिवीजन।

**रजोहरण**—जीव दया निमित्त प्रमार्जन आदि के लिए ऊन से वना जैन मुनि के पास रहने वाला एक उपकरण।

**लघु मासिक प्रायश्चित्त**—जैन शास्त्र के विधानानुसार प्रायश्चित्त विशेप।

**बकुश**—शरीर की विभूपा करते हुए उत्तर गुणो मे दोप लगाकर चारित्र को मलिन करने वाला मुनि।

**वासुदेव**—अर्ध चक्रवर्ती (तीन खण्ड भूमि का स्वामी)

**विकथा**—स्त्री, भोजन, पानी, देश राजा, आदि के सम्वन्ध मे चर्चा करना।

**विचिकित्सा**—धर्म फल मे सशय।

**वैयावृत्य**—निर्जरा के १२ भेदो मे १०वा भेद। आचार्य, उपाध्याय, शैक्ष व ग्लान आदि मुनियो की सेवा करना।

**स्थानकवासी**—श्वेताम्वर जैनो की एक शाखा।

**सप्तभङ्गी**—वस्तु-तत्त्व को स्याद्वाद दृष्टि के द्वारा समझने के लिए स्याद् अस्ति, स्याद् नास्ति आदि सात भेदो का नाम।

**सम्यक्दृष्टि**—यथार्थ दृष्टिकोण वाला।

**समिति**—गमनागमन, भापण आदि प्रवृत्तियो मे सजगता को समिति कहते हैं।

**समाचारी**—जैन मुनियो के आवश्यकी, नैपेधिकी आदि दस प्रकार के व्यवहारात्मक आचार।

**सामायिक**—जैन श्रावक के १२ व्रतो मे ९वा व्रत जो ४८ मिनट के लिए सर्व पाप कार्यों से मुक्त होकर समतामय वनने का एक अनुष्ठान।

**सावद्ययोग**—पापकारी प्रवृत्ति।

**सिद्ध**—अष्ट कर्मों के सर्व बन्धनो का क्षय करके आत्म-स्वरूप मे स्थित आत्मा सिद्ध कहे जाते है।

**सूत्र**—जैन आगमो का पर्यायवाची शब्द।

**संवेग**—मुक्ति की अभिलाषा।

**श्रमण**—जैन-मुनि का प्राग् ऐतिहासिक नाम।

**श्रावक**—व्रतधारी गृहस्थ।

**त्रिकोटि-विशुद्ध** -तीन करण (करना, करवाना, अनुमोदन करना) व तीन योग (मन, वचन, काया) से विशुद्ध को त्रिकोटि-विशुद्ध कहते है।

